आधे लक्षण पाये जाते हैं और क्योंकि, संभवत: वह आधे मगध देश में प्रचलित थी। इसी भाषा में प्राचीन जैन सूत्रों की रचना हुई थी और इसका रूप अव श्वेताम्बरीय सूत्र-ग्रंथों में पाया जाता है, इसीलिये डा. याकोवी ने इसे जैन प्राकृत कहा है। इसमें ष और स के स्थान पर श न होकर सर्वत्र स ही पाया जाता है, र के स्थान पर ल तथा कर्ता कारक में 'ए' विकल्प से होता है, अर्थात् कहीं होता है और कहीं नहीं होता, और अधिकरण कारक का रूप 'ए' व 'म्मि' के अतिरिक्त 'अंसि' लगाकर भी बनाया जाता है।

उदाहरण :-

कोहाइ माणं हणिया य वीरे लोभस्स पासे निरयं महंतं।

तम्हा हि वीरे विरओ वहाओ छिंदेज्ज सोयं लहुभूयगामी ।। (आचारांग)

क्रोधदि व मान का हनन करके महावीर ने लोभ के महान् पाश को तोड़ डाला। इस प्रकार वीर वध से विरत होकर भूतगामी शोक का छिन्दन करें।

सुसाणंसि वा सुन्नागारेंसि वा गिरिगुहंसि वा रुक्खमूलम्मि वा। (आचारांग)

श्मशान में या शून्यागार में या गिरिगुफा में व वृक्ष के मूल में (साधु निवास करे)

ये मागधी की प्रवृत्तियां अर्धमागधी में भी धीरे-धीरे कम होती गई हैं।

### शौरसेनी -

प्राचीन शूरसेन अर्थात् मथुरा के आसपास के प्रदेश की भाषा का नाम शौरसेनी है। वैयाकरणों ने इस भाषा का जैसा स्वरूप बतलाया है वैसा संस्कृत नाटकों में कहीं कहीं मिलता है, पर इसका स्वतंत्र साहित्य दिगम्बर जैन ग्रंथों में ही पाया जाता है। प्रवचनसारादि कुंदकुंदाचार्य के ग्रंथ इसी प्राकृत में है। कहा जा सकता है कि यह दिगम्बर जैनियों की मुख्य प्राचीन साहित्यिक भाषा है। किन्तु इस भाषा का रूप कुछ विशेषताओं को लिये हुए होने से उसका वैयाकरणों की शौरसेनी से पृथक् निर्देश करने के हेतु उसे 'जैन शौरसेनी' कहने का रिवाज हो गया है। जैसा कि आगे चलकर बतलाया जायगा, प्रस्तुत ग्रंथ की प्राकृत मुख्यत: यही है।

शौरसेनी की विशेषताएं ये हैं कि उसमें र का ल कदाचित् ही होता है, तीनों सकारों के स्थान पर स ही होता है, और कर्ताकारक पुलिंग एकवचन में ओ होता है। इसकी अन्य विशेषताएं ये हैं कि शब्दों के मध्य में त के स्थान पर द, थ के स्थान पर ध, म के

स्थान पर कहीं-कहीं ह और पूर्वकालिक कृदन्त के रूप संस्कृत प्रत्यय त्वा के स्थान पर त्ता, इअ या दूण होता है। जैसे - सुत: सुदो, भवति-भोदि या होई, कथम्-कधं, कृत्वा-करित्ता, करिअ, करिदूण, आदि। उदाहरण -

रत्तो बंधधदि कम्मं मुच्चदि कम्मेहिं राग-रहिदप्पा।
एसो बंधसमासो जीवाणं जाण णिच्छयदो ।। प्रवच. २, ८७
णो सद्दहंति सोक्खं सुहेसु परमं ति विगद-घादीणं।
सुणिदूण ते अभव्वा भव्वा वा तं पडिच्छंति ।। पवच.१.६२.

अर्थात् आत्मा रक्त होकर कर्म बांधता है तथा रागरहित होकर कर्मों से मुक्त होता है। यह जीवों का बंध समास है, ऐसा निश्चय जानो।

घातिया कर्मों से रहित (केवली भगवान् ) का सुख ही सुखों में श्रेष्ठ है, ऐसा सुनकर जो श्रद्धा नहीं करते वे अभव्य हैं, और जो भव्य हैं वे उसे मानते हैं।

महाराष्ट्री-

महाराष्ट्री प्राकृत प्राचीन महाराष्ट्र की भाषा है जिसका स्वरूप गाथासप्तशती, सेतुबंध, गउडवह आदि काव्यों में पाया जाता है। संस्कृत नाटकों में जहा प्राकृत का प्रयोग होता है वहां पात्र बातचीत तो शौरसेनी में करते हैं और गाते महाराष्ट्री में हैं, ऐसा विद्वानों का मत है। इसका उपयोग जैनियों ने भी खूब किया है। पउमचरिअं, समराइच्चकहा, सुरसुंदरीचरिअं, पासणाहचरिअं आदि काव्य और श्वेताम्बर आगम सूत्रों के भाष्य, चूर्णी, टीका, आदि की भाषा महाराष्ट्री प्राकृत है। पर यहां भी जैनियों ने इधर-उधर से अर्धमागधी की प्रवृत्तियां लाकर उस पर अपनी छाप लगा दी है, और इस कारण इन ग्रंथों की भाषा जैन महाराष्ट्री कहलाती है। जैन महाराष्ट्री में सप्तशती व सेतुबंध आदि की भाषा से विलक्षण आदि व, द्वित्वमें न और लुप्त वर्ण के स्थान पर य श्रुतिका उपयोग हुआ है, जैसा जैन शौरसेनी में भी होता है। महाराष्ट्री के विशेष लक्षण जो उसे शौरसेनी से पृथक करते हैं, ये हैं कि यहां मध्यवर्ती त का लोप होकर केवल उसका स्वर रह जाता है, किंतु वह द में परिवर्तित नहीं होता। उसी प्रकार थ यहां ध में परिवर्तित न होकर ह में परिवर्तित होता है, और क्रिया का पूर्वकालिक रूप उण लगाकर बनाया जाता है। जैन महाराष्ट्री में इन विशेषताओं के अतिरिक्त कहीं-कहीं र का ल व प्रथमान्त ए आ जाता है। जैसे -

जानाति-लाणइ, कथम्-कहं, भूत्वा-होउण, आदि।

उदाहरणार्थ -

सव्वायरेण चलणे गुरुस्स नमिऊण दसरहो राया।

पविसरइ नियय-नयरिं साएयं जण-धणाइण्णं ।।

(पउम. च. ३१, ३८, पृ. १३२.)

अर्थात् सब प्रकार से गुरु के चरणों को नमस्कार करके दशरथ राजा जन-धन-परिपूर्ण अपनी नगरी साकेत में प्रवेश करते हैं।

अपभ्रंश -

क्रम विकास की दृष्टि से अपभ्रंश भाषा प्राकृत का सबसे अन्तिम रूप है, उससे आगे फिर प्राकृत वर्तमान हिन्दी, गुजराती, मराठी आदि भाषाओं का रूप धारण कर लेती है। इस भाषा पर भी जैनियों का प्राय: एकछत्र अधिकार रहा है। जितना साहित्य इस भाषा का अभी-तक प्रकाश में आया है उसमें का कम से कम तीन चौथाई हिस्सा दिगम्बर जैन साहित्य का है। कुछ विद्वानों का ऐसा मत है कि जितनी प्राकृत भाषाएं थीं उन सबका विकसित होकर एक-एक अपभ्रंश बना। जैसे, मागधी अपभ्रंश, शौरसेनी अपभ्रंश, महाराष्ट्री अपभ्रंश आदि। बौद्ध चर्यापदों व विद्यापति की कीर्तिलता में मागधी अपभ्रंश पाया जाता है। किन्तु विशेष साहित्यिक उन्नति जिस अपभ्रंश की हुई वह शौरसेनी महाराष्ट्री मिश्रित अपभ्रंश है, जिसे कुछ वैयाकरणों ने नागर अपभ्रंश भी कहा है, क्योंकि, किसी समय संभवत: वह नागरिक लोगों की बोलचाल की भाषा थी। पुष्पदन्तकृत महापुराण, णायकुमारचरिउ, जसहरचरिउ, तथा अन्य कवियों के करकंडचरिउ, भविसयत्तकहा, सणकुमारचरिउ, सावयधम्मदोहा, पाहुडदोहा, इसी भाषा के काव्य हैं। इस भाषा को अपभ्रंश नाम वैयाकरणों ने दिया है, क्योंकि वे स्थितिपालक होने से भाषा के स्वाभाविक परिवर्तन को विकाश न समझकर विकार समझते थे। पर इस अपमानजनक नामको लेकर भी यह भाषा खूल फली-फूली और उसी की पुत्रियां आज समस्त उत्तर भारत का काजव्यवहार सम्हाले हुए है।

इस भाषा की संज्ञा व क्रिया की रूपरचना अन्य प्राकृतों से बहुत कुछ भिन्न हो गई है। उदाहरणार्थ, कर्ता व कर्म कारक एकवचन, उकारान्त होता है जैसे, पुत्रो, पुत्रम्-पुतु; पुत्रेण-पुत्ते; पुत्राय, पुत्रात्, पुत्रस्य-पुत्तहु; पुत्रे-पुत्ते, पुत्ति, पुत्तहिं, आदि।

क्रिया में, करोमि-करउं; कुर्वन्ति-करहिं; कुरुथ-करहु, आदि।

इसमें नये-नये छन्दों का प्रादुर्भाव हुआ जो पुरानी संस्कृत व प्राकृत में नहीं पाये

जाते, किंतु जो हिन्दी गुजराती, मराठी आदि आधुनिक भाषाओं में सुप्रचलित हुए। अन्त-यमक अर्थात् तुकबंदी इन छन्दों की एक बड़ी विशेषता है। दोहा, चौपाई आदि छन्द यहां से ही हिन्दी में आये।

अपभ्रंश का उदाहरण -

सुहु सारउ मणुयत्तणहं तं सुहु धम्मायत्तु।
धम्मु वि रे जिय तं करहि जं अरहंतइं वुत्तु॥

सावयधम्मदोहा ॥ ४ ॥

अर्थात् सुख मनुष्यत्व का सार है और वह सुख धर्म के अधीन है। रे जीव ! वह धर्म कर जो अरहंत का कहा हुआ है।

इन विशेष लक्षणों के अतिरिक्त स्वर और व्यंजन सम्बंधी कुछ विलक्षणताएं सभी प्राकृतों में समान रूप से पाई जाती है। जैसे, स्वरों में ऐ और औ, ऋ और लृ का अभाव और उनके स्थान पर क्रमशः अइ, अउ, अथवा ए, ओ, तथा अ या इ का आदेश; मध्यवर्ती व्यंजनों में अनेक प्रकार के परिवर्तन व उनका लोप, संयुक्त व्यंजनों का असंयुक्त या द्विस्वरूप परिवर्तन, पंचमाक्षर ङ्, ञ् आदि सबके स्थान पर हलन्त अवस्थाा में अनुस्वार व स्वरसहित अवस्था में ण में परिवर्तन। ये परिवर्तन प्राकृत जितनी पुरानी होगी उतने कम और जितनी अर्वाचीन होगी उतनी अधिक मात्रा में पाये जाते हैं। अपभ्रंश भाषा में ये परिवर्तन अपनी चरम सीमापार पहुंच गये और वहां से फिर भाषा के रूप में विपरिवर्तन हो चला।

इन सब प्राकृतों में प्रस्तुत ग्रंथ की भाषा का ठीक स्थान क्या है इसके पूर्णतः निर्णय करने का अभी समय नहीं आया, क्योंकि, समस्त धवल सिद्धान्त अमरावती की प्रति के १४६५ पत्रों में समाप्त हुआ है। प्रस्तुत ग्रंथ उसके प्रथम ६५ पत्रों मात्र का संस्करण है, अतएव यह उसका बाईसवां अंश है। तथा धवला और जयधवला को मिलाकर वीरसेन की रचना का यह केवल चालीसवां अंश बैठेगा। सो भी उपलभ्य एकमात्र प्राचीन प्रतिकी अभी-अभी की हुई पांचवी छठवीं पीढ़ी की प्रतियों पर से तैयार किया गया है और मूल प्रति के मिलान का सुअवसर भी नहीं मिल सका। ऐसी अवस्था में इस ग्रंथ की प्राकृत भाषा व व्याकरण के विषय में कुछ निश्चय करना बड़ा कठिन कार्य है, विशेषतः जब कि प्राकृतों का भेद बहुत कुछ वर्ण विपर्यय के ऊपर अवलम्बित है।तथापि इस ग्रंथ के सूक्ष्म अध्ययनादि

की सुविधा के लिये व इसकी भाषा के महत्वपूर्ण प्रश्न की ओर विद्वानों का ध्यान आकर्षित करने के हेतु उसकी भाषा का कुछ स्वरूप बतलाना यहां अनुचित न होगा।

१. प्रस्तुत ग्रंथ में त बहुधा द में परिवर्तित पाया जाता है, जैसे, सूत्रों में - गदि-गति; चदु-चतुः; वीदराग-वीतराग; मदि-मति, आदि। गाथाओं में - पव्वद-पर्वत; अदीद-अतीत; तदिय-तृतीय, आदि। टीका में - अवदारो - अवतारः; एदे-एते; पदिद-पतित; चिंतिदं-चिंतितम्; संठिदं-संस्थितम् ; गोदम-गौतम, आदि।

किन्तु अनेक स्थानों पर त का लोप भी पाया जाता है, यथा- सूत्रों में - गइ-गति; चउ-चतुः; वीयराय-वीतराग; जोइसिय-ज्योतिष्क; आदि। गाथाओं में - हेऊ-हेतुः; पयई-प्रकृतिः, आदि। टीका में - सम्मइ-सम्मति; चउव्विह-चतुर्विध; सव्घाइ-सर्वघाति; आदि।

क्रिया के रूपों में भी अधिकतः ति या ते के स्थान पर दि या दे पाये जाते हैं। जैसे, (सूत्रों में अस्थि के सिवाय दूसरी कोई क्रिया नहीं है )। गाथाओं में - णयदि-नयति; छिज्जदे-छिद्यते; जाणदि-जानाति; लिंपदि-लिम्पति; रोचेदि-रोचते; सद्दहदि-श्रद्दधाति; कुणदि-करोति; आदि। टीका में - कीरदे, कीरदि-क्रियते; खिवदि-क्षिपति; उच्चदि-उच्यते; जाणदि-जानाति; परूवेदि-प्ररूपयति; वददि-वदति; विरुज्झदे-विरुध्यते; आदि।

किन्तु त का लोप होकर संयोगी स्वरमात्र शेष रहने के भी उदाहरण बहुत मिलते हैं यथा- गाथाओं में - होइ, हवइ-भवति; कहेइ-कथयति; वक्खाणइ-व्याख्याति; भमइ भ्रमति; भण्णइ-भण्यते, आदि। टीका में - कुणइ-करोति; वण्णेइ-वर्णयति; आदि।

२. क्रियाओं के पूर्वकालिक रूपों के उदाहरण इस प्रकार मिलते हैं - इय- छड्डिय-त्यक्त्वा। त्तु-कट्टु-कृत्वा। अ- अहिगम्म-अधिगम्य। दूण- अस्सिदूण-आश्रित्य। ऊण-अस्सिऊण, दट्ठूण, मोत्तूण, दाऊण, चिंतिऊण, आदि।

३. मध्यवर्ती क के स्थान में ग आदेश के उदाहरण मिलते हैं। यथा- सूत्रों में - वेदग-वेदक। गाथा में - एगदेस-एकदेश, टीका में - एगत्त-एकत्व; बंधग -बन्धक; अप्पाबहुग-अल्पबहुत्व; आगास-आकाश; जाणुग-ज्ञायक; आदि।

किन्तु बहुधा मध्यवर्ती क का लोप पाया जाता है। यथा, सूत्रों में -- सांपराइय-साम्परायिक; एइंदिय-एकेन्द्रिय; सामाइय.सामायिक; काइय-कायिक। गाथाओं में -- तित्थयर-तीर्थकर: वायरणी-व्याकरणी; पयई-प्रकृति; पंचएण-पंचकेन; समाइण्ण-समाकीर्ण; अहियार-अधिकार। टीका में -- एण-एक; परियम्म-परिकर्म; किदियम्म-कृतिकर्म; वायरण-व्याकरण; भडारएण-भट्टारकेण, आदि।

४. मध्यवर्ती क, ग. च, ज, त, द, और प, के लोप के तो उदाहरण सर्वत्र पाये ही जाते हैं, किन्तु इनमें से कुछ के लोप न होने के भी उदाहरण मिलते हैं। यथा-ग-सजोग-सयोग; संजोग-संयोग; चाग-त्याग; जुग-जुग; आदि। त - वितीद-व्यतीत। द - छदुमत्थ-छद्मस्थ बादर-बादर; जुगादि-युगादि; अणुवाद-अनुवाद; वेद, उदार, आदि।

५. थ और घ के स्थान में प्राय: ह पाया जाता है, किंतु कहीं-कहीं थ के स्थान में ध और ध के स्थान में ध ही पाया जाता है। यथा-पुध-पृथक; कधं-कथम्; ओधि-अवधि; (सू.१३१) सोधम्म-सौधर्म (सू.१६९); साधारण (सू.४१); कदिविधो-कतिविध:; (गा.१८) आधार (टी.१९)

६. संज्ञाओं के पंचमी-एकवचन के रूप में सूत्रों में व गाथाओं में आ तथा टीका में बहुतायत से दो पाया जाता है । यथा- सूत्रों में - णियमा-नियमात्। गाथाओं में - मोहा-मोहात्। तम्हा-तस्मात्। टीका में - णाणादो, पढमादो, केवलादो, विदियादो, खेत्तदो, कालदो आदि।

संज्ञाओं के सप्तमी-एकवचन के रूप में म्मि और म्हि दोनों पाये जाते हैं। यथा-सूत्रों में - एकम्मि (३६, ४३, १२९, १४८, १४९) आदि। एक्कम्हि (६३, १२७) ।गाथाओं - एक्कम्मि, लोयम्मि, पक्खम्हि, मदम्हि, आदि। टीका में - वत्थुम्मि, चइदम्हि, जम्हि, आदि।

दो गाथाओं में कर्ताकारक एकवचन की विभक्ति उ भी पाई जाती है। जैसे थावरु (१३५) एक्कु (१४६) यह स्पष्टत: अपभ्रंश भाषा की ओर प्रवृत्ति है और उस लक्षण का शक ६३८ से पूर्व के साहित्य में पाया जाना महत्वपूर्ण है।

७. जहां मध्यवर्ती व्यंजन का लोप हुआ है वहां यदि संयोगी शेष स्वर अ अथवा आ हो तो बहुधा य श्रुति पायी जाती है। जैसे - तित्थयर-तीर्थकर: पयत्थ-पदार्थ; वेयणा-वेदना; गय-गत; गज; विमग्गया-विमार्गगा:, आहारया-आहारका:, आदि।

अ के अतिरिक्त 'ओ' के साथ भी और क्वचित् ऊ व ए के साथ भी हस्तलिखित प्रतियों में य श्रुति पाई गई है। किन्तु हेमचन्द्र के नियम का १ तथा जैन शौरसेनी के अन्यत्र प्रयोगों का विचार करके नियम के लिए इन स्वरों के साथ य श्रुति नहीं रखने का प्रस्तुत ग्रंथ में प्रयत्न किया गया है। तथापि इसके प्रयोग की ओर आगे हमारी सूक्ष्मदृष्टि रहेगी। (देखों ऊपर पाठ संशोधन के नियम पृ.१३)

उ के पश्चात् लुप्तवर्ण के स्थान में बहुधा व श्रुति पाई जाती है। जैसे-वालुवा-वालुका:; बहुवं-बहुकं; विहुव-विधूत, आदि। किन्तु 'पज्जव' में बिना उ के सामीप्य के भी नियम से व श्रुति पाई जाती है।

८. वर्ण विकार के कुछ विशेष उदाहरण इस प्रकार पाये जाते हैं - सूत्रों में - अड्ढाइज्ज-अर्धतृतीय (१६३), अणियोग-अनुयोग (५); आउ-अप् (३९) इड्ढि-ऋद्धि (५९) ओधि, ओहि-अवधि (११५,१३१); ओरालिय-औदारिक (५६); छदुमत्थ-छद्मस्थ (१३२); तेउ-तेजस (३९); पज्जव-पर्याय (११५); मोस-मृषा (४९); वेंतर-व्यन्तर (९६); णेरइय-नारक, नारकी (२५); गाथाओं में - इक्खय-इक्ष्वाकु (५०); उराल-उदार (१६०); इंगाल-अंगार (१५१); खेत्तण्हू-क्षेत्रज्ञ (५२); चाग-त्याग (९२); फद्दय-स्पर्धक (१२१); सस्सेदिम-संस्वेदज (१३९)।

गाथाओं में आए हुए कुछ देशी शब्द इस प्रकार हैं - कायोली- वीवध (८८); घुम्मंत-भ्रमत् (६३); चोक्खो-शुद्ध (२०७); णिमेण-आधार (७); भेज्ज-भीरु; (२०१); मेर-मात्रा, मर्यादा (९०)।

टीका के कुछ देशी शब्द - अल्लियइ-उपसर्पति (२२०); चडविय-आरूढ (२२१); छड्डिय त्यक्त्वा (२२१); णिसुढिय-नत (६८); वोलाविय-व्यतीत्य (६८)।

इन थोड़ें से उदाहरणों पर से ही हम सूत्रों, गाथाओं व टीका की भाषा के विषय में कुछ निर्णय कर सकते हैं। यह भाषा मागधी या अर्धमागधी नहीं है, क्योंकि उसमें न तो अनिवार्य रूप से, और न विकल्प से ही र के स्थान पर ल, क स के स्थान पर श पाया जाता, और न कर्त्ताकारक, एकवचन में कहीं ए मिलता।

त के स्थान पर द, क्रियाओं के एकवचन वर्तमान काल में दि व दे, पूर्वकालिक क्रियाओं - के रूप में त्तु व दूण, अपादानकारक की विभक्ति दो तथा अधिकरणकारक की विभक्ति म्हि, क के स्थान पर ग, तथा थ के स्थान पर ध आदेश, तथा द, और ध का लोपाभाव, ये सब शौरसेनी के लक्षण हैं। तथा त का लोप, क्रिया के रूपों में इ, पूर्व कालिक क्रिया के रूप में ऊण, ये महाराष्ट्री के लक्षण हैं। ये दोनों प्रकार के लक्षण सूत्रों, गाथाओं व टीका सभी में पाये जाते हैं। सूत्रों में जो वर्णविकार के विशेष उदाहरण पाये जाते हैं वे अर्धमागधी की ओर संकेत करते हैं। अत: कहा जा सकता है कि सूत्रों, गाथाओं व टीकाकी भाषा शोरसेनी प्राकृत है, उस पर अर्धमागधी का प्रभाव है, तथा उस पर महाराष्ट्री का भी

संस्कार पड़ा है। ऐसी ही भाषा को पिशेल आदि पाश्चमिक विद्वानों ने जैन शौरसेनी नाम दिया है।

सूत्रों में अर्धमागधी वर्णविकार का बाहुल्य है। सूत्रों में एक मात्र क्रिया 'अत्थि' आती है और वह एकवचन व बहुवचन दोनों की बोधक है। यह भी सूत्रों के प्राचीन आर्ष प्रयोग का उदाहरण है।

गाथाएं प्राचीन साहित्य के भिन्न-भिन्न ग्रंथों की भिन्न-भिन्न कालकी रची हुई अनुमान की जा सकती हैं। अतएव उनमें शौरसेनी व महाराष्ट्रीपन की मात्रा में भेद है। किन्तु ऐसा प्रतीत होता है कि भाषा जितनी अधिक पुरानी है उतना उसमें शौरसेनीपन अधिक है और जितनी अर्वाचीन है उतना महाराष्ट्रीपन। महाराष्ट्री का प्रभाव साहित्य में पीछे-पीछे अधिकाधिक पड़ता गया है। उदाहरण के लिये प्रस्तुत ग्रंथ की गाथा नं.२०३ लीजिय जो यहां इस प्रकार पाई जाती है -

रूसदि णिंददि अण्णे दूसदि बहुसो य सोय-भय-बहुलो।
असुयदि परिभवदि परं पसंसदि अप्पयं बहुसो ॥

इसी गाथा ने गोम्मटसान (जीवकांड ५१२) में यह रूप धारण कर लिया है -

रूसइ णिंदइ अण्णे दूसइ बहुसो य सोय-भय-बहुलो।
असुयइ परिभवइ परं पसंसए अप्पयं बहुसो ॥

यहां की गाथाओं का गोम्मटसार में इस प्रकार का महाराष्ट्री परिवर्तन बहुत पाया जाता है। किन्तु कहीं-कहीं ऐसा भी पाया जाता है कि जहां इस ग्रंथ में महाराष्ट्रीपन है वहां गोम्मटसार में शौरसेनीपन स्थिर है। यथा, गाथा २०७ में यहां 'खमइ बहुअं हि' है वहां गो.जी ५१६ में 'खमदि बहुगं पि' पाया जाता है। गाथा २१० में यहां 'एण-णिगोद' है, किन्तु गोम्मटसार १९६ में उसी जगह 'एग -णिगोद' है। ऐसे स्थलों पर गोम्मटसार में प्राचीन पाठ रक्षित रह गया प्रतीत होता है। इन उदाहरणों से यह भी स्पष्ट है कि जब तक प्राचीन ग्रंथों की पुरानी हस्तलिखित प्रतियों की सावधानी से परीक्षा न की जाय और यथेष्ठ उदाहरण सन्मुख उपस्थित न हों तब तक इनकी भाषा के विषय में निश्चयत:कुछ कहना अनुचित है।

टीका का प्राकृत गद्य प्रौढ, महावरेदार और विषय के अनुसार संस्कृत की तर्कशैली से प्रभावित है। सन्धि और समासों का भी यथास्थान बाहुल्य है। यहां यह बात उल्लेखनीय है कि सूत्र-ग्रंथों को या स्फुट छोटी-मोटी खंड रचनाओं को छोड़कर दिगम्बर साहित्य में

अभी तक यही एक ग्रंथ ऐसा प्रकाशित हो रहा है जिसमें साहित्यिक प्राकृत गद्य पाया जाता है। अभी इस गद्य का बहुत बड़ा भाग आगे प्रकाशित होने वाला है। अत: ज्यों-ज्यों वह साहित्य सामने आता जायेगा त्यों-त्यों इस प्राकृत के स्वरूपपर अधिकाधिक प्रकाश डालने का प्रयत्न किया जायेगा।

इसी कारण ग्रंथ की संस्कृत भाषा के विषय में भी अभी हम विशेष कुछ नहीं लिखते। केवल इतना सूचित कर देना पर्याप्त समझते है कि ग्रंथ की संस्कृत शैली अत्यन्त प्रौढ, सुपरिमार्जित और न्यायशास्त्र के ग्रंथों के अनुरुप है। हम अपने पाठ-संशोधन के नियमों में कह आये हैं कि प्रस्तुत ग्रंथ में अरिहंत: शब्द अनेकबार आया है और उसकी निरुक्ति भी अरिहननाद् अरिहंत: आदि की गई है। संस्कृत व्याकरण के नियमानुसार हमें यह रूप विचारणीय ज्ञात हुआ। अर्ह धातु से बना अर्हत् होता है और उसके एकवचन व बहुवचन के रूप क्रमश: अर्हन् और अर्हन्त: होते हैं। यदि अरि+हन् से कर्तावाचक रूप बनाया जाय तो अरिहन्तृ होगा जिसके कर्ता एकवचन व बहुवचन रूप अरिहन्ता और अरिहन्तार: होना चाहिये। चूंकि यहां व्युत्पत्ति में अरिहननात् कहा गया है अत: अर्हन् व अर्हन्त: शब्द ग्रहण नहीं किया जा सकता। हमने प्रस्तुत ग्रंथ में अरिहन्ता कर दिया है, किन्तु है यह प्रश्न विचारणीय कि संस्कृत में अरिहन्त: जैसा रूप रखना चाहिये या नहीं। यदि हम हन् धातु से बना हुआ 'अरिहा' शब्द ग्रहण करें और पाणिमि के 'मघवा बहुलम्' सूत्र का इस शब्द पर भी अधिकार चलावें तो बहुवचन में अरिहन्त: हो सकता है। संस्कृत भाषा की प्रगति के अनुसार यह भी असंभव नहीं है कि यह अकारान्त शब्द अर्हत् के प्राकृत रूप अरहंत, अरिहंत, अरुहंत परसे ही संस्कृत में रूढ हो गया हो। विद्वानों का मत है कि गोविन्द शब्द संस्कृत के गोपेन्द्र का प्राकृत रूप है [१]। किन्तु पीछे से संस्कृत में भी वह रूढ हो गया और उसी की व्युत्पत्ति संस्कृत में दी जाने लगी। उस अवस्था में अरिहन्त: शब्द अकारान्त जैन संस्कृत में रूढ माना जा सकता है। वैयाकरणों को इसका विचार करना चाहिये।

---

१ Keith: History of Sans. Lit., P.24

## निष्कर्ष -

अन्तिम तीर्थंकर श्रीमहावीर स्वामी के वचनों की उनके प्रमुख शिष्य इन्द्रभूति गौतम ने द्वादशांग श्रुत के रूप में ग्रंथ रचना की जिसका ज्ञान आचार्य परम्परासे क्रमशः कम होते हुए धरसेनाचार्य तक आया। उन्होने बारहवें अंग दृष्टिवाद के अन्तर्गत पूर्वों के तथा पांचवे अंग व्याख्याप्रज्ञप्ति के कुछ अंशों को पुष्पदन्त और भूतबलि आचार्यों को पढ़ाया और उन्होने वीर निर्वाण के पश्चात् ७ वीं शताब्दि के लगभग सत्कर्मपाहुड की छह हजार सूत्रों में रचना की। इसी की प्रसिद्धि षट्खंडागम नाम से हुई। इसकी टीकाएं क्रमशः कुन्दकुन्द, शामकुंड, तम्बुलूर, समन्तभद्र और बप्पदेवने बनाई, ऐसा कहा जाता है, पर ये टीकाएं अब मिलती नहीं हैं। इनके अन्तिम टीकाकार वीरसेनाचार्य हुए जिन्होंने अपनी सुप्रसिद्ध टीका धवला की रचना शक ७३८ कार्तिक शुक्ल १३ को पूरी की। यह टीका ७२ हजार लोक प्रमाण है।

षट्खंडागमका छठवां खंड महाबंध है। जिसकी रचना स्वयं भूतबलि आचार्य ने बहुत विस्तार से की थी। अतएव पंचिकादिक को छोड़ उस पर विशेष टीकाएं नहीं रची गई। इसी महाबंध की प्रसिद्धि महाधवल के नाम से है जिसका प्रमाण ३० या ४० हजार कहा जाता है।

धरसेनाचार्य के समय के लगभग एक ओर आचार्य गुणधर हुए जिन्हें भी द्वादशांग श्रुत का कुछ ज्ञान था। उन्होने कषायप्राभृत की रचना की। इसका आर्यमंक्षु और नागहस्तिने व्याख्यान किया और यतिवृषभ आचार्य ने चूर्णिसूत्र रचे। इस पर भी वीरसेनाचार्य ने टीका लिखी। किन्तु वे उसे २० हजार प्रमाण लिखकर ही स्वर्गवासी हुए। तब उनके सुयोग्य शिष्य जिनसेनाचार्य ने ४० हजार प्रमाण और लिखकर उसे शक ७५९ में पूरा किया। इस टीका का नाम जयधवला है और वह ६० हजार श्लोक प्रमाण है।

इन दोनों या तीनों महाग्रंथों की केवल एकमात्र प्रति ताड़पत्र पर शेष रही थी जो सैकड़ों वर्षों से मूडविद्री के भंडार में बन्द थी। गत २०-२५ वर्षों में उनमें से धवला व जयधवला की प्रतिलिपियां किसी प्रकार बाहर निकल पाई हैं। महाबंध या महाधवल अब भी दुष्प्राय है। उनमें से धवला के प्रथम अंश का अब प्रकाशन हो रहा है। इस अंश में द्वादशांगवाणी व ग्रंथ रचना के इतिहास के अतिरिक्त सत्प्ररूपणा अर्थात्

जीवसमासों और मार्गणाओं का विशेष विवरण है। सूत्रों की भाषा पूर्णत: प्राकृत है। टीका में जगह जगह उद्धृत पूर्वाचार्यों के पद्य २१६ हैं जिनमें केवल १७ संस्कृत में और शेष प्राकृत में हैं, टीका का कोई तृतीयांश प्राकृत में और शेष संस्कृत में हैं। यह सब प्राकृत प्राय: वही शौरसेनी है जिसमें कुन्दकुन्दादि आचार्यों के ग्रंथ रचे पाये जाते हैं। प्राकृत और संस्कृत दोनों की शैली अत्यंत सुन्दर, परिमार्जित और प्रौढ़ है।

## ताड़पत्रीय प्रति के लेखनकाल का निर्णय

### सत्प्ररूपणा के अन्त की प्रशस्ति

धवल सिद्धान्त की प्राप्त हस्तलिखित प्रतियों में सत्प्ररूपणा विवरण के अन्त में निम्न कनाड़ी पाठ पाया जाता है [१] -

संततशांतभावनद: पावनभोगनियोग वाकांतेय चित्तवृत्तियलविं नललंदनं गरुपं त्तडिदं गजं 'ष्परिपोगेज सोन्नतपद्यणंदिसिद्धांतमुनींद्रचन्द्रनुदयं बुधकैरवषंडमंडनं मंतणमेणोसुद्गुणगणक भेदवृद्धि अनन्तनोन्त [२] वाक्कांतेय चित्तवल्लीय पदर्प्पिण [३] दर्पबुधालि [४] हृत्सरोजांतररागरंजितदिनं कुलभूषण [५] दिग्यसैद्धांन्त मुनींद्रनुज्वलयशोजंगमतीर्थमल्लरु [६] संततकालकायमतिसच्चरितं दिनर्दि दिनके वीर्य तउतिर्ह्दुश्य वियमईमैमेयो लांतवविद्गमोहदाहं तवे कंतु मुन्तुगिदे सच्चरितर्कुलचन्द्रदेवसैद्धान्तमुनीन्द्ररुर्जितयशोज्वलजंगमतीर्थमल्लरु [७]

मैने यह कनाड़ी पाठ अपने सहयोगी मित्र डाक्टर ए.एन. उपाध्याय प्रोफेसर राजाराम कालेज कोल्हापुर, जिनकी मातृभाषा भी कनाड़ी है, के पास संशोधनार्थ भेजा था। उन्होंने यह कार्य अपने कालेज के कनाड़ी भाषा के प्रोफेसर श्री के.जी. कुंदनगार महोदय के द्वारा कराकर मेरे पास भेजने की कृपा की। इसप्रकार जो संशोधित कनाड़ी पाठ और उसका अनुवाद मुझे प्राप्त हुआ। वह निम्न प्रकार है। पाठक देखेंगे कि उक्त पाठ पर से निम्न कनाड़ी पद्य सुसंशोधित कर निकालने में संशोधनों ने कितना अधिक परिश्रम किया है -

---

१ प्राप्त प्रतियों में इस प्रशस्ति में अनेक पाठभेद पाये जाते हैं। यहाँ पर सहारनपुर की प्रति के अनुसार पाठ रखा गया है जिसका मिलान हमें वीरसेवा मंदिर के अधिष्ठाता पं. जुगलकिशोर जी मुख्तार के द्वारा प्राप्त हो सका। केवल हमारी अ. प्रति में जो अधिक पाठ पाये जाते हैं वे टिप्पण में दिये गये हैं। २ अनन्तज्वनोन्त। ३ पदप्पिणनर्द्प्प। ४ प्रहत्। ५ दिव्यसेव्य। ६ तीर्थदमल्लयस्स्थें। ७ मल्लरूज़रू।

संततशांतभावनेय पावनभोगनियोग (वाणि) वा -
क्रांतेय चित्तवृत्तियोलविं नल (विं गड मोहनां) गरू -
पं तळेदं गडं प्रचुरपंकजशोभितपद्मणंदिसि -
द्धान्तमुनीन्द्रचंद्रनुदयं बुधकैरवषंडमंडनम् ।। १ ।।
मंत्रणमोक्षसद्गुणगणाब्धिय वृद्धिगे चंद्रनंते वा -
क्रांतेय चित्तवल्लिपदपंकजदप्तबुधालिहृत्सरो -
जांतररागरंजितमनं कुलभूषणदिव्यसेव्यसै -
द्धांतमुनीन्द्ररुर्जितयशोज्वलजंगमतीर्थकल्परू ।। २ ।।
संततकालकायमतिसच्चरितं दिनदिं दिनक्के वी-
यं तळेदंदु मिक्क नियमंगळनांतुविवेकबोध दो-
हं तवे कंतु मन्युगिदे सच्चरितं कुलचन्द्रदेव सै-
द्धांतमुनीन्द्ररुर्जितयशोज्वलजंगमतीर्थरुद्भवम् ।। ३ ।।

इसका हिन्दी में सारानुवाद हम इस प्रकार करते हैं -

श्रीपद्मनन्दि सिद्धान्तमुनीन्द्ररुपी चन्द्रमाका उदय विद्वद्गणरुपी कुमुदिनी समूह का मंडन था। वे प्रफुल्ल कमल के समान सुशोभित थे, तथा उनके मन में निरंतर शान्त भावना और पावन सुख-भोग में निमग्न सरस्वती देवी का निवास होने से वे सहज ही सुंदर शरीर के अधिकारी हो गये थे।

वे दिव्य और सेव्य कुलभूषण सिद्धान्तमुनीन्द्र अपने ऊर्जित यश से उज्जवल होने के कारण जंगम तीर्थ के समान थे। मंत्रण, मोक्ष और सद्गुणों के समुद्र को बढ़ाने में वे चन्द्र के समान थे, तथा सरस्वती देवी के चित्तरुपी वल्ली के पदपंकज (के निवास) से गर्वयुक्त विद्वन्समुदाय के हृदय कमल के अंतर राग से उनका मन रंजायमान था।

ऊर्जित यश से उज्जवल कुलचन्द्र सैद्धान्तमुनीन्द्र का उद्भव जंगमतीर्थ के समान था। निरन्तर काल में काय और मन से सच्चारित्रवान्, दिनोंदिन शक्तिमान् और नियमवान् होते हुए उन्होंने विवेक बुद्धि द्वारा ज्ञान-दोहन करके कामदेव को दूर रखा। यह सच्चारित्र ही कामदेव के क्रोध से बचने का एकमात्र मार्ग है।

इस प्रकार इन तीन कनाड़ी पद्यों की प्रशस्ति में क्रमशः पद्मनन्दि सिद्धान्तमुनीन्द्र, कुलभूषण सिद्धान्तमुनीन्द्र और कुलचन्द्र सिद्धान्तमुनीन्द्र की विद्वत्ता, बुद्धि और चरित्र की

प्रशंसा की गई है। पर उनसे उनके परस्पर सम्बन्ध, समय व धवलग्रंथ या उसकी प्रति से किसी प्रकार का कोई ज्ञान नहीं होता। अतएव इन बातों की जानकारी के लिए अन्यत्र खोज करना आवश्यक प्रतीत हुआ।

श्रवणवेल्गुल के अनेक शिलालेखों में पद्मनन्दि मुनि के उल्लेख आये हैं। पर सब जगह एक ही पद्मनन्दि से तात्पर्य नहीं है। उन लेखों से ज्ञात होता है कि भिन्न-भिन्न काल में पद्मनन्दि नाम व उपाधिधारी अनेक मुनि आचार्य हुए हैं। किन्तु लेख नं. ४० (६४) में हमारे प्रस्तुत पद्मनन्दिसे अभिप्राय रखने वाला उल्लेख ज्ञात होता है, क्योंकि, उसमें पद्मनन्दि सैद्धान्तिकके शिष्य कुलभूषण और उनके शिष्य कुलचन्द्रका भी उल्लेख पाया जाता है। वह उल्लेख इस प्रकार है -

अविद्धकर्णादिक पद्मनन्दी सैद्धान्तिकाख्योऽजनि यस्य लोके।
कौमारदेवव्रतिताप्रसिद्धिर्जीयात्तु सो ज्ञाननिधिः सधीरः॥
तच्छिष्यः कुलभूषणाख्ययतिपश्चारित्रवारांनिधि-
स्सिद्धान्ताम्बुधिपारगो नवविनेयस्तत्सधर्मो महान्।
शब्दाम्भोरुहभास्करः प्रथिततर्कग्रंथकारः प्रभा-
चन्द्राख्यो मुनिराजपंडितवरः श्रीकुण्डकुन्दान्वयः॥
तस्य श्रीकुलभूषणाख्यसुमुनेश्शिष्यो विनेयस्तुत-
स्सद्वृत्तः कुलचन्द्र देवमुनिपस्सिद्धान्तविद्यानिधिः।

यहां पद्मनन्दि, कुलभूषण और कुलचन्द्र के बीच गुरु शिष्य-परम्परा का स्पष्ट उल्लेख है। पद्मनन्दिको सैद्धान्तिक ज्ञाननिधि और सधीर कहा है। कुलभूषण को चारित्रवारांनिधि: और सिद्धान्ताम्बुधिपारग, तथा कुलचन्द्र को विनेय, सद्वृत्त और सिद्धान्तविद्यानिधि कहा है। इस परम्परा और इन विशेषणों से उनके धवला-प्रति के अन्तर्गत प्रशस्ति में उल्लिखित मुनियों से अभिन्न होने में कोई सन्देह नहीं रहता। शिलालेखद्वारा पद्मनन्दिक गुणों में इतना और विशेष जाना जाता है कि वे अविद्धकर्ण थे अर्थात् कर्णच्छेदन संस्कार होने से पूर्व ही बहुत बालपन में वे दीक्षित हो गये थे और इसलिए कौमारदेवव्रती भी कहलाते थे। तथा यह भी जाना जाता है कि उनके एक और शिष्य प्रभाचन्द्र थे, जो शब्दाम्भोरुहभास्कर और प्रथित तर्कग्रन्थकार थे।

इसी शिलालेख से इन मुनियों के संघ व गण तथा आगे पीछे की कुछ और गुरु-परम्परा का भी ज्ञान हो जाता है। लेखमें गौतमादि, भद्रबाहु और उनके शिष्य चन्द्रगुप्त के

पश्चात् उसी अन्वय में हुए पद्मनन्दि, कुन्दकुन्द, उमास्वाति गृद्धपिच्छ, उनके शिष्य बलाकपिच्छ, उसी आचार्य परम्परा में समन्तभद्र, फिर देवनन्दि जितेन्द्रबुद्धि पूज्यपाद और फिर अकलंकके उल्लेख के पश्चात् कहा गया है कि उक्त मुनीन्द्र सन्तति के उत्पन्न करने वापले मूलसंघ में फिर नन्दिगण और उसमें देशीगण नामका प्रभेद हो गया। इस गण में गोल्लाचार्य नामके प्रसिद्ध मुनि हुए। ये गोल्लदेश के अधिपति थे। किन्तु, किसी कारण वश संसार से भयभीत होकर उन्होंने दीक्षा धारण कर ली थी। उनके शिष्य श्रीमत् त्रैकाल्ययोगी हुए और उनके शिष्य हुए उपर्युक्त अविद्धकर्ण पद्मनन्दि सैद्धान्तिक कौमारदेव, जो इस प्रकार मूलसंघ नन्दिगणान्तर्गत देशीगण के सिद्ध होते हैं।

लेखमें पद्मनन्दि, कुलभूषण और कुलचन्द्र से आगे की परम्परा का वर्णन इस प्रकार दिया गया है :-

कुलचन्द्रदेव के शिष्य माघनन्दि मुनि हुए, जिन्होंने कोल्लापुर (कोल्हापुर) में तीर्थ स्थापित किया। वे भी राद्धान्तार्णवपारगामी और चारित्रचक्रेश्वर थे, तथा उनके श्रावक शिष्य थे सामन्त केदार नाकरस, सामन्त निम्बदेव और सामन्त कामदेव। माघनन्दि के शिष्य हुए - गंडविमुक्त जिनके एक छात्र सेनापति भरत थे, व दूसरे शिष्य भानुकीर्ति और देवकीर्ति। गंडविमुक्तदेव के सधर्म भूतकीर्ति त्रैविद्यमुनि थे, जिन्होंने विद्वानों को भी चमत्कृत करने वाले अनुलोम-प्रतिलोम काव्य राघव-पांडवीय की रचना करके निर्मल कीर्ति प्राप्त की थी और देवेन्द्र जैसे विपक्ष वादियों को परास्त किया था। श्रुतकीर्तिकी प्रशंसा के ये दोनों पद्य कनाड़ी काव्य पम्परामायण में भी पाये जाते हैं। विपक्ष सैद्धान्तिक से संभव है उन्हीं देवेन्द्र से तात्पर्य हो, जिनके विषय में श्वेताम्बर ग्रन्थ पभावकचरित में कहा गयाहै कि इन्होंने वि.सं. ११८१ में दि. आचार्य कुमुदचन्द्र को बाद में परास्त किया था। इन्हीं के अग्रज (सधर्म) थे कनकनन्दि और देवचन्द्र। कनकनन्दिने बौद्धख, चार्वाक और मीमांसकों को परास्त किया था, और देवचन्द्र भट्टारकों के अग्रणी तथा वेताल झोट्गि आदि भूत पिशाचों को वशीभूत करने वाले बड़े मंत्रवादीथे। उनके अन्य सधर्म थे माघनन्दि त्रैविद्यदेव, देवकीर्ति पंडितदेवके शिष्य शुभचन्द्र त्रैविद्यदेव, गंडविमुक्त वादिचतुर्मुख रामचन्द्र त्रैविद्यदेव और वादिवज्रांकुश अकलंक, त्रैविद्यदेव। गंडविमुक्त देव के अन्य श्रावक शिष्य थे माणिक्य भंडारी मरिया ने दंडनायक, महाप्रधान सर्वाधिकारी ज्येष्ठ दंडनायक भरतिमय्य हेगड़े बूचिमय्यंगलु और जगदेकदानी हेगडे कोरय्य।

इन उल्लेखों से हमें पाद्मनन्दि कुलभूषणके संघ व गण के अतिरिक्त उनकी पूर्वापर

सुविख्यात, विचक्षण और प्रभावशाली गुरुपरम्परा का अच्छा ज्ञान हो जाता है। तथा, जो और भी विशेष बात ज्ञात होतीहै, वह यह कि, हमारे पद्मनन्दि के एक और शिष्य तथा कुलभूषण सिद्धान्तमुनि के सधर्म जो प्रभाचन्द्र 'शब्दाम्भोरुहभास्कर' और प्रथित-तर्कग्रन्थकार' पदों से विभूषित किये गए हैं;वे संभवत: अन्य नहीं, हमारे सुप्रसिद्ध तर्कग्रन्थ प्रमेयकमलमार्तण्ड और न्यायकुमुदचन्द्रके कर्त्ता प्रभाचन्द्राचार्य ही हों।

यह गुरु परम्परा इस प्रकार पाई जाती है :-

गौतमादि

(उनकी सन्तान में)

भद्रबाहु

चन्द्रगुप्त

(उनके अन्वय में)

पद्मनन्दि कुन्दकुन्द

(उनकेअन्वयमें)

सत्प्ररूपणा के अन्त की प्रशस्ति

उमास्वाति गृद्धपिच्छ

बलाकपिच्छ

(उनकी परम्परा में)

समन्तभद्र

(उनके पश्चात्)

देवनन्दि, जितेन्द्रबुद्धि पूज्यपाद

(उनके पश्चात्)

अकलंक

(उनके पश्चात् मूलसंघ, नन्दिगण के देशीगण में)

गोल्लाचार्य




अब प्रश्न यह उपस्थित होता है कि उक्त पद्मनन्दि आदि आचार्य किस काल में उत्पन्न हुए ? जिस उपर्युक्त शिलालेख में उनका उल्लेख आया है, उसमें भी समय का उल्लेख कुछ नहीं पाया जाता। किन्तु वहां उस लेख का यह प्रयोजन अवश्य बतलाया गया है कि महामंडलाचार्य देवकीर्ति पंडितदेव ने कोल्लापुर की रूपनारायण वसदि के अधीन केल्लेगेरेय प्रतापपुर का पुनरुद्धार कराया था, तथा जिननाथपुर में एक दानशाला स्थापित की थी। उन्हीं अपने गुरु की परोक्ष विनय के लिए महाप्रधान सर्वाधिकारी हिरिय भंडारी अभिनव-गंग-दंडनायक श्री हुल्लराज ने उनकी निषद्या निर्माण कराई। तथा गुरु के अन्य शिष्य लक्खनंदि, माधव और त्रिभुवनदेवने महादान व पूजाभिषेक करके प्रतिष्ठाकी। हुल्लराज अपरनाम हुल्लप वाजिवंशके यक्षराज और लोकाम्बिका के पुत्र तथा यदुवंशी राजा नारसिंह के मंत्री कहे गये हैं। इन यादव व होय्यसलवंशीय राजा नारसिंह तथा उनके मंत्री हुल्लराज या हुल्लप का उल्लेख अन्य शिलालेखों में भी पायाजाता है, जिनसे उनकी जैनधर्म में श्रद्धा का अच्छा परिचय मिलता है। (देखो जैन शिलालेख संग्रहभू.पृ९४ आदि)। पर उक्त विषय पर प्रकाश डालनेवाला शिलालेख नं. ३९ है जिसमें देवकीर्ति की प्रशस्ति के अतिरिक्त उनके स्वर्गवास का समय शक १०८५ सुभानु संवत्सर आषाढ शुक्ल ९ बुधवार सूर्योदयकाल बतलाया गया है, और कहा गया है कि उनके शिष्य लक्खनंदि, माधवचन्द्र और त्रिभुवनमल्ल ने गुरुभक्ति से उनकी निषद्या की प्रतिष्ठा कराई।

देवकीर्ति पद्मनन्दिसे पांच पीढ़ी, कुलभूषण से चार और कुलचन्द्र से तीन पीढ़ी पश्चात् हुए हैं। अत: इन आचार्यों को उक्त समय से १००-१२५ वर्ष अर्थात् शक ९५० के लगभग हुए मानना अनुचित न होगा। न्यायकुमुदचन्द्र की प्रस्तावना के विद्वान् लेखक ने अत्यन्त परिश्रमपूर्वक उस ग्रन्थ के कर्ता प्रभाचन्द्र की समय की सीमा ईस्वी सन् ९५० और १०२३ अर्थात् शक ८७२ और ९४५ के बीच निर्धारित की है। और, जैसा ऊपर कहा जा चुका है, ये प्रभाचन्द्र वे ही प्रतीत होते हैं जो लेख नं. ४० में पद्मनन्दि के शिष्य और कुलभूषण के सधर्म कहे गए हैं। इससे भी उपर्युक्त काल निर्णय की पुष्टि होती है। उक्त आचार्यों के कालनिर्णय में सहायक एक और प्रमाण मिलता है। कुलचन्द्रमुनि के उत्तराधिकारी माघनन्दि कोल्लापुरीय कहे गये हैं। उनके एक गृहस्थ शिष्य निम्बदेव सामन्त [१] का उल्लेख मिलता है जो शिलाहार नरेश गंडरादित्यदेव के एक सामन्त थे [२]। शिलाहार गंडरादित्यदेव के उल्लेख शक सं. १०३० से १०५८ तक के लेखों में पाये जाते हैं। इससे भी पूर्वोक्त कालनिर्णय की पुष्टि होती है।

पद्मनन्दि आदि आचार्यों की प्रशस्ति के सम्बन्धों में अब केवल एक ही प्रश्न रह जाता है, और वह यह कि उसका धवला की प्रति में दिये जाने का अभिप्राय क्या है ? इसमें तो संदेह नहीं कि वे पद्य मूडबिद्रीकी ताडपत्रीय प्रति में हैं और उन्हीं पर से प्रचलित प्रतिलिपियों में आये हैं। पर वे धवल के मूल अंश या धवलाकार के लिखे हुए तो हो ही नहीं सकते। अत: यही अनुमान होता है कि वे उस ताड़पत्रवाली प्रति के लिखे जाने के समय या उससे भी पूर्व की जिस प्रति पर से लिखी गई होगी उसके लिखने के समय प्रक्षिप्त किये गये होंगे। संभवत: कुलभूषण या कुलचन्द्र सिद्धान्त मुनि की देख-रेख में ही वह प्रतिलिपि की गई होगी। यदि विद्यमान ताड़पात्र की प्रति लिखने के समय ही वे पद्य डाले गये हों, तो कहना पड़ेगा कि वह प्रति शक की दशवीं शताब्दि के मध्य भाग के लगभग लिखी गई है। इन्हीं प्रतियों में से कहीं एक और कहीं दो के प्रशस्त्यात्मक पद्य धवला की प्रति में और बीच बीच में पाये जाते हैं जिनका परिचय व संग्रह आगे यथावसर देने का प्रयत्न किया जायेगा।

---

१. जैन शिलालेखसंग्रह, लेख नं. ४०

२. Sukrabara Basti Inscription of Kolhapur, in Graham's Statistical Report on Kolhapur.

न्यायकुमुदचन्द्र, भूमिका पृ.११४ आदि.

## धवला के अन्त की प्रशस्ति

मुड़बिद्री की ताड़पत्रीय प्रति के प्रसंग में हमारी दृष्टि स्वभावतः धवला की प्राप्त प्रतियों के अन्त में पायी जाने वाली प्रशस्ति पर जाती है। धवला के अन्त में धवलाकार वीरसेनाचार्य से सम्बंध रखने वाली वे नौ गाथाएं पाई जाती है जिनको हम प्रथम भाग में प्रकाशित कर चुके हैं। उन गाथाओं के पश्चात् निम्न लम्बी प्रशस्ति पाई जाती है, जिसके कनाड़ी अंश पूर्वोक्त प्रो.कुंदनगार व प्रो. उपाध्याय द्वारा बड़े परिश्रम से संशोधित किये गये हैं।

१

शब्दब्रह्मेति शाब्दैर्गणधरमुनिरित्येव राद्धान्तविद्भिः,<br>
साक्षाःसर्वज्ञ एवेत्यभिहितमतिभिः सूक्ष्मवस्तुप्रणीतः।<br>
यो दृष्टो विश्वविद्यानिधिरिति जगति प्राप्तभट्टारकाख्यः,<br>
स श्रीमान् वीरसेनो जयति परमतध्वान्त भित्तन्त्रकारः॥१॥

२

श्रीचरित्रसमृद्धिमिक्कविजयश्रीकर्मविच्छित्तिपूर्वकं ज्ञानावरणीयमूलनिर्नाशनं भूचक्रे शं बेसकेय्ये संदर्भमुनिवृन्दाधीश्वरकुन्दकुन्दाचार्यधृतधैर्य क्षगर्यतेयिने (१)च नाचार्यरोळवर्यरु जितमदविनिर्गतमलर्चतुरंगुलचारणार्द्धिनिरतर्गणधर क्षरैरेकैर्त्तिगे (१)च गुणगणधरर् यतिपतिगणधररेनिसिद कुंदकुन्दाचार्य् । अवरन्वयदोळ् सिद्धान्तविदर्व्याकरणबेदिगळ् षट्तर्कप्रवणर्द्धिसंजुत्तपरिस्तुतरप्प गृहधृपिच्छाचार्यधैर्यपरनैगर्दर्गाभीर्यगुणोदधिगळुचितशमदमयमतात्पर्यरेने गृद्धपिंच्छाचार्यर शिष्यर्बलाकपिंच्छाचार्यगुणनन्दिपंडितनिजगुणनन्दिपंडितज्ञनंगळं मेच्चिसिमैगुणद पेसरेसेये विद्वद्वणतिलकर्सकलमुनीन्द्रशिष्यर्पदार्थदोळर्थशास्त्रदोळु जिनागमदोळु तंत्रदोळु महाचरितपुराणसंततिगळोळ् परमागमदोळ् पेरर्समं दोरे सरि पाटिपासटि समानमेनळ् कृतविद्यरारेनुत्तिरे बुधकोटिसंदर्भवीतळ्दोळु। गुणनन्दिपण्डितशिष्यर्विहितविदर्गे सूनुर्वराशिष्यरोळ् तपश्चरणसिद्धान्तपारायणरेणिकेगोळक्कर्पदिर्वर्तपोविच्छिन्नानंगरेंबी महिमेयिनेसदेर्वाधियेंतंतुदारर्स्वच्छर्दिनकर किरणमे बेळगे देवेन्द्रसिद्धान्तरु॥ अन्तुनेगर्तेवेत्तवर शिष्यकदम्बकदोळ् समस्तसिद्धान्तमहापयोनिधियेनिसि तडंबरेगं तपोबलाक्रान्तमनोजरागि मदवर्जितरागि पोगर्तेवेत्तराशांतं नेगर्द कीर्त्ति वसुनन्दिमुनीन्द्ररुदात्तवृत्तिपिनुदधिगे कलाधरं

पुट्टिदनेन्तवर्गे शिष्यरादर् गुणदोळेदडे रविचंद्रसिद्धांतदेवरेंबर् जगद्विशेषकचरितर् ।अंतु दयावनीधरकृतोदयनादशशांकनिंदे शार्वरि [१] गितु धरातलमं मत्ते दुर्णयध्वान्तविद्यतमागिरे तदुद्भवरिं सले पूर्णचन्द्रसिद्धान्तमुनीन्द्र निगदितान्तप्रतिशासनम् जैनशासनम् ॥

इन्दु शरदद बेळ् दिंगळ् पुदिदुदु देसेदेसेयोळेनिप जसदोळपं ताळिद दामनन्दिसिद्धान्तदेवर बरग्रशिष्यरधिगततत्वर् ।

शान्ततेवेत्तचित्त जनोळाद विरोधमिदेत्त ? निस्पृहर् ।

स्वांतवेतेत्तकांक्षे परमार्थदोळिंतु नेग ळते वेत्तिदा ॥

नींतन [रिन्मरा (?)] रेने [जन्य ?] जितेन्द्रवीरनन्दिसि-

द्धान्तमुनीन्द्ररें सुचरितक्रमदोळ्विपरीत वृत्तरो ॥

बोधितभव्यरचित-वर्धमान श्रीधरदेवरेंबर वर्गग्रतन्भवरादरा .... ।

श्रीधरर्गादशिष्यरवरोळनेगळदर् मलधारिदेवरुं श्रीधरदेवरुं ॥

नतनरेन्द्र किरीटतदार्चितक्रमर् अनुवशनागि वर्षनेनगंबुरुहोदरनोदे पूविनं ।

बिनोळे बसक्के बंदने भवं जलजासननेत्रमीनके ॥

तन मनकं ........ [२] करीन्द्रमदोद्धत नप्प चित्तज - ।

न्मनेनल (दोरलन्मने ?) नेमिचन्द्रर्मलधारिदेव (रंतेरेयेन ? ) ॥

श्रुतधर (वलित्तिने ?) मेय्यनोर्मेयुं तुरिसुवुदिल्ल निद्देवरेमर्गुलनिक्कुवुदिल्लवागिलं किरुतेरे युवुदिल्ल गुर्वदिल्ल (महेन्द्रनु) नेरे (ओण ?) वण्णिसल् गुणगणावलियं मलधारिदेवंर॥

आमलधारिदेवमुनिमुख्पर शिष्यरोळग्रगण्यरुर्विमहित (र्क पायगुर्व ?) जितकषायक्रोध [३] लोभमान मायामदवर्जितर्नेगर्दरिन्दुमरीचिगळंद्र (दिं ?) यशःश्री नेमिचन्द्रकीर्तिमुनिनाथरुदात्तचरित्रवृत्तिथिं ॥ मलधारिदेवरिंदं ।बेळगिदुदु जितेन्द्रशासनं मुन्नं निर्मलमागि मत्तमीगळ् बेळगिदपुदु चन्द्रकीर्तिभट्टारकरिं॥

बेळगुव कीर्तिचंद्रिके मृदूतिक्तसुधारस पूर्णमूर्तयो

ळ् बेळेदमलंपोदर्द सितलांछनमागिरे चन्द्रनंदम् ॥

---

१ अ. प्रति में 'शार्वरिकपराधिमित्तु' ऐसा पाठ है।

२ अ. प्रति में यहाँ 'तत्तदेवप्रकार' ऐसा पाठ है।

३ स. प्रति में 'गुर्वजितकषायक्रोधे' इतना पाठ नहीं है।

तळेदु जनं मनंगोळे दिगंतर ........... विकसितो -

ज्वलशुभचन्द्रकीर्त्तिमुनिनाथरिदें विबुधाभिवंद्यरो ॥

(पयितुं ?) प्रसरकिरणारातीयचन्द्रकीर्त्तिमुनींद्रराशांतवर्त्तितकीर्त्तिगळ् मुनिवृन्दवंदितरादराशांतचित्तर शिष्यरादर्दिवाकरणंदिसिद्धान्तदेवरिदें जिनागमवार्धिपारगरादरो। इदावुदरिदों दिळिकेय्दु सिद्धान्तवारिधिय तळदेवंदरें दोडानेन्तुलिसुवेनेनळ् दिवाकरणंदिसिद्धांतदेवराखिलागममक्तरमार्गमंतिमसुधांबुप्रचुरपूरनिकरं व्याख्यानघोषं मरुच्चलितोत्तुंगतरंगघोषमेने मिक्कौदार्यदिं दोपनिर्मलधर्मामृतदिनलंकरिसि गंभीरत्वमं ताळि भूवलयक्के पवित्रागि नेगळ्दरासिद्धान्तरत्नाकरर् ॥ अवरग्रशिष्यर्

मरेदुमदोभ्भे लौकिकदवार्तेयनाडद केत्तबागिलं ।

तेरेयद भानुवस्तमितभागिरेपोगद मेय्यनोम्मेयुं ॥

तुरिसदकुक्कुटासन के सोलदगंडविमुक्तवृत्तियं ।

मरेयदघोरदुश्चरतपश्चरितं मळधारिदेवर ॥ अवरग्रशिष्यर्

१

श्रीद' श्रीगणवार्धिवर्धनकरश्चन्द्रावदातोल्वण: स्थेयान् श्रीमलधारिदेवयमिन: पुत्र: पवित्रो भुवि ।

सद्धर्मैकशिखामणिर्जिनमपतेर्भव्यैकचिन्तामणि: स श्रीमान् शुभचन्द्रदेवमुनिप: सिद्धान्तविद्यानिधि: ॥ १ ॥

२

शब्दाधिष्ठितभूतले परिलसत्सार्क्षोल्लसस्तंभ के (?)

साहित्यस्यधिकाङमभित्तिरुचिते (?) ज्योतिर्मये मंडले ।

सद्रत्नत्रयमूलरत्नकलशो स्याद्वादहर्म्यमुदा,

यो (?) देवेन्द्रसुरार्चितैर्दिविषदैस्सद्धिर्विरजुस्तु (?) तत् ॥ २ ॥

३

देवेन्द्रसिद्धान्तमुनीन्द्रपादपंकेजभृंग:शुभचन्द्रदेव: ।

यदीमनामा पिविनेयचेतोजातं तमो हर्तुमलं समर्थ: ॥ ३ ॥

४

परमजिनेश्वरविरचितवरसिद्धान्ताम्बुराशिपारगरेंदी ।

धरे बण्णिसुगुं गुणगणधररं शुभचन्द्रदेवसिद्धान्तिकरं ॥ ४ ॥

५

श्रीमज्जिनेन्द्रपदपद्मपरागतुङ्गः श्री जैनशासनसमुद्रतवार्धिचन्द्रः ।

सिद्धान्तशास्त्रविहिताङ्कितदिव्यवाणी धर्मप्रबोधमुकुरः शुभचन्द्रसूरिः ॥ ५ ॥

६

चित्तोद्‌भूतमदेभकन्ददलनप्रोत्कण्ठकण्ठीरवो भव्याम्भोजकुलप्रबोधनकृते विद्वज्जनानन्दकृत् ।

स्थेयात्कुन्दहिमेन्दु निर्मलयशोवल्लीसमालम्बनः स्तम्भः श्रीशुभचन्द्रदेवमुनिपः सिद्धान्तरत्नाकरः॥ ६ ॥

७

कुवलयकुलबन्धुध्वस्तमीहातमिस्ते विकसितमुनितत्वे सज्जनानन्दवृत्ते ।

विदित विमलनानासत्कलान्विद्धमूर्तिः शुभमतिशुभचन्द्रो राजवद्राजतेऽयम् ॥ ७ ॥

८

दिग्दंतिदन्तान्तरवर्त्तिकीर्त्तिः रत्नत्रयालंकृतचारुमूर्तिः ।

जीयाच्चिरं श्री शुभचन्द्रदेवो भव्याब्जिनीराजितराजहंसः ॥ ८ ॥

९

श्रीमान् भूपालमौलिस्फुतरितमणिगणज्योतिरुद्योतितांघ्रि :,

भव्याम्भोजातजातप्रमदकरनिधिस्त्यक्तमायामयादिः ।

दृश्यत्कन्दर्पदर्पप्रवलितगिलितस्तूर्णितश्चार्यशस्य,

जीयाज्जेनाब्जभास्वाननुपमविनयो नोत्तसिद्धान्तदेवः (१) ॥ ९ ॥

१०

जीयादसावनुपमं शुभचन्द्रदेवो भावोद्भवविनाशनमूलमंत्र ।

निस्तन्द्रसान्द्रविबुधस्तुतिभूरिपात्रं त्रैलोक्यगेहमणिदीपसमानकीर्तिः ॥ १० ॥

११

मूर्त्तिश्शमस्य नियमस्य विनूतपात्रंक्षेत्रं श्रुतस्य यशसोऽनघजन्मभूमि: ।

भूविश्रुतश्रितवतासुनभोजकल्यानल्पायुधान्निवसताच्छुभचन्द्रदेव: ॥११॥

स्वस्ति श्रीसमस्तगुणगणालंकृत सत्यशौचाचारचारुचरित्रनयविनयशीलसंपन्नेयुं विबुधप्रसन्नेयुं आहाराभयभैषज्यशास्त्रदानविनोदेयुं गुणगणाल्हादेयुं जिनस्तवनसमयसमुच्छलितदिव्यगन्धबन्धुरगंधोदक्तपवित्रेयुं गोत्रपवित्रेयुं सम्यक्त्वचूडामणियुं मण्डलिनादश्रीभुजबलगंगपेर्माडिदेवरत्तेयरुमप्प रविदेवि (?) यक्क श्रुतपंचमियं नोंतुज्जवणेयानाडवन्नियकेरेयुत्तुंगचैत्यालयदाचार्यरुं भुवनविख्यातरुमेनिसिदतम्मगुरगुळु श्रीशुभचन्द्रसिद्धान्तदेवर्गेश्रुतपूजयं माडि बरेयिसि कोट्ट धवलेयं पुस्तकं मंगलमहा ॥

श्रीकुपणं (कोपणं) प्रसिद्धपुरमापुरदोळगे वंशवार्धिशो भाकरमूर्जितं निखिलसाक्षरिकास्यविलासदर्पणं ।

नाकजनाथवंद्य जिनपादपयोरुहभृङ्ग नेन्दु भूलोकमेंदं वर्णिपुदुजिन्नमनं मनुनीतिमार्गनसतीजनदूरं लौकिकार्थदानिगजिन्नम्।

जिनपदपद्माराधकमनुपमविनयांबुरशिदानविनोदं मनुनीतिमार्गनसतीजनदूरं लौकिकार्थदानिगजिन्नम् ।

वारिनिधियोळगेमुत्तम् नेरिदुवं कोट्टकोरेदु वरुणं मुददिंभारतियकोरळोळिक्किद-हारमननुकरिसलेसवरेवों जिन्नम् ॥

यह प्रशस्ति बहुत अशुद्ध और संभवत: स्खलन-प्रचुर है । इसमें गद्य और पद्य तथा संस्कृत कनाड़ी दोनों पाये जाते हैं । बिना मूड़बिद्री की प्रति केमिलान किये सर्वथा शुद्ध पाठ तैयार करना असंभव सा प्रतीत होता है । लिपिकारों ने कहीं कहीं कनाड़ी को बिना समझे संस्कृत रूप देने का प्रयत्न किया जान पड़ता है जिससे बड़ी गड़बड़ी उत्पन्न हो गई है । उदाहरणार्थ - कर्त्ता एक वचन का रूप कुन्दकुन्दाचार्यर् तृतीया में परिवर्तित कुन्दकुन्दाचार्यर् पाया जाता है । ऐसे स्थलों को विद्वान् संशोधकों ने खूब संभाला है । पर कई स्खलनों की पूर्ति फिर भी नहीं की जा सकी, कनाड़ी पद्य भी बहुत भ्रष्ट और गद्य के रूप में परिवर्तित हो गये हैं जिनका अर्थ भी समझना कठिन हो गया है । तथापि उससे निम्न बातें स्पष्टत: समझ में आती हैं :-

१. धवला की पति बन्नियकेरे चैत्यालय के सुप्रसिद्ध आचार्य शुभचन्द्र सिद्धान्तदेव को समर्पित की गई थी ।

२. शुभचन्द्रदेव देशीगण के थे और उनकी गुरुपरंपरा में उनसे पूर्व कुन्दकुन्द, गृद्धपिच्छ, बलाकपिच्छ, गुणनन्दि, देवेन्द्र वसुनन्दि, रविचन्द्र, दामनन्दि, वीरनन्दि, श्रीधरदेव, मलधारिदेव, (नेमि) चन्द्रकीर्ति और दिवाकरनन्दि आचार्य हुए।

३. पुस्तक-समर्पण कार्य मंडलिनाडु के भुजबलगंगपेर्माडिदेवकी काकी देमियक्कने श्रुतपंचमी व्रत के उद्यापन के समय किया था।

शुभचन्द्रदेव उक्त गुरुपरंपरा पर से उनका पता लगाना सुलभ हो गया। उक्त परम्परा, एक दो नामों के कुछ भेद के साथ प्राय: वहीं है, जो श्रवणबल्गुल के शिलालेख नं. ४३ (११७) में पाई जाती है। यही नहीं, किन्तु धवला की प्रशस्ति के तीन पद्य ज्यों के त्यों उक्त शिलालेख में भी पाये जाते हैं। (पद्य नं. १२, १३ और २१)। लेख में शुभचन्द्रदेव के स्वर्गवास का समय निम्न प्रकार दिया गया है -

वाणाम्भोधिनभश्शशांकतुलिते जाते शकाब्दे ततो
वर्षे शोभकृताह्वये व्युपनते मासे पुनः श्रावणे।
पक्षे कृष्णविपक्षवर्त्तिनि सिते वारे दशम्यां तिथौ
स्वर्यातः शुंभचन्द्रदेवगणभृत् सिद्धांतवारांनिधिः ।।

अर्थात् शुभचन्द्रदेव का स्वर्गवास शक संवत् १०४५ श्रावण शुक्ल १० दिन सिंतवार (शुक्रवार) को हुआ। उनकी निषद्या पोय्सल-नरेश विष्णुवर्धन के मंत्री गंगराज ने निर्माण कराई थी।

शिमोग से मिले हुए एक दूसरे शिलालेख में बन्नियकेरे चैत्यालय के निर्माण का समय शक सं. १०३५ दिया हुआ है और उसमें मन्दिर के लिये भुजबलगंगपेर्माडिदेवद्धारा दिये गये दान का भी उल्लेख है। अन्त में देशीगण के शुभचंद्रदेव की प्रशंसा भी की गई है। (एपीग्राफिआ कर्नाटिका, जिल्द ८, लेख नं. ९७)

खोज करने से धवला प्रति का दान करने वालीश्राविका देमियक्कका पता भी श्रवणबेल्गुल के शिलालेखों से चल जाता है। लेख नं. ४६ में शुभचन्द्र मुनि की जयकार के पश्चात् नागले माता की सन्तति दंडनायकित्ति लक्कले, देमति और बूचिराज का उल्लेख है और बूचिराज की प्रशंसा के पश्चात् कहा गया है कि वे शक १०३७ बैशाख सुदि १० आदित्यवार को सर्व परिग्रह त्याग पूर्वक स्वर्गवासी हुए और उन्हीं की स्मृति में सेनापति गंगने पाषाण स्तम्भ आरोपित कराया। लेख के अन्त में 'मूलसंघ देशीगण पुस्तक गच्छ के

शुभचंद्र सिद्धान्तदेव के शिष्य बूचण की निषद्या' ऐसा कहा गया है। इस लेख में जो बूचणकी ज्येष्ठ भगिनी देमतिका उल्लेख आया है, उसका सविस्तर वर्णन लेख नं. ४९ (१२९) में पाया जाता है जो उनके संन्यासमरण की प्रशस्ति है। यहां उनके नाम-देमति, देमवती, देवमती तथा दोबार देमियक्क दिये गये हैं और उन्हें मूलसंघ देशीगण पुस्तक गच्छ के शुभचन्द्र सिद्धान्तदेव की शिष्य तथा श्रेष्ठिराज चामुण्ड की पत्नि कहा है। उनकी धर्मबुद्धि की प्रशंसा तो लेख में खूब की गई है। उन्हें शासन देवता का आकार कहा है, तथा उनके आहार, अभय, औषध और शास्त्रदान की स्तुति की गई है। उस लेख के कुछ पद्य इस प्रकार हैं :-

१

आहारं त्रिजगज्जनाय विभयं भीताय दिव्यौषधं,
व्याधिव्पापदुपेतदीनमुखिने श्रोत्रि च शास्त्रागमम्।
एवं देवमतिस्सदैव ददती प्रप्रक्षये स्वायुषा -
मर्हद्देवमतिं विधाय विधिना दिव्यौ वधू: प्रोदभूत् ॥ ४ ॥

२

आसीत्परक्षोभकरप्रतापाशेषावनीपालकृतादरस्य।
चामुण्डनाम्नो वणिज: प्रिया स्त्री मुख्या सती या भुति देमतीति ॥ ५ ॥

३

भूलोकचैत्यालय चैत्यपूजाव्यापारकृत्यादरतोऽवतीर्णा ।
स्वर्गात्सुरस्त्रीति विलोक्यमाना पुण्येन लावण्यगुणेन यात्र ॥ ६ ॥

४

आहारशास्त्राभयभेषजानां दायिन्यलं वर्णचतुष्टयाय।
पश्चात्समाधिक्रियया मृदन्ते स्वस्थानवत्स्व: प्रविवेश योद्धै: ॥ ७ ॥

५

सद्धर्मशत्रुं कलिकालराजं जित्वा व्यवस्थापितधर्मवृत्या।
तस्या जयस्तम्भनिभंशिलाया स्तम्भं व्यवस्थापयति स्म लक्ष्मी: ॥ ८ ॥

लेख के अन्त में उनके संन्यास विधि से देहत्याग का उल्लेख इस प्रकार है :-

श्री मूलसंघद् देशिगगणद पुस्तकगच्छद शुभचन्द्रसिद्धान्तदेवर् गुड्डि सक वर्ष १०४२ नेय विकारि संवत्सरद फाल्गुण ब.११ बृहबार दन्दु संन्यासन विधियि देमियक्कमुडिपिदलु ।

अर्थात् मूलसंघ, देशीगण, पुस्तकगच्छ के शुभचन्द्रदेव की शिष्या देमियक्कने शक १०४२ विकारिसंवत्सर फाल्गुन ब.११ बृहस्पतिबार को संन्यासविधि से शरीरत्याग किया।

उक्त परिचय पर से संभव तो यही जान पड़ता है कि धवला की प्रति का दान करने वाली धर्मिष्ठा साध्वी देमियक्क ये ही होंगीं, जिन्होंने शक १०४२ में समाधिमरण किया। तथा उनके भतीजे भुजबलि [१] गंगपेर्माडिदेव जिनका धवला की प्रशस्ति में उल्लेख है उनके भ्राता बूचिराज के ही सुपुत्र हों तो आश्चर्य नहीं। उस व्रतोद्यापन के समय बूचिराज का स्वर्गवास हो चुका होगा, इससे उनके पुत्र का उल्लेख किया गया है। यदि यह अनुमान ठीक हो तो धवला की प्रति जो संभवत: मूड़बिद्री की वर्तमान ताड़पत्रीय प्रति ही हो और जो शक ९५० के लगभग लिखाई गई थी, बूचिराज के स्वर्गवास के पश्चात् और देमियक्क के स्वर्गवास के पूर्व अर्थात् शक १०३७ और १०४२ के बीच शुभचन्द्रदेव के सुपुर्द की गई, ऐसा निष्कर्ष निकलता है। पर यह भी संभव है कि श्रीमति देमियक्क ने पुरानी प्रति की नवीन लिपि कराकर शुभचंद्र को प्रदान की और उसमें पूर्व प्रति के बीच-बीच के पद्य भी लेखक ने कापी कर लिये हों।

प्रशस्ति के अन्तिम भाग में तीन कनाड़ी के पद्य हैं जिनमें से प्रथमपद्य 'श्री कुपणं' आदि में कोपण नाम के प्रसिद्ध पुरकी कीर्ति और शेष दो पद्यों में जिन्न नाम के किसी श्रावक के यश का वर्णन किया गया है। कोपण प्राचीन काल में जैनियों का एक बड़ा तीर्थस्थान रहा है। चामुंडराय पुराण के 'असिधारा व्रतदिदे' आदि एक पद्य से अवगत होता है कि तत्कालीन जैनी कोपण में सल्लेखना पूर्वक देहत्याग करना विशेष पुण्यप्रद मानते थे। श्रवणबेल्गोल के अनेक लेखों में इस पुण्य भूमिका उल्लेख पाया जाता है। लेख नं. ४७ (१२७) शक संवत् १०३७ का है। इसमें एक पद्य में कहा गया है कि सेनापति गंग ने असंख्य जीर्ण जैनमंदिरों का उद्धार कराकर तथा उत्तम पात्रों को उदार दान देकर गंगवाडिदेश को 'कोपण' तीर्थ बना दिया। यथा -

---

१ भुजबलवीर होय्सल नरेशों की उपाधि पाई जाती है। देखो शिलालेख नं. १३८, १४३, ४९१, ४९४, ४९७.

मत्तिन मातवन्तिरलि जीर्ण जिनाश्रयकोध्यि क्रमं
बेत्तिरे मुन्निनन्तिरनितूर्गलोलं नेरे माडिसुत्तम-
त्युत्तमपात्रदानदोत्वं मेरेवुत्तिरे गङ्गवाडितो -
म्बत्तरु सासिरं कोपणमादुदु गङ्गणदण्डनाथनि ।।३९।।

इससे कोपण तीर्थ की भारी महिमा का परिचय मिलता है।

लगभग शक सं. १०८७ के लेख नं. १३७ (३४५) में हुल्ल सेनापति द्वारा कोपण महातीर्थ में जैन मुनिसंघ के निश्चिन्त अक्षय दान के लिये बहुत सुवर्ण व्यय से खरीदकर एक क्षेत्र की वृत्ति लगाई जाने का उल्लेख है। यथा -

प्रियदिन्दं हुल्लसेनापति कोपणमहातीर्थदोळधात्रियुंवा -
द्वियुमुल्लन्नं चतुर्विंशति-जिन-मुनि-संघके निश्चिन्तमाग
क्षय दानं सल्व पाङ्गि बहु-कनम-मना-क्षेत्र-जिर्गतु सद्वृ-
त्तियनिन्तीलोक मेल्लम्पोगळे विडिसिदं पुण्यपुंजैकधामं ।। २७ ।।

इससे ज्ञात होता है कि यहां मुनि आचार्यों का अच्छा जुटाव रहा करता था और संभवतः कोई जैन शिक्षालय भी रहा होगा।

लगभग १०५७ के लेख नं. १४४ (३८४) के एकपद्यम सेनापति एच द्वारा कोपण व अन्य तीर्थस्थानों में जिन मंदिर बनवाये जाने का उल्लेख है। यथा -

माडिसिदंजितेन्द्रभवनङ्गलना कोपणादि तीर्थदळु
रूढियिनेल्दो-वेत्तेसेव बेल्गोलदळु बहुचित्रभित्तियं।
नोडिदरं मनङ्गोळि पुवेम्बिनमेच-चमूपनत्थि कै -
गूड़े धारित्रिकोण्डु कोनेदाडे जसम्नलिदाडे लीलेयिं ।। १३ ।।

निज़ाम हैद्राबाद स्टेट के रायचूर जिले में एक कोप्पल नाम का ग्राम है, यही प्राचीन कोपण सिद्ध होता है। वर्तमान में वहां एक दुर्ग तथा चहार दीवाली है जो चालुक्य कालीन कला के द्योतक समझे जाते हैं। इनके निर्माण में प्राचीन जैन मंदिरों के चित्रित पाषाण आदि का उपयोग दिखाई दे रहा है। एक जगह दीवाल में कोई बीस शिलालेखों के टुकड़े चुने हुए पाये जाते हैं। इस स्थान पर व उसके आसपास कोई दस बीस कोस की इर्दगिर्द में अशोक के काल से लगाकर इस तरफ के अनेक लेख व अन्य प्राचीन स्मारक पाये जाते हैं।

कोपण के समीप ही पाल्कीगुण्डु नामक पहाड़ी पर, अशोक के शिलालेख के पास बरांगचरित के कर्ता जटासिंहनन्दि के चरणचिन्ह भी, पुरानी कन्नड में लेखसहित, अंकित है। (वरांगचरित, भूमिका पृ.१७ आदि)

इस प्रकार यह स्थान बड़ा प्राचीन, इतिहास प्रसिद्ध और जैनधर्म के लिये बहुत महत्वपूर्ण रहा है [१]।

## सत्प्ररूपणा विभाग (पु.२)

षट्खंडागम की पूर्व प्रकाशित प्रथम पुस्तक तथा अब प्रकाशित होने वाली द्वितीय पुस्तक को हमने 'सत्प्ररूपणा' के नाम से प्रकट किया है। प्रथम जिल्द के प्रकाशित होने पर शंका उठाई गई है कि उस ग्रंथ को सत्प्ररूपणा न कहकर 'जीवस्थान-प्रथम अंश' ऐसा लिखना चाहिये था। इसके उन्होंने दो कारण बतलाये हैं। एक तो यह कि इस विभाग के भीतर जो मंगचाचरण है वह केवल सत्प्ररूपणा का नहीं है बल्कि समस्त जीवस्थान खंडका है और दूसरे यह कि इसके आदि में जो विषय-विवरण पाया जाता है वह सत्प्ररूपणा के बाहर का है, सत्प्ररूपणा का अंग नहीं [२]। इन दोनों आपत्तियों पर विचार करके भी हम इसी निष्कर्ष पर पहुंचे हैं कि हमने जो इस विभाग को 'जीवस्थान का प्रथम अंश' न कहकर 'सत्प्ररूपणा' कहा है वही ठीक है। इसके कारण निम्न प्रकार है -

१. यह बात ठीक है कि आदि का मंगलाचरण केवल सत्प्ररूपणाका ही नहीं, किन्तु समस्त जीवस्थान का है। पर, अवान्तर विभागों की दृष्टि से सत्प्ररूपणा के भीतर उसे लेने से भी वह समस्त जीवस्थान का बना रहता है। सब ग्रंथों में मंगलाचरण की यही व्यवस्था पायी जाती है कि वह ग्रंथ के आदि में किया जाता है और जो भी खंड, स्कंध, सर्ग, अध्याय व विषय विभाग आदि में हो उसी के अन्तर्गत किये जाने पर भी वह समस्त ग्रंथ का समझा जाता है। समस्त ग्रंथ पर उसका अधिकार प्रकट करने के लिये उसका एक स्वतंत्र विभाग नहीं बनाया जाता। अतएव जीवस्थान ही क्यों, जहां तक ग्रन्थ में सूत्रकारकृत दूसरा मंगलाचरण न पाया जावे वहां तक उसी मंगलाचरण का अधिकार समझना चाहिये, चाहे विषय की दृष्टि से ग्रंथ में कितने ही विभाग क्यों न पड़ गये हों। स्वयं धवलाकार ने आगे वेदना खंड व कृति अनुयोग द्वार के आदि में आये हुए मंगलाचरण को शेष दोनों खंडों

१ देखो जैनसि. भा. ५, २ पृ. ११०

२ अनेकान्त, वर्ष २, किरण ३, पृ. २०१

व तेवीस अधिकारों का भीमंगलाचरण कहा है। यथा -

उवरि उच्चमाणेसु तिसु खंडेसु कस्सेदं मंगलं ? तिण्णं खंडाणं ? ..... कधं वेयणाए आदीए उत्तं मंगलं सेस-दो-खंडाणं होदि ? ण, कदीए आदिम्हि उत्तस्स एदस्स मंगलस्स सेस-तेबीस-अणि योगद्दारेसु पउत्ति-दंसणादो।

ऐसी अवस्था में णमोकार मंत्ररूप मंगलाचरण के सत्प्ररूपणा के आदि मेंहोते हुए भी उसके समस्त जीवस्थान के मंगलाचरण समझे जाने में कोई आपत्ति तो नहीं होना चाहिये।

२ यथार्थत. तो वह मंगलाचरण सत्प्ररूपणा का ही है। आचार्य पुष्पदन्त ने उस मंगलाचरण को आदि लेकर सत्प्ररूपणा मात्र के ही सूत्रों की रचनाकी है। यदि हम इसे भूतबलि आचार्य की आगे की रचना से पृथक कर लें तो पुष्पदन्त की रचना उस मंगलसूत्र सहित सत्प्ररूपणा ही तो कहलायगी। जीवस्थान का प्रथम अंश यही सत्प्ररूपणा ही तो है।

३ यदि इस अंश को सत्प्ररूपणा न कह कर जीवस्थान का एक अंश कहते तो पाठक उससे क्या समझते ? इस नाम से उसके विषय पर क्या प्रकाश पड़ता ? वह एक अज्ञात कुलशील और निरुपयोगी शीर्षक सिद्ध होता।

४ हमने जो ग्रंथ का विषय-विभाग किया है वह मूलग्रंन्थ पुष्पदन्त और भूतबलिकृत षट्खंडागम की अपेक्षा से है, और उसमें सत्प्ररूपणा से पूर्व किसी और विषय विभाग के लिये स्थान नहीं है। मंगलाचरण के पश्चात् छह सात सूत्रों में सत्प्ररूपणा का यथोचित स्थान और कार्य बतलाने के लिये चौदह जीवसमासों और आठ अनुयोग द्वारों का उल्लेखमात्र करके सत्प्ररूपणा का विवेचन प्रारम्भ कर दिया गया है। धवलाटीका के कर्ता ने उन सूत्रों की व्याख्या के प्रसंग से जीव स्थान की उत्थानिका का कुछ विस्तार से वर्णन कर डाला तो इससे क्या उस विभाग को सत्प्ररूपणा से अलग निर्दिष्ट करने के लिये एक नये शीर्षक की आवश्यकता उत्पन्न हो गई ? ऐसा हमें जान नहीं पड़ता। षट्खंडागम के भीतर जो सूत्रकार द्वारा निर्दिष्ट विषय विभाग हैं उन्हीं के अनुसार विभाग रखना हमनें उचित समझा है। धवलाकार ने भी आदि से लगाकर १७७ सूत्रों की क्रमसंख्या लगातार रखी है और उनकी एक ही सिलसिले से टीका की है जिसे उन्होंने 'संतसुत्तविवरण' कहा है जैसा कि प्रस्तुत भाग के प्रारंभिक वाक्य से स्पष्ट है। यथा -

'संपहि संत-सुत्त-विवरण-समत्ताणंतरं तेसिं परूवणं भणिस्सामो '।

# वर्गणाखंड - विचार

षट्खंडागम के छह खंडों का परिचय मुखबन्ध में कराया जा चुका है। वहां वह बतलाया गया है कि उन छह खंडों में से प्रथम पांच अर्थात् जीवट्ठाण, खुद्दाबंध, बंधसामित्तविचय, वेदणा और बग्गणा उपलब्ध धवला की प्रतियों में निबद्ध हैं तथा शेष छठवां अर्थात् महाबंध स्वतंत्र पुस्तकारूढ है, जिसकी प्रतिलिपि अभी तक मूडविद्री मठ के बाहर उपलब्ध नहीं है। इनमें से चार खंडों के सम्बन्ध में तो कोई मतभेद नहीं है, किन्तु वेदना और वर्गणा खंड की सीमाओं के सम्बंध में एक शंका उत्पन्न की गई है जो यह है कि ''धवलग्रंथ वेदना खंड के साथ ही समाप्त हो जाता है - वर्गणाखंड उसके साथ में लगा हुआ नहीं है''। इस मत की पुष्टि में जो युक्तियां दी गई हैं वे संक्षेपतः निम्न प्रकार हैं -

१ जिस कम्मपयडिपाहुड के चौबीस अधिकारों का पुष्पदन्त-भूतबलिने उद्धार किया है उसका दूसरा नाम 'वेयणकसिणपाहुड' भी है जिससे उन २४ अधिकारों का 'वेदनाखंड' के ही अंतर्गत होना सिद्ध होता है।

२. चौबीस अनुयोग द्वारों में वर्गणा नाम का कोई अनुयोगद्वार भी नहीं है। एक अवान्तर अनुयोगद्वार के भी अवान्तर भेदान्तर्गत संक्षिप्त वर्गणा प्ररूपणा को 'वर्गणाखंड' कैसे कहा जा सकता है ?

३. वेदनाखंड के आदि के मंगलसूत्रों की टीका में वीरसेनाचार्य ने उन सूत्रों को उपर कहे हुए वेदना, बंधसामित्तविचय और खुद्दाबंध का मंगलाचरण बतलाया है और यह स्पष्ट सूचना की है कि वर्गणाखंड के आदि में तथा महाबंधखंड के आदि में पृथक् मंगलाचरण किया गयाहै उपलब्ध धवला के शेष भाग में सूत्रकारकृत कोई दूसरा मंगलाचरण नही देखा जाता, इससे वहवर्गणाखंड की कल्पना गलत है।

४. धवला में जो 'वेयणाखंड समत्ता' पद पाया जाता है वह अशुद्ध है। उसमें पड़ा हुआ 'खंड' शब्द असंगत है जिसके प्रक्षिप्त होने में कोई सन्देह मालूम नहीं होता।

५. इन्द्रनन्दि व विबुधश्रीधर जैसे ग्रंथकारों ने जो कुछ लिखा है वह प्रायः किंवदन्तियों अथवा सुने सुनाये आधार पर लिखा जान पड़ता है। उनमे सामने मूल ग्रंथ नहीं थे, अतएव उनकी साक्षी को कोई महत्व नहीं दिया जा सकता।

६. यदि वर्गणाखंड धवला के अन्तर्गत था तो यह भी हो सकता है कि लिपिकार ने

चौदह गुणस्थानों की जीवराशियों केप्रमाण-प्ररूपण के पश्चात् उनका भागाभाग और फि र उनका अल्पबहुत्व बतलाया गया है। भागाभाग में सामान्य राशि को लेकर विभाग करते हुए सबसे अल्प राशि तक आये हैं। अल्पबहुत्व में सबसे छोटी राशि से प्रारंभ करके गुणा और योग (सातिरेक) करते हुए सबसे बड़ी राशि तक पहुंचे हैं। इस अल्पबहुत्वका तीन प्रकार से प्ररूपण किया गया है, स्वस्थान, परस्थान और सर्वपरस्थान। इस अल्पबहुत्वा का तीन प्रकार से प्ररूपण किया गया है, स्वस्थान, परस्थान और सर्वपरस्थान। स्वस्थान में केवल अवहारकाल और विवक्षित राशि का अल्प बहुत्व बतलाया गया है। परस्थान में अवहारकार, भाज्य तथा अन्य जो राशियां उनके प्रमाण के बीच में आ पड़ती हैं उनका और विवक्षित राशि का अल्पबहुत्व दिखाया गया है। तथा सर्वपरस्थान में उक्त राशियों के अतिरिक्त अन्य राशियों से भी अल्पबहुत्व दिखाया गया है।

(पृ.१०१-१२१)

## जीवराशि का मार्गणास्थानों की अपेक्षा प्रमाण-प्ररूपण

गुणस्थानों में जीवप्रमाण-प्ररूपण के पश्चात् गति आदि चौदह मार्गणाओं व उनके भेद-प्रभेदों में जीवराशि का प्रमाण दिखलाया गया है और यहां प्रत्येक राशि का प्रमाण, भागाभाग और अल्प बहुत्व यथाक्रम से समझाया गया है। जिस प्रकार गुणस्थानों में प्रथम मिथ्यादृष्टि के प्रमाण समझाने में आचार्य ने गणित की अनेक प्रक्रियाओं का उपयोग करके दिखाया है, उसी प्रकार मार्गणास्थानों में प्रथम नरकगति के प्रमाणप्ररूपण में भी गणितविस्तार पाया जाता है। (देखो पृ.१२१-२०५)

उक्त प्रमाण-विवेचन बड़ी सूक्ष्मता और गहराई के साथ किया गया है, किन्तु आचार्य ने अंक-संदृष्टि कायम नहीं रखी, जिससे सामान्य पाठकों को विषय का बोध होना सुगम नहीं है। अतएव हम यहां पर उन सब मार्गणाओं की पृथक्-पृथक् प्रमाण-प्ररूपण अंकसंदृष्टियां आचार्य द्वारा कल्पित अंकों के आधार से बनाने का प्रयत्न करते हैं, जिसका मुख्य उद्देश्य अनन्त, असंख्यात व संख्यात के भीतर राशियों के अल्पबहुत्व का कुछ स्थूल बोध कराना मात्र है। प्रत्येक मार्गणा के भीतर संपूर्ण जीवराशि का समुच्चय प्रमाण १६ ही रखा गया है। किन्तु सूक्ष्म दृष्टि से परीक्षण करने पर एक दूसरी मार्गणाओं की अंकसंदृष्टियों में परस्पर वैषम्य दृष्टिगोचर हो सकता है। यह सर्वजीवराशि के लिये केवल १६ जैसी अल्प संख्या लेकर समस्त मार्गणाओं के प्रभेदों को उदाहृत करने में प्राय: अनिवार्य ही है। एक राशि दूसरी राशि से जितनी विशेष व जितनी गुणित अधिक है उसका अनुमान इन अंकों से

कदापि नहीं करना चाहिये यहां तो सिर्फ एक मार्गणा के भीतर राशियों की परस्पर अधिकता या अल्पता का ही क्रम जाना जा सकता है । यद्यपि गणित के सूक्ष्म विचार से यह वैषम्य भी संभवत: दूर किया जा सकता था, किन्तु उससे फिर संदृष्टियां सुगम होने की अपेक्षा दुर्गम सी हो जातीं, जिससे हमारा अभिप्राय पूर्ण नहीं होता। चूंकि यहां प्रत्येक मार्गणा के भीतर जीवराशियों का प्रमाण क्रम निर्दिष्ट करना अभीष्ट है, अतएव राशियां बहुत्व से अल्पत्व की ओर क्रम से रखी गई हैं, उनके रूढक्रम से नहीं। हां, सिद्ध सर्वत्र अन्त की ओर ही रखे हैं। कहीं-कहीं राशि के जो अंक दिये गये हैं उनसे कुछ अधिक प्रमाण विवक्षित है, क्योंकि, उसमें कोई अन्य अल्प राशि भी प्रविष्ट होती है। ऐसे स्थानों पर अंक के आगे धनका चिन्ह + बना दिया गया है, और अंक देकर टिप्पणी में उस विवक्षित राशि का उल्लेख कर दिया गया है। इस दिशा में यह प्रयत्न, जहां तक हमें ज्ञात है, प्रथम ही है, अत: सावधानी रखने पर भी कुछ त्रुटियां हो सकती हैं । यदि पाठकों के ध्यान में आवें, तो हमें अवश्य सूचित करें।

### चौदह मार्गणास्थानों में जीवराशियों के प्रमाण की संदृष्टियां

(मार्गणा शीर्षक के आगे दी गई पृष्ठसंख्या उस मार्गणा के भागाभाग की सूचक है.।)

#### १ गति मार्गणा (पृ.२०७)

| तिर्यंच | देव | नारक | मनुष्य | सिद्ध | सर्व जीव |
|---|---|---|---|---|---|
| अनन्त | असंख्य | असंख्य | असंख्य | अनन्त | अनन्त |
| $\frac{२००}{१६}$ | $\frac{१२}{१६}$ | $\frac{८}{१६}$ | $\frac{४}{१६}$ | $\frac{३२}{१६}$ | १६ |

#### २ इन्द्रिय मार्गणा (पृ. ३११)

| १ इंद्रिय | २ इंद्रिय | ३ इंद्रिय | ४ इंद्रिय | ५ इंद्रिय | अतींद्रिय | सर्व जीव |
|---|---|---|---|---|---|---|
| अनन्त | असंख्य | असंख्य | असंख्य | असंख्य | अनन्त | अनन्त |
| $\frac{१८२}{१६}$ | $\frac{१४}{१६}$ | $\frac{१२}{१६}$ | $\frac{१०}{१६}$ | $\frac{६}{१६}$ | $\frac{३२}{१६}$ | १६ |

### ३ काय मार्गणा (पृ. ३४१)

| वनस्पति | वायु | जल | पृथिवी | तेज | त्रस | अकाय | सर्व जीव |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अनन्त | असंख्य | असंख्य | असंख्य | असंख्य | असंख्य | अनन्त | अनन्त |
| १७६/१६ | १६/१६ | १२/१६ | १०/१६ | ६/१६ | ४/१६ | ३२/१६ | १६ |

### ४ योग मार्गणा (पृ. ४१२)

| काय. | वचन. | मन. | अयोगी | सर्व जीव |
|---|---|---|---|---|
| अनन्त | असंख्य | असख्य | अनन्त | अनन्त |
| १८४/१६ | २४/१६ | १६/१६ | ३२/१६ + [१] | १६ |

### ५ वेद मार्गणा (पृ. ४२१)

| नपुंसक | स्त्री | पुरुष | अवेद | सर्व जीव |
|---|---|---|---|---|
| अनन्त | असंख्य | असंख्य | अनन्त | अनन्त |
| २००/१६ | २०/१६ | ४/१६ | ३२/१६ + [२] | १६ |

### ६ कषाय मार्गणा (पृ.४३१)

| लोभ. | माया. | क्रोध. | मान. | अकषायी. | सर्वजीव |
|---|---|---|---|---|---|
| अनन्त | अनन्त | अनन्त | अनन्त | अनन्त | अनन्त |
| ८२/१६ | ५०/१६ | ४८/१६ | ४४/१६ | ३२/१६ + [३] | १६ |

१ यहां यह सिद्धों का प्रमाण अयोगिकेवलियों से सातिरेक समझना चाहिये।

२ यहां सिद्धों का प्रमाण ९ वें गुणस्थान के अवेद भाग से ऊपर के समस्त गुणस्थानों की राशियों से सातिरेक है।

३ यहां सिद्धों का प्रमाण ११ वें और ऊपर के समस्त गुणस्थानों की राशियों से सातिरेक है।

## ७ ज्ञान मार्गणा (पृ. ४४२)

| कुमति. कुश्रुत | विभंग. | मति. श्रुत. | अवधि. | मनःपर्यय. | केवल. | सर्व जीव |
|---|---|---|---|---|---|---|
| अनन्त | असंख्य | असंख्य | असंख्य | संख्यात | अनन्त | अनन्त |
| ८३२/६४ | ३९/६४ | २०/६४ | ४/६४ | १/६४ | १२८/६४ + [४] | १६ |

## ८ संयम मार्गणा (पृ.४५१)

| असंयमी | देशसं. | सामा. छेदा. | यथाख्या. | परि.वि. | सू.सां. | सिद्ध | सर्वजीव |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अनन्त | असंख्य | संख्यात | संख्यात | संख्यात | संख्यात | अनन्त | अनन्त |
| ८३२/६४ + [५] | ३०/६४ | २०/६४ | १०/६४ | ३/६४ | १/६४ | १२८/६४ | १६ |

## ९ दर्शन मार्गणा (पृ. ४५७)

| अचक्षु. | चक्षु. | अवधि. | केवल | सर्वजीव |
|---|---|---|---|---|
| अनन्त | असंख्य | असंख्य | अनन्त | अनन्त |
| ८३२/६४ | ६०/६४ | ४/६४ | १२८/६४ + [६] | १६ |

## १० लेश्या मार्गणा (पृ. ४६६)

| कृष्ण. | नील. | कापोत. | पति. | पद्म. | शुक्ल. | अलेश्य | सर्वजीव |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अनन्त | अनन्त | अनन्त | असंख्य | असंख्य | असंख्य | अनन्त | अनन्त |
| ७६/१६ | ६७/१६ | ६५/१६ | ८/१६ | ६/१६ | ३/१६ | ३२/१६ + [७] | १६ |

४ यहां सिद्धों का प्रमाण १३ वें और १४ वें गुणस्थानों की राशियों से सातिरेक है।

५ यहां मिथ्यादृष्टियों का प्रमाण २ सरे, ३ सरे और ४ थे गुणस्थानों की राशियों से साधिक है।

६ यहां सिद्धों का प्रमाण १३ वें और १४ वें गुणस्थानों की राशियों से सातिरेक है।

७ यहां सिद्धों का प्रमाण १४ वें गुणस्थान राशि से सातिरेक है।

११ भव्य मार्गणा (पृ.४७३)

| भव्य | अभव्य | सिद्ध | सर्वजीव |
|---|---|---|---|
| अनन्त | अनन्त | अनन्त | अनन्त |
| १९६/१६ | २८/१६ | ३२/१६ | १६ |

१२ सम्यक्त्व मार्गणा (पृ. ४७८)

| मिथ्यादृ | क्षायोप. | क्षायिक. | औपश. | मिश्र | सासा. | सिद्ध | सर्वजीव |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अनन्त | असंख्य | असंख्य | असंख्य | असंख्य | असंख्य | अनन्त | अनन्त |
| २०८/१६ | ६/१६ | ४/१६ | ३/१६ | २/१६ | १/१६ | ३२/१६ | १६ |

१३ संज्ञा मार्गणा (पृ.४८३)

| असंज्ञी | संज्ञी | अनुभय | सर्वजीव |
|---|---|---|---|
| अनन्त | असंख्य | अनन्त | अनन्त |
| १९९/१६ | २५/१६ | ३२/१६ + [८] | १६ |

१४ आहार मार्गणा (पृ. ४८५)

| आहारक | अनाहारक | | सर्वजीव |
|---|---|---|---|
| | बंधक | अबंधक | |
| अनन्त | अनन्त | अनन्त | अनन्त |
| ११ | ३ | २ | १६ |

८ यहां सिद्धों का प्रमाण १३ वें और १४ वें गुणस्थानों की राशियों से सातिरेक समझना चाहिये।

मार्गणास्थानों के भीतर बतलाई गई राशियों का बहुत्व से अल्पत्व की ओर क्रम जहां तक हमारे विचार में आया है, निम्न प्रकार है -

| अनन्त | असंख्यात | संख्यात |
|---|---|---|
| १ असंयमी | २४ वायुकायिक | ५६ सामयिकसंयत } |
| २ अचक्षुदर्शनी | २५ जल कायिक | ५७ छेदोपस्थापना संयत } |
| ३ कुमति } | २६ पृथिवी कायिक | ५८ यथाख्यात संयत |
| ४ कुश्रुत } | २७ तेज कायिक | ५९ केवलज्ञानी } |
| ५ मिथ्यादृष्टि | २८ त्रस कायिक | ६० केवलदर्शनी } |
| ६ नपुंसकवेदी | २९ वचन योगी | ६१ परिहारसंयत |
| ७ तिर्यंच | ३० द्वीन्द्रिय | ६२ मन:पर्ययज्ञानी |
| ८ असंज्ञी | ३१ त्रीन्द्रिय | ६३ सूक्ष्मसांपरायसंयत |
| ९ काययोगी | ३२ त्रीन्द्रिय | |
| १० एकेन्द्रिय | ३३ चक्षुदर्शनी | |
| ११ वनस्पतिकायिक | ३४ पंचेन्द्रिय | |
| १२ भव्य | ३५ संज्ञी | |
| १३ आहारक | ३६ मनोयोगी | |
| १४ अनाहारक | ३७ विभंगज्ञानी | |
| १५ कृष्ण लेश्या | ३८ देवगति | |
| १६ नील लेश्या | ३९ स्त्रीवेदी | |
| १७ कापोत लेश्या | ४० नारक | |
| १८ लोभ कषायी | ४१ पुरुषवेदी | |
| १९ माया कषायी | ४२ मनुष्य | |
| २० क्रोध कषायी | ४३ पीतलेश्या | |
| २१ मान कषायी | ४४ पद्मलेश्या | |

| अनन्त | असंख्यात | संख्यात |
|---|---|---|
| २२ सिद्ध | ४५ मतिज्ञानी } | |
| २३ अभव्य | ४६ श्रुतज्ञानी } | |
| | ४७ अवधिज्ञानी } | |
| | ४८ अवधिदर्शनी } | |
| | ४९ शुल्कलेश्या | |
| | ५० क्षायोपशमिकसम्यक्त्वी | |
| | ५१ क्षायिक सम्यक्त्वी | |
| | ५२ औपशमिक सम्यक्त्वी | |
| | ५३ मिश्र | |
| | ५४ सासादन | |
| | ५५ देशसंयत | |

अनन्त राशिया २३, असंख्यात राशिया २४ से ५५ =३२, संख्या ५६ से ६३ =८; कुल ६३

इस प्रमाण-प्ररूपण में स्वाभावत. पाठकों को मनुष्यों के प्रमाण के सम्बन्ध मे विशेष कौतुक हो सकता है। इस आगमानुसार सर्व मनुष्यों की संख्या असंख्यात है। उनमें गुणस्थानों की अपेक्षा मिथ्यादृष्टि द्रव्यप्रमाण से असंख्यात, कालप्रमाण से असंख्यातासंख्यात कल्पकाल (अवसर्पिणियों-उत्सर्पिणियों) के समय प्रमाण, तथा क्षेत्रप्रमाण से जगश्रेणी के असंख्यातवें भाग अर्थात् असंख्यात करोड़ योजन क्षेत्रप्रदेश प्रमाण हैं। द्वितीयादि गुणस्थानवर्ती जीव संख्यात हैं, जो इस प्रकार हैं -

| | |
|---|---|
| २ सासादन गुणस्थानवर्ती मनुष्य | ५२ करोड़ (व मतान्तर से ५० करोड़) |
| ३ मिश्र गुणस्थानवर्ती मनुष्य | १०४ करोड़ (पूर्वोक्त से दुगुने) |
| ४ असंयतसम्यग्दृष्टि गुणस्थानवर्ती मनुष्य | ७०० करोड़ |
| ५ संयतासंयत गुणस्थानवर्ती मनुष्य | १३ करोड़ |

छठवें से चौदहवें गुणस्थानतक के मनुष्यों की संख्या वही है जो ऊपर गुणस्थान प्रमाण-प्ररूपण में दिखा आये हैं, क्योंकि, ये गुणस्थान केवल मनुष्यों के ही होते हैं, देवबादिकों के नहीं। अत: जिनका प्रमाण संख्यात है, ऐसे द्वितीय गुणस्थान से चौदहवें गुणस्थान तक के कुल मनुष्यों का प्रमाण ५२ +१०४+ ७००+ १३ + तीन कम ९ करोड़, अर्थात् कुल तीन कम आठ सौ अठहत्तर करोड़ होता है। आज की संसार भर की मनुष्यगणना से यही प्रमाण चौगुने से भी अधिक हो जाता है। मिथ्यादृष्टियों को मिलाकर तो उसकी अधिकता बहुत ही बढ़ जाती है।जैन सिद्धान्तानुसार यह गणना ढाई द्वीपवर्ती विदेह आदि समस्त क्षेत्रों की है जिसमें पर्याप्तकों के अतिरिक्त निवृत्यपर्याप्तक और लब्ध्यपर्याप्तक मनुष्य भी सम्मिलित हैं।

नाना क्षेत्रों में मनुष्य गणना का अल्पबहुत्व इस प्रकार बतलाया गया है - अन्तद्वीपों के मनुष्य सबसे थोड़े हैं। उनसे संख्यातगुणे उत्तरकुरु और देवकुरु के मनुष्य हैं। इसी प्रकार हरि और रम्यक, हैमवत और हैरण्यवत, भरत और ऐरावत, तथा विदेह इन क्षेत्रों का मनुष्यप्रमाण पूर्व पूर्व से क्रमश: संख्यातगुणा है।

एक बात और उल्लेखनीय है कि वर्तमान हुंडावसर्पिणी में पद्मप्रभ तीर्थंकरका ही शिष्य-परिवार सबसे अधिक हुआ, जिसकी संख्या तीन लाख तीस हजार ३,३०,००० थी।

उपर्युक्त चौदह गुणस्थानों और मार्गणा-स्थानों में जीवद्रव्य के प्रमाण का ज्ञान भगवान् भूतबलि आचार्य ने १९२ सूत्रों में कराया है, जिनका विषयक्रम इस प्रकार है -

प्रथम सूत्र में द्रव्यप्रमाणानुगम के ओघ और आदेश द्वारा निर्देश करने की सूचना देकर दूसरे, तीसरे, चौथे और पांचवे सूत्रों में मिथ्यादृष्टि गुणस्थान के जीवों का प्रमाण क्रमश: द्रव्य, काल, क्षेत्र और भाव की अपेक्षा बतलाया है। छठवें सूत्र में द्वितीय से पांचवें गुणस्थान तक के जीवों का तथा आगे के सातवें और आठवें सूत्र में क्रमश: छठे और सातवें गुणस्थानों का द्रव्य-प्रमाण बतलाया है। उसी प्रकार ९ वें और १० वें सूत्र में उपशामक तथा ११ वें व १२ वें में क्षपकों और अयोग-केवली जीवों का तथा १३ वें व १४ वें सूत्र में सयोगकेवलियों का प्रवेश और संचय-काल की अपेक्षा से प्रमाण कहा गया है। सूत्र नं. १५ से मार्गणास्थानों में प्रमाण का निर्देश प्रारंभ होता है, जिसके प्ररूपण की सूत्र-संख्या निम्न प्रकार है -

| | सूत्र से | सूत्र तक | कुल सूत्र |
|---|---|---|---|
| नरकगति | १५ | - २३ | = ९ |
| तिर्यचगति | २४ | - ३९ | = १६ |
| मनुष्य गति | ४० | - ५२ | = १३ |
| देवगति | ५३ | - ७३ | = २१ |
| इंद्रिय मार्गणा | ७४ | - ८६ | = १३ |
| काय कार्गणा | ८७ | - १०२ | = १६ |
| योग मार्गणा | १०३ | - १२३ | = २१ |
| वेद मार्गणा | १२४ | - १३४ | = ११ |
| कषाय मार्गणा | १३५ | - १४० | = ६ |

| | सूत्र से | सूत्र तक | कुल सूत्र |
|---|---|---|---|
| ज्ञान मार्गणा | १४१ | - १४७ | = ७ |
| संयम मार्गणा | १४८ | - १५४ | = ७ |
| दर्शन मार्गणा | १५५ | - १६१ | = ७ |
| लेश्या मार्गणा | १६२ | - १७१ | = १० |
| भव्य मार्गणा | १७१ | - १७३ | = २ |
| सम्यक्त्व मार्गणा | १७४ | - १८४ | = ११ |
| संज्ञी मार्गणा | १८५ | - १८९ | = ५ |
| आहार मार्गणा | १९० | - १९२ | = ३ |

### मतान्तर और उनका खंडन

धवलाकार ने अपने समय की उपलब्ध सैद्धान्तिक सम्पत्ति का जितना भरपूर उपयोग किया है वह ग्रंथ के अवलोकन से ही पूर्णत: ज्ञात हो सकता है। सूत्रों, व्याख्यानों और उपदेशों का जो साहित्य उनके सन्मुख उपस्थित था, उसका सिंहावलोकन के पूर्वभाग में की भूमिका में कराया जा चुका है। प्रस्तुत ग्रंथभाग में भी जहां प्रकृत विषय के विशेष प्रतिपादन के लिये धवलाकार को सूत्र, सूत्रयुक्ति व व्याख्यान का आधार नहीं मिला, वहां उन्होंने 'आचार्य परंपरागत जिनोपदेश' 'परम गुरूपदेश,' 'गुरूपदेश', व 'आचार्य-वचन' के आश्रय से प्रमाणप्ररूपण किया है [१]। किन्तु विशेष ध्यान देने योग्य कुछ ऐसे स्थल हैं, जहां आचार्य ने भिन्न-भिन्न मतों का स्पष्ट उल्लेख करके एकका खंडन और दूसरे का मंडन किया है। यहां हम इसी प्रकार के मत-मतान्तरों का कुछ परिचय कराते हैं -

(१) सूत्रकार ने प्रमाणप्ररूपणा में प्रथम द्रव्यप्रमाण, फिर कालप्रमाण और तत्पश्चात् क्षेत्रप्रमाण का निर्देश किया है। सामान्य क्रमानुसार क्षेत्र पहले और काल पश्चात् उल्लिखित किया जाता है, फिर यहां काल का क्षेत्र से पूर्व निर्देश क्यों किया गया ? इसका

---

१ परमगुरूवदेसादो जाणिज्जदे। ...... इदमेत्तियं होदि त्ति कधं णव्वदे ? आइरियपरंपरागदजिणोवदेसादो। ... अप्पमत्तसंजदाणं पमाणं गुरूवदेसादो वुच्चदे। (पृ.८९) और भी देखिये पृ. १११, ३५१, ४०६, ४७१.

समाधान धवलाकार करते हैं कि काल की अपेक्षा क्षेत्रप्रमाण सूक्ष्म होता है, अतएव 'जो स्थूल और अल्प वर्णनीय हो, उसका पहले व्याख्यान करना चाहिये।' इस नियम के अनुसार काल प्रमाण पूर्व और क्षेत्रप्रमाण उसके अनन्तर कहा गया है। इस स्थल पर उन्होंने सूक्ष्मत्व के संबंध में कुछ आचार्यो की एक भिन्न मान्यता का उल्लेख किया है कि जो बहुप्रदेशों से उपचित हो वही सूक्ष्म होता है, और इस मत की पुष्टि में, एक गाथा भी उद्धृत की है जिसका अर्थ है कि काल सूक्ष्म है, किन्तु क्षेत्र उससे भी सूक्ष्मतर है, क्योंकि, अंगुलके असंख्यातवें भाग में असंख्यात कल्प होते हैं। धवलाकार ने इस मत का निरसन इस प्रकार किया है कि यदि सूक्ष्मत्व की यही परिभाषा मान ली जाय तब तो द्रव्यप्रमाण का भी क्षेत्रप्रमाण के पश्चात् प्ररूपण करना चाहिये, क्योंकि, एक गाथानुसार, एक द्रव्यांगुल में अनन्त क्षेत्रांगुल होने से क्षेत्र सूक्ष्म और द्रव्य उससे सूक्ष्मतर होता है। (पृष्ठ २७-२८)

(२) तिर्यक् लोक के विस्तार और उसी संबध से रज्जू के प्रमाण के संबंध में भी दो मतों का उल्लेख और विवेचन किया गया है। ये दो भिन्न-भिन्न मत त्रिलोकप्रज्ञप्ति और परिकर्म के भिन्न भिन्न सूत्रों के आधार से उत्पन्न हुए ज्ञात होते हैं। रज्जू का प्रमाण लाने की प्रक्रिया में लम्बूद्वीप के अर्धच्छेदों को रूपाधिक करने का विधान परिकर्मसूत्र में किया गयाहै जिसका 'एक रूप' अर्थ करने से कुछ व्याख्यानकारों ने यह अर्थ निकाला है कि तिर्यक्लोकका विस्तार स्वयंभूरमण समुद्र की बाहिरी वेदिकापर समाप्त हो जाता है। किन्तु त्रिलोकप्रज्ञप्ति के आधार से धवलाकार का यह मत है कि स्वयंभूरमण समुद्र से बाहर असंख्यात द्वीपसागरों के विस्तार परिमाण योजन जाकर तिर्यक्लोक समाप्त होता है, अत: जम्बूद्वीप के अर्धच्छेदों में एक नहीं, किन्तु संख्यातरूप अधिक बढ़ाना चाहिये। इस मत का परिकर्मसूत्र से विरोध भी उन्होंने इस प्रकार दूर कर दिया है कि उस सूत्र में 'रूपाधिक' अर्थ 'एकरूप अधिक' नहीं, किन्तु 'अनेक रूप अधिक' करना चाहिये। एक रूपवाले व्याख्यान को उन्होंने सच्चा व्याख्यान नहीं, किन्तु व्याख्यानाभास कहा है। अपने मत की पुष्टि में धवलाकार ने यहां अनेक युक्तियां और सूत्रप्रमाण दिये हैं उनसे उनकी संग्राहक और समालोचनात्मक योग्यता का अच्छा परिचय मिलता है। इस विवेचन के अन्त में उन्होंने कहा है -

'एसो अत्थो जइवि पुव्वाइरियसंपदायविरुद्धो, तो वि संतजुत्तिबलेण अम्हेहि परूविदो। तदो इदमित्थं वेत्ति णेहासग्गहो कायव्वो, अइंदियत्थविसए छदुवेत्थविथप्पिवजुत्तीणं णिण्णायहेउत्ताणुववत्तीदो। तम्हा उवएसं लद्धूण विसेसणिण्णयो एत्थ कायव्वो'।

अर्थात् हमारा किया हुआ अर्थ यद्यपि पूर्वाचार्य-संप्रदाय के विरुद्ध पड़ता है, तो भी तंत्र युक्ति के बल से हमने उसका प्ररूपण किया। अत: 'यह इसी प्रकार है' ऐसा दुराग्रह नहीं करना चाहिये, क्योंकि, अतीन्द्रिय पदार्थों के विषय में अल्पज्ञों द्वारा विकल्पित युक्तियों के एक निश्चयरूप निर्णय के लिये हेतु नहीं पाया जाता। अत: उपदेश को प्राप्त कर विशेष निर्णय करने का प्रयत्न करना चाहिये। यहां ग्रंथकार की कैसी निष्पक्ष, निर्मल, शोधक बुद्धि और जिज्ञासा प्रकट हुई है ?

(३) एक मुहूर्त में कितने उच्छ्वास होते हैं, यह भी एक मतभेद का विषय हुआ है। एक मत है कि एक मुहूर्त में केवल ७२० प्राण अर्थात् श्वासोच्छ्वास होते हैं। किन्तु धवलाकार कहते हैं कि यह मत न तो एक स्वस्थ पुरुष के श्वासोच्छ्वासों की गणना करने से सिद्ध होता है, और न केवली द्वारा भाषित प्रमाणभूत अन्य सूत्र से इसका सामञ्जस्य बैठता है। उन्होनें एक प्राचीन गाथा उद्धृत करके बतलाया है कि एक मुहूर्त के उच्छ्वासों का ठीक प्रमाण ३७७३ है, और इसी प्रमाण द्वारा सूत्रोक्त एक दिवस में १,१३,१९० प्राणों का प्रमाण सिद्ध होता है। पूर्वोक्त मत से तो एक दिन में केवल २१,६०० प्राण होंगे, जो किसी प्रकार भी सिद्ध नहीं।

(४) उपशामक जीवों की संख्या के विषय में उत्तरप्रतिपत्ति और दक्षिणप्रतिपत्ति, ऐसी दो भिन्न मान्यताएं दी हैं। प्रथम मतानुसार उक्त जीवों की संख्या ३०४, तथा द्वितीय मतानुसार उनसे ५ कम अर्थात् २९९ हैं। इस मतभेद की प्ररूपक दो गाथाएं भी उद्धृत की गई हैं। उनमें से एक में एक तीसरा मत और स्फुटित होता है, जिसके अनुसार उपशामकों की संख्या पूरे ३०० है। इन मतभेदों पर धवलाकार ने कोई ऊहापोह नहीं किया, उन्होंने केवल मात्र उनका उल्लेख ही किया है।

(४) उपशामकजीवों की संख्या के विषय में उत्तरप्रतिपत्ति और दक्षिणप्रतिपत्ति, ऐसी दो भिन्न मान्यताएं दी हैं। प्रथम मतानुसार उक्त जीवों की संख्या ३०४, तथा द्वितीय मतानुसार उनसे ५ कम अर्थात् २९९ है। इस मतभेद की प्ररूपक दो गाथाएं भी उद्धृत की गई है। उनमें से एक में एक तीसरा मत और स्फुटित होता है, जिसके अनुसार उपशामकों की संख्या पूरे ३०० है। इन मतभेदों पर धवलाकार ने कोई ऊहापोह नहीं किया, उन्होंने केवल मात्र उनका उल्लेख ही किया है।

(५) इन्हीं उत्तर और दक्षिण प्रतिपत्तियों का मतभेद प्रमत्तसंयत राशि के प्रमाण-प्ररूपण में भी पाया जाता है। उत्तरप्रतिपत्ति के अनुसार प्रमत्तों का प्रमाण ४,६६,६६,६६४

है, किन्तु दक्षिणप्रतिपत्यनुसार यह प्रमाण ५,९३, ९८,२०६ आता है। इन मतभेदों के बीच निर्णय करने का भी धवलाकार ने यहां कोई प्रयत्न नहीं किया। किन्तु दक्षिणप्रतिपत्ति के प्रमाण में जो कुछ आचार्यो ने यह शंका उठाई है कि सब तीर्थकरों में सबसे बड़ा शिष्यपरिवार पद्मप्रभस्वामी का ही था, किन्तु वह परिवार भी मात्र ३,३०,००० ही था। तब फिर जो सर्व संयतों की पूरी संख्या ८९९९९९९७ एक प्राचीन गाथा में बतलाई है, वह कैसे सिद्ध हो सकती है ? इसका परिहार धवलाकार ने यह किया है कि इस हुंडावसर्पिणी कालवर्ती तीर्थकरों के साथ भले ही संयतों का उक्त प्रमाण पूर्ण न होता हो, किन्तु अन्य उत्सर्पिणी-अवसर्पिणियों में तो तीर्थकरों का शिष्य-परिवार बड़ा पाया जाता है, अत: वहां उक्त प्रमाण पूरा हो सकता है। इसलिये उक्त प्रमाण में कोई दूषण नहीं है। (पृ. ९८-९९)

(६) पंचेन्द्रिय तिर्यच योनिमती मिथ्यादृष्टियों का अवहारकाल देवों के अवहारकाल के आश्रय से बतलाया गया है। किन्तु धवलाकार का मत है कि कितने ही आचार्यो का उक्त व्याख्यान घटित नहीं होता है, क्योंकि, वानव्यन्तर देवों का अवहारकाल तीन सौ योजनों के अंगुलों का वर्गमात्र बतलाया गया है। यहां कोई यह शंका कर सकता है कि पंचेन्द्रिय तिर्यच योनिमती मिथ्यादृष्टि संबंधी अवहारकाल ही गलत है और वानव्यन्तर देवों का अवहारकाल ठीक है, यह कैसे जाना जाता है ? यहां धवलाकार कहते हैं कि हमारा कोई एकान्त आग्रह नहीं है, किन्तु जब दो बातों में विरोध है तो उनमें से कोई एक तो असत्य होना ही चाहिये। किन्तु इतना समाधानपूर्वक कह चुकने पर धवलाकार को अपनी निर्णायक बुद्धि की प्रेरणा हुई और वे कह उठे - 'अहवा दोण्णि वि वक्खाणाणि असच्चाणि, एसा अम्हाणं पइज्जा।' अर्थात् उक्त दोनों ही व्याख्यान असत्यहैं, यह हम प्रतिज्ञापूर्वक कह सकते हैं। इसके आगे धवलाकार ने खुद्दाबंध सूत्र के आधार से उक्त दोनों अवहारकालों को असिद्ध करके उनमें यथोचित प्रमाण-प्रवेश करने का उपदेश दिया है। (पृ. २३१-२३२)

(७) सासादनसम्यग्दृष्टियों का प्रमाण एक प्राचीन गाथा में ५२ करोड़ और दूसरी गाथा में ५० करोड़ पाया जाता है। धवलाकार ने प्रथम मत ही ग्रहण करने का आदेश किया है, क्योंकि, वह प्रमाण आचार्य-परंपरागत है। (पृ.२५२)

(८) सूत्र ४५ में मनुष्य पर्याप्त मिथ्यादृष्टि राशि का प्रमाण बतलाया है 'कोड़ाकोड़ाकोड़ी से ऊपर और 'कोड़ाकोड़ाकोड़ी से नीचे' अर्थात् छठवें वर्ग के ऊपर और सातवें वर्ग के नीचे। किन्तु एक दूसरा मत है कि मनुष्य-पर्याप्तराशि बादाल वर्ग के (४२९४९६७२९६) अर्थात् द्विरूप वर्गधारा के पांचवे वर्गस्थान के घनप्रमाण है। धवलाकार

ने इस दूसरे मत का परिहार किया है और उसके दो कारण दिये हैं। एक तो बादाल का घन २९ अंक प्रमाण होकर भी कोड़ाकोड़ा-कोड़ाकोड़ी के ऊपर निकल जाता है, जिससे सूत्रोक्त अंक-सीमाओं का सर्वथा उल्लंघन हो जाता है। दूसरे यदि ढाई द्वीप के उस भाग का क्षेत्रफल निकाला जाय जहाँ मनुष्य विशेषता से पाये जाते हैं, तो उसका क्षेत्रफल केवल २५ अंक प्रमाण प्रतरांगुलों में आता है, जिससे उस २९ अंक प्रमाण मनुष्य राशि वहां निवास असंभव सिद्ध होता है। यही नहीं, सर्वार्थसिद्धि के देवों का प्रमाण मनुष्य पर्याप्तराशि से संख्यातगुणा कहा गया है जबकि सर्वार्थसिद्धि विमान का प्रमाण केवल जम्बूद्वीप के बराबर है। अतएव उक्त प्रमाण से इन देवों की अवगाहना भी उनकी निश्चित निवास-भूमि में असंभव हो जायगी। अत: उक्त राशि का प्रमाण सूत्रोक्त अर्थात् कोड़ाकोड़ाकोड़ाकोड़ी नीचे ही मानना उचित है। (पृ.२५३-२५८)

(९) आहारमिश्रकाययोगियों का प्रमाण आचार्य-परम्परागत उपदेश से २७ माना गया है, किन्तु सूत्र नं. १२० में उनका प्रमाण 'संख्यात' शब्द के द्वारा सूचित किया गया है। इस पर से धवलाकार का मत है कि उक्त राशि का प्रमाण निश्चित २७ नहीं मानना चाहिये, किन्तु मध्यम संख्यात की अन्य कोई संख्या होना चाहिये, जिसे जिनेन्द्र भगवान् ही जानते हैं। यद्यपि २७ भी मध्यम संख्यात का ही एक भेद है और इसलिये उसके भी उक्त प्रमाण प्ररूपण में ग्रहण करने की संभावना हो सकती है, किन्तु इसके विरुद्ध धवलाकारने दो हेतु दिये हैं। एक तो सूत्र में केवल 'संख्यात' शब्द द्वारा ही वह प्रमाण प्रकट किया गया है, किसी निश्चित संख्या द्वारा नहीं। दूसरे मिश्रकाययोगियों से आहारकाययोगी संख्यातगुणे कहे गये हैं। दोनों विकल्पों में यहां सामंजस्य बन नहीं सकता, क्योंकि, सर्व अपर्याप्तकाल से जघन्य पर्याप्तकाल भी संख्यातगुणा माना गया है। (पृ ४०२)

### गणित की विशेषता

धवलाकार ने अपने इस ग्रंथभाग के आदि में ही मंगलाचरण गाथा में कहा है कि- 'णमिऊण जिणं भणिमो दव्वणिओगं गणिसारं ' अर्थात् जिनेन्द्रदेव को नमस्कार करके हम द्रव्यप्रमाणानुयोग का कथन करते हैं, जिसका सार भाग गणितशास्त्र से सम्बंध रखता है, या जो गणित-शास्त्र-प्रधान है। यह प्रतिज्ञा इस ग्रंथ में पूर्णरूप से निवाही गई है। धवलाकार ने इस ग्रंथभाग में गणितज्ञान का खूब उपयोग किया है, जिससे तत्कालीन गणितशास्त्र की अवस्था का हमें बहुत अच्छा परिचय मिल जाता है। धवलाकार से

शताब्दियों पूर्व रचे गये भूतबलि आचार्य के सूत्रों में जो गणितशास्त्रसंबंधी उल्लेख हैं, वे भी बहुत महत्वपूर्ण हैं। उनमें एक से लगाकर शत, सहस्र, शतसहस्र (लक्ष), कोटि, कोटाकोटाकोटी व कोटाकोटाकोटाकोटी तक की गणना, व उससे भी ऊपर संख्यात, असंख्यात, अनन्त और अनन्तानन्त का कथन, गणित की मूल प्रक्रियाओं जैसे सातिरेक, हीन, गुण और अवहार या प्रतिभाग अर्थात् जोड़, बाकी, गुणा, भाग, वर्ग और वर्गमूल, तथा प्रथम, द्वितीय आदि सातवें तक वर्ग व वर्गमूल, घन, अन्योन्याभ्यास आदि का खूब उपयोग किया गया है। क्षेत्र और कालसंबंधी विशेष गणना-मानों जैसे अंगुल, योजन, श्रेणी, जगप्रतर व लोक तथा आवली, अन्तर्मुहूर्त, अवसर्पिणी-उत्सर्पिणी, पल्योपम, तथा विष्कंभ विष्कंभसूची (पंक्तिरूप क्षेत्रआयाम), इन सबका भी सूत्रों में खूब उपयोग पाया जाता है, जिनके स्वरूप पर ध्यान देने से आज से लगभग दो हजार वर्ष पूर्व के एतद्देशीय गणितज्ञान का अच्छा दिग्दर्शन मिल जाता है।

धवलाकार की रचना में असंख्यात, असंख्यातासंख्यात तथा अनन्त और अनन्तानन्त के आन्तरिक प्रभेदों और तारतम्यों का और भी सूक्ष्म निदर्शन किया गया है, जिसका स्वरूप हम ऊपर दिखा आये हैं। इस विषय में धवलाकार द्वारा अर्धच्छेद और वर्गशालाकाओं के परस्पर संबंध का तथा वर्गित-संवर्गित राशि का जो परिचय दिया गया है वह गणित की विशेष उपयोगी वस्तु है। (देखो भा.३ पृ. १८-२६)। सर्व जीवराशि का उसके अन्तर्गत राशियों में भाग-प्रविभाग दिखाने के लिये धवलाकार ने ध्रुवराशि (भागाहार विशेष) स्थापित करने की क्रिया और उससे भाग देने की प्रक्रियाएं जैसे खंडित, भाजित, विरलित और अपहृत विस्तार से दी हैं, जो गणितज्ञों को रुचिकर सिद्ध होंगी। (देखो भा.३ पृ. ४१)। धुवराशि से भाग देनेपर विवक्षित मिथ्यादृष्टिराशि क्यों आती है, इसका कारणसमझाने में भाज्य और भाजक के हानि-वृद्धिक्रम का जो तारतम्य और संबंध बतलाया गया है और क्षेत्र-गणित से समझाया गया है, वह गणितशास्त्र का एक बहुमूल्य भाग है। (देखो भा.३ पृ. ४२ आदि) अवतरण गाथा २३ से ३२ तक की नौ गाथाओं में इसी संबंध के बड़े सुंदर नियमगुरुरूप में उद्धृत किये गये हैं और उनका उपयोग विवक्षित राशियां लाने के लिये यथासंभव और यथास्थान भाग के अनेक विकल्पों में करके बतलाया गया है। अधस्तन विकल्प में निश्चित भाज्य और भाजक से नीचे की संख्या लेकर वही भजनफल उत्पन्न करके बतलाया गया है, और वह भी द्विरूप अर्थात् वर्गधारा में, अष्टरूप अर्थात् घनधारा में और घनाघनधारा में। अर्थात् निश्चित संख्या का प्रथम, द्वितीय व तृतीय

वर्गमूल लेकर भाजक को कम कर वही भजनफल उत्पन्न कर दिखाया है। उपरिम विकल्प में निश्चित भाज्य व भाजक से ऊपर की अर्थात् वर्ग, घन व घनाघनरूप राशियां ग्रहण करके वही भजनफल उत्पन्न किया गया है। इस प्रक्रिया में धवलाकार ने तीन और विकल्प कर दिखाये हैं, गृहीत, गृहीतगृहीत, और गृहीतगुणकार। गृहीत तो सीधा है, अर्थात् उसमें ऊपर के भाज्य और भाजक के द्वारा निश्चित भजनफल उत्पन्न किया गया है। किन्तु गृहीतगृहीत में निश्चित भजनफल भी एक बड़ी राशि का भाजक बन जाता है और उसके लब्धका उसी भाजक में भाग देने से निश्चित भजनफल प्राप्त होता है। गृहीतगुणकार में निश्चित भजनफल का विवक्षित राशि में भाग देनेसे जो लब्ध आया उसका उसी भाजक राशि से गुण करके उत्पन्न हुए भजनफल का विवक्षित राशि के वर्ग में भाग देकर निश्चित भजनफल प्राप्त किया गया है। ये सब विकल्प वर्गात्मक राशियों में ही घटित होते हैं। इनका पूर्ण स्वरूप पृष्ठ ५२ से ८७ तक देखिये। प्रमाणराशि, फलराशि और इच्छाराशि, इनकी त्रैराशिक क्रिया का उपयोग जगह-जगह दृष्टिगोचर होता है। (भा.३ पृ. ९५, १००)

मनुष्यगति-प्रमाण के प्ररूपण में राशि दो प्रकार की बतलाई है ओज और युग्म। इनमें से प्रत्येक के पुन: दो विभाग किये गये हैं। किसी राशि में चार का भाग देने से यदि तीन शेष रहें तो वह तेजोज राशि, यदिएक शेष रहे तो कलिओज राशि, यदि चार शेष रहें (अर्थात् कुछ शेष न रहे) तो कृतयुग्म राशि तथा यदि दो शेष रहें तो बादरयुग्म राशि कहलाती है। इनमें से मनुष्य राशि तेजोज कही गई है। (भा.३ पृ. २४९)

## मूडबिद्री की ताड़पत्रीय प्रतियों के मिलान का निष्कर्ष

यह तो पाठकों को विदित ही है कि इन सिद्धान्तग्रंथों की प्राचीन प्रतियां केवल एकमात्र मूड़बिद्री क्षेत्र के सिद्धान्तमन्दिर में प्रतिष्ठित हैं। पूर्व प्रकाशित दो भागों के लिये हमें इन प्राचीन प्रतियों के पाठ-मिलान का सुअवसर प्राप्त नहीं हो सका था। किन्तु हर्ष की बात है कि अब हमें वहां के भट्टारक स्वामी और पंचों का सहयोग प्राप्त हो गया है, जिसके फलस्वरूप ताड़पत्रीय प्रतियों से मिलाया जा चुका है और उससे जो पाठभेद हमें प्राप्त हुए हैं उन पर खूब विचार कर हमने उन्हें चार श्रेणियों में विभाजित किया है -

(अ) वे पाठभेद जो अर्थ व पाठकी दृष्टि से अधिक शुद्ध प्रतीत हुए।

(देखो भा.३ परिशिष्ट पृ.२०)

(ब) वे पाठभेद जो शब्द और अर्थ दोनों दृष्टियों से दोनों ही शुद्ध हैं, अतएव जो संभवत: प्राचीन प्रतियों के पाठभेदों से ही आये हैं। (देखो भा.३ परिशिष्ट पृ. २९ आदि)

(स) वे पाठभेद जो प्राकृत में उच्चारण भेद से उत्पन्न होते हैं और विकल्प रूप से पाये जाते हैं। (देखो भा.३ परिशिष्ट पृ. ३२ आदि)

(ड) वे पाठभेद जो अर्थ या शब्द की दृष्टि से अशुद्ध हैं और इस कारण ग्रहण नहीं किये जा सकते। (देखो भा.३ परिशिष्ट पृ.३२ आदि)

इस श्रेणी-विभाग के अनुसार मूड़बिद्री की प्रतियों का पाठ-मिलान इस भाग के साथ प्रकाशित हो रहा है। संक्षेप में यह पाठभेद - परिस्थिति इसप्रकार आती है -

(अ) श्रेणी के पाठभेद भाग १ में ६२, भाग २ में २५ और भाग ३ में ६२, इस प्रकार कुल १४९ पाये गये हैं। भेद प्राय: बहुत थोड़ा है, और अर्थ की दृष्टि से तो अत्यन्त अल्प। यह इस बात से और भी स्पष्ट हो जाता है कि इन पाठभेदों के कारण अनुवाद में किंचित् भी परिवर्तन करने की आवश्यकता केवल भाग १ में १९, भाग २ में १० और भाग ३ में ३२, इस प्रकार कुल ६१ स्थलों पर पड़ी है। शेष ८८ स्थलों का पाठपरिवर्तन वांछनीय होने पर भी उससे हमारे किये हुए भाषानुवाद में कोई परिवर्तन आवश्यक प्रतीत नहीं हुआ।

(ब) श्रेणी के पाठ भेदभाग १ में ३०, भाग २ में कोईनहीं, और भाग ३ में ३२, इस प्रकार कुल ६२ पाये गये, और इसमें भी किंचित् अनुवाद-परिवर्तन केवल प्रथम भाग में १९ स्थलों पर आवश्यक समझा गया है ।

(स) श्रेणी के पाठभेद भाग १ से ६०, भाग २ में ३० और भाग ३ में ६७, इस प्रकार कुल १५७ पाये गये हैं। इनसे अर्थ में कोई भेद की तो संभावना ही नहीं है। इनमें वे अधिकांश पाठ तो ऐसे हैं जो उपलब्ध प्रतियों में भी पाये जाते थे, किन्तु हमने प्राकृत व्याकरणके नियमों को ध्यान में रखकर परिवर्तित किये हैं।

(देखिये 'पाठ संशोधन के नियम,' षट्खं. भाग१, प्रस्तावना पृ.१०-१३

(ड) श्रेणी के पाठभेद भाग १ में ३८, भाग २ में १५, भाग ३ में ६७, इस प्रका कुल १२० पाये गये। इनमें के अधिकांश तो स्पष्ट: अशुद्ध हैं, और जहांउनके शुद्ध होने की संभावना हो सकती है, वहां टिप्पणी देकर स्पष्ट कर दिया गया है कि वे पाठ प्राकृत में क्य नहीं ग्राह्य हो सकते।

इस प्रकार कुल पाठभेद १४९+६२+१५७+१२०=४८८ आये हैं। संक्षेप में यह परिस्थिति इस प्रकार है -

| मूल पाठ में भेद | | | | | | अनुवाद परिवर्तन | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| भाग | अ | ब | स | ड | कुल | अ | ब | कुल |
| १ | ६२ | ३० | ६० | ३८ | १९० | १९ | १७ | ३६ |
| २ | २५ | x | ३० | १५ | ७० | १० | x | १० |
| ३ | ६२ | ३२ | ६७ | ६७ | २२८ | ३२ | x | ३२ |
| कुल | १४९ | ६२ | १५७ | १२० | ४८८ | ६१ | १७ | ७८ |

मूल पाठ के संशोधन में अर्थ और शैली की दृष्टि से कुछ स्थानों पर हमें पाठ स्खलित प्रतीत हुए थे। प्रतियों का आधार न होने से हमने वे पाठ कोष्ठकों में भीतर रखे हैं, जिससे पाठक सुलभता से हमारे जोड़े हुए पाठ को अलग पहिचान सकें। गत द्वितीय भाग में भी इसी प्रकार पाठ कहीं कहीं जोड़ना पड़े थे। किन्तु वह आलाप प्रकरण होने से स्खलन शीघ्र दृष्टि में आ जाते हैं। पर इसभाग का विषय बहुत कुछ सूक्ष्म है, अतएव यहां के स्खलन बड़े ही गंभीर विचार के पश्चात् ध्यान में आसके और उनका पाथ धवलाकार की शैली में ही बड़े विचार के साथ रखना पड़ा। ऐसे पाठ प्रस्तुत भाग में १९ हैं। हमें यह प्रकट करते हुए हर्ष होता है कि मुड़बिद्री के मिलान से इन पाठों में के १२ पाठ जैसे हमने रखे हैं वैसे ही शब्दश: ताड़पत्रीय प्रतियों में पाये गये [१]। एक पाठ में हमारे रखे हुए 'खवगा' के स्थान पर 'बंधगा' पाठ आया है, किन्तु विचार करने पर यह अशुद्ध प्रतीत होता है, वहां 'खवगा' ही चाहिये [२]। शेष ६ पाठ मूडबिद्रीकी की प्रति में नहीं पाये गये। किन्तु वे पाठ अशुद्ध फिर भी नहीं हैं। यथार्थत: वहां अर्थ की दृष्टि से वही अभिप्राय पूर्वापर पर प्रसंग से लेना पड़ता है। धवलाकार की अन्यत्र शैली पर से ही वे पाठ निहित किये गये हैं [३]।

१ देखो पृष्ठ २६४, ३५४, ३८३, ३८४, ३९२, ४१२, ४२४, ४३५, ४४४, ४५१.

२ देखो पृष्ठ ४८६.

३ देखो पृष्ठ ६१, २४८, ३४८, ३५३, ४४०

# सिद्धान्त और उनके अध्ययन का अधिकार

जैन धर्म ज्ञान और विवेक प्रधान है । यहां मनुष्य के प्रत्येक कार्य की अछाई और बुराई का निर्णय वस्तुस्वरूप के विचार और भावों की शुद्धि या अशुद्धि के अनुसार किया गया है । ज्ञान का स्थान यहां बहुत ऊंचा है । मोक्ष का मार्ग जो रत्नत्रयरूप कहा गया है उसमें ज्ञान का स्थान चरित्र से पूर्व रखा है । जब कुछ ज्ञान हो जायगा तभी तो चरित्र सुधर सकेगा, और जितनी मात्रा में ज्ञान विशुद्ध होता जायगा उतनी मात्रा में ही चरित्र निर्मल होने की सम्भावना हो सकती है । इसीलिये जैनी देव के साथ ही शास्त्र की भी पूजा करते हैं। दैनिक आवश्यक क्रियाओं में शास्त्र-स्वाध्याय का स्थान विशेष रूप से है ।[१] चार प्रकार के दानों में [२] शास्त्रदान की बड़ी महिमा है । जैन आचार्यो को ज्ञात था कि धर्म का प्रचार और परिपालन शास्त्रों के आधार से ही हो सकता है, अत. उन्होंने समय - समय पर सभी स्थानों और प्रदेशों की भाषाओं में ग्रंथ रचकर उनका प्रचार व पठन-पाठन बढ़ाने का प्रयत्न किया। स्वयं तीर्थकर भगवान् की दिव्यवाणी की यह एक विशेषता कही जाती है कि उसे सब प्राणी सुन और समझ सकते तथा उससे लाभ उठा सकते हैं । प्राचीन काल की शिष्ट भाषा कहलाने वाली संस्कृत को छोड़कर जैन सिद्धान्त को प्राकृत- भाषा - निबद्ध करने में यह भी एक हेतु कहा जाता है कि जिससे बाल, स्त्री, मन्द, मूर्ख सभी चारित्र सुधारने की वांछा रखने वाले उससे लाभ उठा सकें [३] ।

किन्तु धर्म का उदात्त ध्येय और स्वरूप सदैव एकसा नियत नहीं रहने पाता । ज्यों ही उसमें गुरु कहलाने की अभिलाषा रखनेवाले व्यक्तियों की वृद्धि हुई, और ज्ञान की हीनता होते हुये भी वे मर्यादा से बाहर की बातें कहने सुनने लगे, त्यों ही उसमें अनेक विवेकहीन और तर्कशून्य बातें व विश्वास भी आ घुसते हैं, जो भोली समाज में घर करके कभी - कभी बडे अनर्थ के कारण बन जाते हैं । जैनशास्त्र- स्वाध्याय के सम्बन्ध में भी ऐसी ही एक बात उत्पन्न हुई है जिसका हमें यहां विचार करना है ।

षट्खंडागम की इससे पूर्व तीन जिल्दें प्रकाशित हो चुकी हैं और अब चौथी जिल्द पाठकों के हाथ में पहुंच रही है । इन सिद्धान्त ग्रंथों का समाज में आदर और प्रचार

---

१ देवपूजा गुरूपास्ति: स्वाध्याय: संयमस्तप: । दानं चेति गृहस्थानां षट् कर्माणि दिने दिने ॥

२ औषधिदान, शास्त्रदान, अभयदान और आहारदान ।

३ बालस्त्रीमंदमूर्खाणां नृणां चारित्रकांक्षिणाम् । अनुग्रहार्थं तत्त्वज्ञैः सिद्धान्त: प्राकृतः कृत: ॥

देखकर हमें अपने ध्येय की सफलता का संतोष हो रहा है। इस ओर समाज के औत्सुक्य और तत्परता का अनुमान इसी से हो सकता है कि इतने अल्प काल में हमें सिद्धान्तोद्धार के कार्य में मूडबिद्री-संस्थान का पूर्ण सहयोग प्राप्त हो गया है, जयधवल के प्रकाशन के लिये भी अनेक संस्थायें उत्सुक हो उठी और जैन संघ, मथुरा, की ओर से उसका कार्य भी प्रारम्भ हो गया, तथा सेठ गुलाबचंद जी शोलापुर की सद्भावना से महाधवल के सम्बन्ध में भी एक समिति सुसंगठित हो गई है। श्रीयुक्त मंजैया जी हेगडे ने तीनों सिद्धान्तों के मूलपाठ को ताड़पत्रीय प्रतियों के आधार से प्रकाशित करने की स्कीम भी प्रस्तुत की है। प्रकाशित सिद्धान्त स्वाध्याय भी अनेक मंदिरों और शास्त्रभंडारों व गृहों में हो रहा है। यही नहीं, बम्बई की माणिकचंद जैन परीक्षालय समिति ने अपनी गत बैठक में धवलसिद्धान्त प्रथम भाग सत्प्ररूपणा को अपनी सर्वोच्च शास्त्री परीक्षा के पाठयक्रम में सम्मिलित कर इन सिद्धान्तों के समयोचित पठन-पाठन का मार्ग भी खोल दिया है।

इस सब प्रगतिसे विद्वत्संसार को बड़ा हर्ष है। किन्तु एकाध विद्वान् अभी ऐसे भी हैं जिन्हें इन सिद्धान्तों का यह उद्धार-प्रचार उचित नहीं जंचता ★। उनके विचार से न तो इन ग्रंथों का मुद्रण होना चाहिये, और न इन्हें विद्यालयों में अध्ययन-अध्यापन का विषय बनाना चाहिये। यहां तक कि गृहस्थमात्र को इनके पढने का निषेध कर देना चाहिये। उनका यह विवेक निम्न लिखित आगम और युक्ति पर निर्भर है -

(१) अनेक प्राचीन ग्रंथों में यह उपदेश पायाजाता है कि गृहस्थों को सिद्धान्तों के सिद्धान्तों के श्रवण, पठन या अध्ययन का अधिकार नहीं है।

(२) सिद्धान्तग्रन्थ दो ही हैं जो कि धवल, जयधवल, महाधवल के रूप में टीका द्वारा उपलब्ध हैं, बाकी सभी शास्त्र सिद्धान्तग्रंथ नहीं हैं।

प्रथम बात की पुष्टि में निम्नलिखित ग्रंथों के अवतरण दिये गये हैं -

(१) वसुनन्दि श्रावकाचार, (२) श्रुतसागरकृत षट्प्राभृतटीका, (३) वामदेवकृत

---

★ देखो पं. मक्खनलाल शास्त्री लिखित 'सिद्धान्शास्त्र और उनके अध्ययन का अधिकार', मोरेना, वी.सं २४६८.

१ दिणपडिम वीरचरिया तियालजोगेसु णत्थि अहियारो। सिद्धंत-रहस्साण वि अज्झयणं देसविरदाणं ॥ ३१२ ॥ (वसुनन्दि-श्रावकाचार)

२ वीरचर्या च सूर्यप्रतिमा त्रैकाल्ययोगनियमश्च। सिद्धान्तरहस्यादिष्वध्ययनं नास्ति देशविरतानाम्।
(श्रुतसागर - षट्प्राभृतटीका)

भावसंग्रह, (४) मेधावीकृत धर्मसंग्रह श्रावकाचार (५) धर्मोपदेशपीयूषवर्षाकर श्रावकाचार, (६) इन्द्रनन्दिकृत नीतिसार और (७) आशाधरकृत सागरधर्मामृत।

इन सब ग्रंथों में केवल एक ही अर्थ का और प्राय: उन्हीं शब्दों में एक ही पद्य पाया जाता है जिसमें कहा गया है कि देशविरत श्रावक या गृहस्थ को वीरचर्या, सूर्यप्रतिमा, त्रिकालयोग और सिद्धान्तरहस्य के अध्ययन करने का अधिकार नहीं है।

जिन सात ग्रंथों में से गृहस्थ को सिद्धान्त-अध्ययन का निषेध करने वाला पद्य उद्धृत किया गया है उनमें से नं. ५ और ६ को छोड़कर शेष पांच ग्रंथ इस समय हमारे सन्मुख उपस्थित हैं। वसुनन्दिकृत श्रावकाचार का समय निर्णीत नहीं है तो भी चूंकि आशाधर के ग्रंथों में उनके अवतरण पाये जाते हैं और उनके स्वयं ग्रंथों में अमितगति के अवतरण आये हैं, अत: वे इन दोनों के बीच अर्थात् विक्रम की १२हवीं १३हवीं शब्दादि में हुए होंगे। उनके ग्रंथ की कोई टीका भी उपलब्ध नहीं हे, जिससे लेखक का ठीक अभिप्राय समझ में आ सकता। उनकी गाथा की प्रथम पंक्ति में कहा गया है कि दिन प्रतिमा, वीरचर्या और त्रिकालयोग इनमें (देशविरतों का) अधिकार नहीं है। दूसरी पंक्ति है 'सिंद्धतरहस्साण वि अज्झयणं देसविरदाणं'। यथार्थत: इस पंक्ति की प्रथम पंक्ति के 'णत्थि अहियारो' से संगति नहीं बैठती, जब तक कि इसके पाठ में कुछ परिवर्तनादि न किया जाय। 'सिद्धंतरहस्साण' का अर्थ हिन्दी अनुवाद ने 'सिद्धान्त के रहस्य का पढ़ना' ऐसा किया है, जो आशाधर जी के किये गये अर्थ से भिन्न है। ग्रंथकार अभिप्राय समझने के लिये जब आगे पीछे के पन्न उलटते हैं तो सम्यक्त्व के लक्षण में देखते हैं -

अत्तागमतच्चाणं जं सद्दहणं सुणिम्मलं होदि।
संकाइदोसरहियं तं सम्मत्तं मुणेयध्वं ॥६॥

अर्थात्, जब आप्त आगम और तत्वों में निर्मल श्रद्धा हो जाय और शंका आदिका कोई दोष नहीं रहें तब सम्यक्त्व हुआ समझना चाहिये। अब क्या सिद्धान्तग्रंथ आगम से

---

३ नास्ति त्रिकालयोगोऽस्य प्रतिमा चार्कसम्मुखा। रहस्यग्रंथसिद्धान्तश्रवणे नाधिकारिता ॥ ५४७॥
(वामदेव-भावसंग्रह)

४ कल्प्यन्ते वीरचर्याह: प्रतिमातापनादय:। न श्रावकस्य सिद्धान्तरहस्याध्ययनादिकम् ॥ ७४ ॥
(मेधावी - धर्मसंग्रहश्रावकाचार)

५ त्रिकालयोगनियमों वीरचर्या च सर्वथा। सिद्धान्ताध्ययनं सूर्यप्रतिमा नास्ति तस्य वै ॥
(धर्मोपदेशपीयूषवर्षाकार-श्रावकाचार)

बाहर हैं, जो उनका अध्ययन न किया जाय ? या शंकादि सब दोषों का परिहार होकर निर्मल श्रद्धा उन्हें बिना पढ़े ही उत्पन्न हो जाना चाहिये ? आगम की पहिचान के लिये आगे की गाथा में कहा गया है -

**अत्ता दोसविमुक्को पुव्वापरदोसवज्जियं वयणं।**

अर्थात्, जिसमें कोई दोष नहीं वह आप्त है, और जिसमें पूर्वा पर विरोध रूपी दोष न हो वह वचन आगम है। तब क्या आगम को बिना देखे ही उसके पूर्वा पर - विरोध राहित्य को स्वीकार कर निःशंक, निर्मलश्रद्धान कर लेने का यहां उपदेश दिया गया है ? जैसा हम देखेंगे, आगम और सिद्धान्त एक ही अर्थ के द्योतक पर्यायवाची शब्द हैं। कहीं इनमें भेद नहीं किया गया। आगे देशविरत के कर्तव्यों में कहा गया है -

**णाणे णाणुवयरणे णाणवंतम्भि तह य भत्तीय।**
**जं परियरणं कीरइ णिच्चं तं णाणविणओ ॥ ३२२ ॥**

अर्थात्, ज्ञान, ज्ञान के उपकरण अर्थात् शास्त्र, और ज्ञानवान् की नित्य भक्ति करना ही ज्ञान विनय है। और भी -

**हियमियपिज्जं सुत्ताणुवचि अफरसमकक्कसं वयणं।**
**सजमिजणम्मि जं चाडुभासणं वाचिओ विणओ ॥ ३२७ ॥**

अर्थात्, हित, मित, प्रिय और सूत्र के अनुसार वचन बोलना ... आदि वचन विनय है। इन गाथाओं में जो ज्ञान, ज्ञानोपकरण और ज्ञानी का अलग-अलग उल्लेख कर उनके विनय का उपदेश दिया गया है, तथा जो सूत्र के अनुसार वचन बोलने का आदेश है, क्या इस विनय और अनुसरण में सिद्धान्त गर्भित नहीं है ? क्या सूत्र का अर्थ सिद्धान्त वाक्य नहीं है ? हम आगे चलकर देखेंगे कि सूत्र का अर्थ साक्षात् जिन भगवान् की द्वादशांग वाणी है। तब फिर द्वादशांग से सम्बन्ध रखने वाले सिद्धान्त ग्रंथों के पठन का गृहस्थ को निषेध किस प्रकार किया जा सकता है ?

अब श्रुतसागर जी की षट्प्राभृतटीका को लीजिये। कुंदकुंदाचार्यकृत सूत्रपाहुड की २१वीं गाथा है -

**दुइयं च वुत्तलिंगं उक्किट्ठ अवर सावयाणं च।**
**भिक्खं भमेइ पत्तो समिदीभासेण मोणेण ॥**

इस गाथा में आचार्य ने ग्यारहवीं प्रतिमाधारी उत्कृष्ट श्रावक के लक्षण बतलाये हैं

कि वह भाषासमिति का पालन करता हुआ या मौन सहित भिक्षा के लिये भ्रमण करने का पात्र है। इसी गाथा की टीका समाप्त हो जाने के पश्चात् 'उक्तं च समन्तभद्रेण महाकविना' कहके चार आर्याएं उद्धृत की गई हैं, जिनमें चौथी गाथा है 'वीर्यचर्या च सूर्यप्रतिमा - ' आदि। यहां न तो इसका कोई प्रसंग है और न पाहुडगाथा में उसके लिये कोई आधार है। यह भी पता नहीं चलता कि कौन से समन्तभद्र महाकवि की रचना में से ये पद्य उद्धृत किये गये हैं। जैन साहित्य में जो समन्तभद्र सुप्रसिद्ध हैं उनकी उत्कृष्ट और प्रसिद्ध रचनाओं में ये पद्य नहीं पाये जाते। प्रत्युत इसके उनके रचित श्रावकाचार में जैसा हम आगे चलकर देखेंगे, श्रावकों पर ऐसा कोई नियंत्रण नहीं लगाया गया। अतएव वह अवतरण कहां तक प्रामाणिक माना जा सकताहै यह शंकास्पद ही है।

स्वयं कुंदकुंदाचार्य की इतनी विस्तृत रचनाओं में कहीं भी इस प्रकार का कोई नियंत्रण नहीं है। इसी सूत्रपाहुड की गाथा ५ और ७ को देखिये। वहां कहा गया है -

सुत्तत्थं जिणभणियं जीवाजीवादिबहुविहं अत्थं।
हेयाहेयं च तहा जो जाणइ सो हु सद्दिट्ठी॥ ५॥
सुत्तत्थपयविणट्ठो मिच्छादिट्ठी हु सो मुणेयव्वो॥ ७॥

अर्थात्, जो कोई जिन भगवान् के कहे हुए सूत्रों में स्थित जीव, अजीव आदि सम्बन्धी नाना प्रकार के अर्थ को तथा हेय और अहेय को जानता है वही सम्यग्दृष्टि है। सूत्रों के अर्थ से भ्रष्ट हुआ मनुष्य मिथ्यादृष्टि है। यहां श्रुतसागर जी अपनी टीका में कहते हैं 'सूत्रस्यार्थं जिनेन भणितं प्रतिपादितं ....... यः पुमान् जानाति वेत्ति स पुमान् स्फुटं सम्यग्दृष्टिर्भवति। ... सूत्रार्थपदविनष्टःपुमान् मिथ्यादृष्टिरिति ज्ञातव्यः।

यहां श्रुतसागर जी स्वयं जिनोक्त सूत्रों के अर्थ के ज्ञान को सम्यग्दर्शन का अत्यन्त आवश्यक अंग मान रहे हैं, और उस ज्ञान के बिना मनुष्य मिथ्यादृष्टि रहता है यह भी स्वीकार कर रहे हैं। वे 'पुमान्' शब्द के उपयोग से यह भी स्पष्ट बतला रहे हैं कि जिनोक्त सूत्रों का अर्थ समझना केवल मुनिराजों के लिये ही नहीं, किन्तु मनुष्यमात्र के लिये आवश्यक है। ऐसी अवस्थामें वे सिद्धान्त ग्रंथों के जिनोक्त सूत्रों से बाहर समझकर श्रावकों को उन्हें पढ़ने का निषेध करते हैं, या श्रावकों को मिथ्यादृष्टि बनाना चाहते हैं, यह उनकी स्वयं परस्पर विरोधी बातों से कुछ समझ में नहीं आता। इससे स्पष्ट है कि उस निषेधवाली बात का न तो भगवान् कुंदकुंदाचार्य के वाक्यों से सामञ्जस्य बैठता है, और न स्वयं टीकाकार के पूर्व कथनों से मेल खाता है। श्रुतसागर जी का समय बिक्रम की सोलहवीं शताब्दि

सिद्ध होता है [१]। श्रुतसागर जी कैसे लेखक थे और उनकी षट्पाहुड में कैसी-कैसी रचना है इसके विषय में एक विद्वान् समालेचकका मत देखिये [२]।

" वे (श्रुतसागर जी) कट्टरतो थे ही, असहिष्णु भी बहुत ज्यादा थे। अन्य मतों का खंडन और विरोध तो औरों ने भी किया है, परन्तु इन्होंने तो खण्डन के साथ बुरी तरह गालियाँ भी दी है। सबसे ज्यादा आक्रमण इन्होंने मूर्तिपूजा न करने वाले लोंकागच्छ (ढूंढियों) पर किया है। जरूरत गैरजरूरत जहां भी इनकी इच्छा हुई है, ये उन पर टूट पड़े हैं। इसके लिये उन्होंने प्रसंग की भी परवा नहीं की। उदाहरण के तौर पर हम उनकी षट्पाहुडटीका को पेश कर सकते हैं। षट्पाहुड भगवत्कुंदकुंद का ग्रंथ है, जो एक परमसहिष्णु, शान्तिप्रिय और आध्यात्मिक विचारक थे। उनके ग्रंथों में इस तरह के प्रसंग प्राय: हैं ही नहीं कि उनकी टीका में दूसरों पर आक्रमण किये जा सकें, परंतु जो पहले से ही भरा बैठा हो, वह तो कोई न कोई बहाना ढूंढ ही लेता है। दर्शनपाहुड की मंगलाचरण के बाद की पहली ही गाथा है -

दंसणमूलों धम्मो उवइट्ठो जिणवरेहिं सिस्साणं।
तं सोऊण सकण्णे दंसणहीणो ण वंदिव्वो ॥

इसका सीधा अर्थ है कि जिनदेव ने शिष्यों को उपदेश दिया है कि धर्म दर्शनमूलक है, इसलिये जो सम्यग्दर्शन से रहित है उसकी वंदना नहीं करनी चाहिये। अर्थात्, चारित्र तभी वन्दनीय है जब वह सम्यग्दर्शन से युक्त हो।

इस सर्वथा निरुपद्रव गाथा की टीका में कलिकालसर्वज्ञ स्थानकवासियों पर बुरी तरह बरस पड़ते हैं और कहते हैं -

'कोऽसौ दर्शनहीन इति चेत् तीर्थकरपरमदेवप्रतिमां न मानयन्ति, न पुष्पादिना पूजयन्ति . ... यदि जिनसूत्रमुलंघंते तदाऽऽस्तिकैर्युक्तिवचनेन निषेधनीया:। तथापि यदि कदाग्रंह न मुञ्चन्ति तदा समर्थैरास्तिकै- रुपानद्भि: गूथालिप्ताभिर्मुखे ताडनीया:, तत्र पापं नास्ति '।

अर्थात्, दर्शनहीन कौन है, जो तीर्थकरप्रतिमा नहीं मानते, उसे पुष्पादि से नहीं पूजते ... जब ये जिनसूत्र का उलंघन करें तब आस्तिकों को चाहिए कि युक्तियुक्त वचनों से

---

१ षट्प्राभृतादिसंग्रह (मा. ग्रं.मा.) भूमिका पृ. ७

२ जैनसाहित्य और इतिहास, पं. नाथूरामप्रेमी कृत पृ. ४०७ - ४०८

उनका निषेध करें, फिर भी यदि वे कदाग्रह न छोड़ें तो समर्थ आस्तिक उनके मुँह पर विष्टा से लिपटे हुए जूते मारें, इसमें जरा भी पाप नहीं।"

यह है श्रुतसागर जी की भाषासमिति और उनकी आप्तता। ऐसे द्वेषपूर्ण अश्लील वाक्य एक प्रामाणिक विद्वान् तो क्या साधारण शिष्ट व्यक्ति के मुख से भी न निकल सकेंगे।

अब वामदेव जी के भाव संग्रह को लीजिये जिसके ५४७ वें श्लोक 'नास्ति त्रिकालयोगो' आदि में ग्यारहवीं प्रतिमा के धारी श्रावक को 'सिद्धान्त-श्रवण' के अधिकार से वर्जित किया गया है। वामदेव जी का काल विक्रम की १५ हवीं या १६ हवीं शताब्दि अनुमान किया गया है, [१] । उनकी ग्रंथरचना मौलिक नहीं है, किन्तु १० वीं शताब्दि के देवसेनाचार्य के प्राकृत भावसंग्रह का कुछ परिवर्धित संस्कृत रूपान्तर है। उनकी इस कृति के विषय में उस ग्रंथ की भूमिका में कहा गया है -

"यह भावसंग्रह प्राय: प्राकृत भावसंग्रह का ही संस्कृत अनुवाद है, दोनों ग्रंथों को आमने-सामने रखकर पढ़ने से यह बात अच्छी तरह समझ में आ जाती है। तथापि पं. वामदेव जी ने इसमें जगह जगह अनेक परिवर्तन, परिवर्धन और संशोधन आदि किये हैं, फिर भी यह नहीं कहा जा सकता है कि वह स्वतंत्र ग्रंथ है। शिष्टता की दृष्टि से अच्छा होता, यदि पं. वामदेवजीने अपने ग्रंथ में यह बात स्वीकार कर ली होती है।"

इस परसे जाना जा सकता है कि वामदेवजी किस दर्जे के लेखक और विद्वान् थे। एक प्राचीन और प्रामाणिक आचार्य की रचना का उसका नाम लिये बिना ही चुपचाप उसका रूपान्तर करके उन्होंने ग्रंथकार बनने का यश लूटा है। उसमें यदि उन्होंने कुछ परिवर्धन किया है तो वह उसी प्रकार का है जिसका एक उदाहरण हमारे सन्मुख है। उनसेकोई छह सौ वर्ष प्राचीन उक्त प्राकृत भावसंग्रह में ऐसे निषेध का नाम निशान तक नहीं है। अतएव स्पष्ट है कि वामदेव जी १६ वीं शताब्दि के लगभग कही से यह बात जोड़ी है।

अब इन्द्रनन्दिजी के नीतिसारान्तर्गत उपदेश को लीजिये। इसमें उक्त निषेध ने और भी बड़ा उग्ररूप धारण किया है। यहां कहा गया है कि -

आर्यिकाणां गृहस्थानां शिष्याणामल्पमेधसाम्।
न वाचनीयं पुरतः सिद्धान्ताचारपुस्तकम्॥

अर्थात्, "आर्यिकाओं के सामने, गृहस्थों के सामने और थोड़ी बुद्धिवाले शिष्य

---

१ भावसंग्रहादि (मा.दि.जै.ग्रं.) भूमिका पृ. ३

मुनियों के सामने भी सिद्धान्त शास्त्र नहीं पढ़ने चाहिये।" इसके अनुसार गृहस्थ ही नहीं, किन्तु मंदबुद्धि मुनि और समस्त अर्जिकाएं भी निषेध के लपेटे में आ गये। इसका उत्तर हम स्वयं सिद्धान्त-ग्रंथकारों के शब्दों में ही देना चाहते हैं।

पाठक सत्प्ररूपणा के सूत्र ५ और उसकी धवला टीका को देखें। सूत्र हैं-

एदेसिं चेव चोद्दसण्हं जीवसमासाणं परूवणट्ठदाए तत्थ इमाणि अट्ठ अणियोगद्दाराणि णायव्वाणि भवंति ॥ ५ ॥

इसकी टीका है -

'तत्थ इमाणि अट्ठ अणियोगद्दाराणि' एतदेवालं, शेषस्य नान्तरीयकत्वादिति चेन्नैष दोषः, मन्द-बुद्धिसत्वानुग्रहार्थत्वात्।

अर्थात्, 'तत्थ इमाणि अट्ठ अणियोगद्दाराणि' इतने मात्र सूत्र से काम चल सकता था, शेष शब्दों की सूत्र में आवश्यकता ही नहीं थी, उनका अर्थ वहीं गर्भित हो सकता था? इस शंका का धवलाकार उत्तर देते हैं कि नहीं, यह कोई दोष नहीं है, क्योंकि, सूत्रकार का अभिप्राय मन्दबुद्धि जीवों का उपकार करना रहा है। अर्थात्, जिस प्रकार से मन्दबुद्धि प्राणिमात्र सूत्र का अर्थ समझ सकें उस प्रकार स्पष्टता से सूत्र-रचना की गई है। यहां दो बातें ध्यान देने योग्य हैं। धवलाकार के स्पष्ट मतानुसार एक तो सूत्रकार का अभिप्राय अपना ग्रंथ केवल मुनियों को नहीं, किन्तु सत्त्वमात्र, पुरुष स्त्री, मुनि, गृहस्थ आदि सभी को ग्राह्य बनाने का रहा है, और दूसरे उन्होंने केवल प्रतिभाशाली बुद्धिमानों का ही नहीं, किन्तु मन्दबुद्धियों, अल्पमेधावियों का भी पूरा ध्यान रखा है।

ऐसी बात आचार्य जी ने केवल यही कह दी हो, सो बात भी नहीं है। आगे का नौवां सूत्र देखिये जो इसप्रकार है 'ओघेण अत्थि मिच्छादिट्ठी।' यहां धवलाकार पुनः कहते हैं कि -

यथोद्देशस्तथा निर्देश इति न्यायात्। ओघाभिमानमन्तरेणापि ओघोऽवगम्यते, तस्येहपुनरुच्चारण मनर्थकमिति न, तस्य दुर्मेधोजनानुग्रहार्थत्वात्। सर्वसत्वानुग्रहकारिणो हि जिनाः, नीरागत्वात्।

अर्थात्, जिस प्रकार उद्देश होता है, उसी प्रकार निर्देश किया जाता है, इस नियम के अनुसार तो 'ओघ' शब्द को सूत्र में न रखकर भी उसका अर्थ समझा जा सकता था, फिर उसका यहां पुनरुच्चारण अनर्थक हुआ ? इस शंका का आचार्य उत्तर देते हैं कि नहीं,

दुर्मेध, अर्थात् अत्यन्त मन्दबुद्धिवाले लोगों के अनुग्रह के ध्यान से उसका सूत्र में पुनरुच्चारण कर दिया गया है। जिनदेव तो नीराग होते हैं, अर्थात् किसी से भी रागद्वेष नही रखते, और इस कारण वे सभी प्राणियों का उपकार करना चाहते हैं केवल मुनियों या बुद्धिमानों का ही नहीं। (सत्प्र.१, पृ. १६२)

और आगे चलिये। सत्प्र. सूत्र ३० में कहा गया है कि संज्ञी पंचेन्द्रिय मिथ्यादृष्टि से लेकर संयतासंयत गुणस्थान तक तिर्यंच मिश्र होते हैं। इस सूत्र की टीका करते हुए आचार्य प्रश्न उठाते हैं कि 'गतिमार्गणा की प्ररूपणा करने पर इस गति में इतने गुणस्थान होते हैं, और इतने नहीं ' इस प्रकार के निरूपण से ही यह जाना जाता है कि इस गति की इस गति केसाथ गुणस्थानों की अपेक्षा समानता है, इसकी इसके साथ नहीं। अत: फिर से इसका कथन करना निष्फल है। इस प्रश्न का आचार्य समाधान करते हैं कि -

'न, तस्य दुर्मेधसामपि स्पष्टीकरणार्थत्वात्। प्रतिपाद्यस्य बुभुत्सितार्थ विषय निर्णयोत्पादनं वक्तृवचस: फलम् इति न्यायात्।

अर्थात्, पूर्वोक्त शंका ठीक नहीं, क्योंकि, दुर्मेध लोगों को उसका भाव स्पष्ट हो जावे, यह उसका प्रयोजन है। न्याय यही कहता है कि जिज्ञासित अर्थ का निर्णय करा देना ही वक्ता के वचनों का फल है।

इसी प्रकार पृ. २७५ पर कहा है कि -

'अनवगतस्य विस्मृतस्य वा शिष्यस्य प्रश्नवशादस्य सूत्रस्यावतारात्' अर्थात् उसे जिस बात का अभी तक ज्ञान नहीं है, अथवा होकर विस्मृत हो गया है,ऐसे शिष्य के प्रश्न-वश इस सूत्र का अवतार हुआ है। पृ. ३२२ पर कहा है 'द्रव्यार्थिकनयात् सत्वानुग्रहार्थं तत्प्रवृत्ते:। ...... बुद्धीनां वैचित्र्यात्। ...... अस्यार्षस्य त्रिकालगोचरानन्तप्राण्यपेक्षया प्रवृत्तत्वात्।

अर्थात् उक्त निरूपण द्रव्यार्थिक नयानुसार समस्त पाणियों के अनुग्रह के लिये प्रवृत्त हुआ है। भिन्न-भिन्न मनुष्यों की भिन्न-भिन्न प्रकार की बुद्धि होती है। और इस आर्ष-ग्रंथ की प्रवृत्ति तो त्रिकालवर्ती अनन्त प्राणियों की अपेक्षा से ही हुई है। पृ. ३२३ पर कहा गया है कि 'जातारेकस्य भव्यस्यारेकानिरसनार्थमाह'

अर्थात्, अमुक बात किसी भी भव्य जीव की शंका के निवारणार्थ कही गई है। पृ. ३७० पर कहा है -

निश्चितबुद्धिजनानुग्रहार्थं द्रव्यार्थिकनयादेशना, मन्दधियामनुग्रहार्थं पर्यायार्थिकनयादेशना।

अर्थात् तीक्ष्ण बुद्धिवाले मनुष्यों के लिये द्रव्यार्थिकनयका का उपदेश दिया गया है, और मन्द बुद्धिवालों के लिये पर्यायार्थिकनयका। तृतीय भागपृ. २७७ पर कहा है -

ण पुणरुत्तदोसो वि जिणवयणे संभवइ, मदबुद्धिसत्ताणुग्गहट्ठदाए तस्स साफल्लादो।

अर्थात्, जिन भगवान् के वचनों में पुनरुक्त दोष की संभावना भी नहीं करना चाहिये, क्योंकि, मंदबुद्धि जीवों का उससे उपकार होता है, यही उसका साफल्य है। पृ. ४५३ पर कहा है -

सुहुमपरूवणमेव किण्ण वुच्चदे ? ण, मेहावि-मंदाइमंदमेहाविजणाणुग्गहकारणेण तहोवएसा।

अर्थात्, अमुक बात का सूक्ष्म प्ररूपणमात्र क्यों नहीं कर दिया, विस्तार क्यों किया ? इसका उत्तर है कि मेधावी, मंदबुद्धि और अत्यंत मंदबुद्धि, इन सभी प्रकार के लोगों का अनुग्रह करने के लिये उस प्रकार उपदेश किया गया है।

इसी चतुर्थ भाग के पृ. १ पर कहा है -

किमट्ठमुभयथा णिद्देसो कीरदे ? न, उभयनयावस्थितसत्वानुग्रहार्थत्वात्। ण तइओ णिद्देसो अत्थि, णयद्दयसंट्ठियजीववदिरित्तसोदाराणं असंभवादो।

अर्थात्, प्रश्न होता है कि ओघ और आदेश, ऐसा दो प्रकार से ही क्यों निर्देश किया जाता है ?

इसका उत्तर है कि दोनों नयों वाले जीवों के उपकार के लिये। तीसरे प्रकार का कोई निर्देश ही नहीं है, क्योंकि, उक्त दो नयों में स्थित जीवों के अतिरिक्त तीसरे प्रकार के श्रोता होना असंभव है। पुन पृ. ११५ पर कहा है -

एदेण दव्वपज्जवट्ठियणयपज्जायपरिणदजीवाणुग्गहकारिणो जिणा इदि जाणाविदं।

अर्थात्, अमुक प्रकार कथन से यह ज्ञात कराया गया है कि जिन भगवान् द्रव्यार्थिक और पर्यायार्थिक, इन दोनों नयवर्ती जीवों का अनुग्रह करने वाले होते हैं।

पृ. १२० पर कहा है -

'किमट्ठ एदेसु तीसु सुत्तेसु पज्जयणयदेसणा' बहूणं जीवाणमणुग्गहट्ठं। संगहरुइजीवोहिंतो बहूणं वित्थररुइजीवाणमुवलंभादो।

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| ५ दससहस्स | = | १०,००० | १९ अटट | = | (१०,०००,०००)$^{१२}$ |
| ६ सतसहस्स | = | १००,००० | २० सोगन्धिक | = | (१०,०००,०००)$^{१३}$ |
| ७ दससतसहस्स | = | १,०००, ००० | २१ उप्पल | = | (१०,०००,०००)$^{१४}$ |
| ८ कोटि | = | १०,०००,००० | २२ कुमुद | = | (१०,०००,०००)$^{१५}$ |
| ९ पकोटि | = | (१०,०००,०००)$^{२}$ | २३ पुंडरीक | = | (१०,०००,०००)$^{१६}$ |
| १० कोटिप्पकोटि | = | (१०,०००,०००)$^{३}$ | २४ पदुम | = | (१०,०००,०००)$^{१७}$ |
| ११ नहुत | = | (१०,०००,०००)$^{४}$ | २५ कथान | = | (१०,०००,०००)$^{१८}$ |
| १२ निन्नहुत | = | (१०,०००,०००)$^{५}$ | २६ महाकथान | = | (१०,०००,०००)$^{१९}$ |
| १३ अखोभिनी | = | (१०,०००,०००)$^{६}$ | २७ असंख्येय | = | (१०,०००,०००)$^{२०}$ |
| १४ बिन्दु | = | (१०,०००,०००)$^{७}$ | | | |

यहां देखा जाता है कि श्रेणिका में अन्तिम नाम असंख्येय है। इसका अभिप्राय यही प्रतीत होता है कि असंख्येय के ऊपर की संख्याएं गणनातीत है।

असंख्येय का परिमाण समय-समय पर अवश्य बदलता रहा होगा। नेमिचंद्र का असंख्यात उपर्युक्त असंख्येय से, जिसका प्रमाण १०$^{१४०}$ होता है, निश्चयत: भिन्न है।

असंख्यात - ऊपर कहा ही जा चुका है कि असंख्यात के तीन मुख्य भेद हैं और उनमें से भी प्रत्येक के तीन-तीन भेद हैं। ऊपर निर्दिष्ट संकेतों के प्रयोग करने से हमें नेमिचंद्र के अनुसार निम्न प्रमाण प्राप्त होते हैं -

जघन्य-परीत-असंख्यात (अ प ज) = स उ + १

मध्यम-परीत-असंख्यात (अ प म) है > अ प ज, किन्तु < अ प उ.

उत्कृष्ट - परीत - असंख्यात (अ प उ) = अ यु ज - १

जहां -

जघन्य-युक्त-असंख्यात (अ यु ज) = (अ प ज)$^{\text{अ प ज}}$

मध्यम-युक्त-असंख्यात (अ यु म) है > अ यु ज, किन्तु < अ यु उ.

उत्कृष्ट-युक्त-असंख्यात (अ यु उ = अ अ ज - १.)

जहां -

जघन्य-असंख्यातासंख्यात (अअ ज ) = $(\text{अ यु ज})^2$

मध्यम-असंख्यातासंख्यात (अ अ म ) है > अ अ ज, किन्तु < अ अ उ.

उत्कृष्ट - असंख्यातासंख्यात (अ अ उ) = अ प ज - १.

जहां -

न प ज जघन्य-परीत-अनन्त का बोधक है।

अनन्त- अनन्त श्रेणी की संख्याएं निम्न प्रकार हैं -

जघन्य-परीत-अनन्त (न प ज) निम्न प्रकार से प्राप्त होता है -

$$\left[ \left\{ (\text{अअज})^{(\text{अअज})} \right\}^{\left\{ (\text{अअज})^{(\text{अअज})} \right\}} \right]$$

$$\text{क} = \left[ \left\{ (\text{अअज})^{(\text{अअज})} \right\}^{\left\{ (\text{अअज})^{(\text{अअज})} \right\}} \right]$$

मानलो ख = क +छह द्रव्य [1]

$$\left\{ (\text{ख}^{\text{ख}})^{\text{ख}^{\text{ख}}} \right\} + \text{४ राशियां}$$

मानलो ग = $\left\{ (\text{ख}^{\text{ख}})^{\text{ख}^{\text{ख}}} \right\}$

तब –

जघन्य-परीत-अनन्त (न प ज ) = $\left\{ (\text{ग}^{\text{ग}})^{\text{ग}^{\text{ग}}} \right\} \left\{ (\text{ग}^{\text{ग}})^{\text{ग}^{\text{ग}}} \right\}$

मध्यम-परीत-अनन्त (न प म) है > न प ज, किंतु < न प उ

उत्कृष्ट-परीत-अनन्त (न प उ ) = न यु ज - १,

---

१ छह द्रव्य ये हैं - (१) धर्म, (२) अधर्म, (३) एक जीव, (४) लोकाकाश, (५) अप्रतिष्ठित (वनस्पति जीव) और (६) प्रतिष्ठित (वनस्पति जीव)

२ चार समुदाय ये हैं - (१) एक कल्पकाल के समय, (२) लोकाकाश के प्रदेश (३) अनुभागबंध अध्यवसायस्थान और (४) योग के अविभाग-प्रतिच्छेद.

जहां --

जघन्य-युक्त-अनन्त (न यु ज ) = $(\text{अ प ज})^{(\text{अ प ज})}$

मध्यम-युक्त-अनन्त (न यु म) है > न यु ज, किंतु < न यु उ

उत्कृष्ट - युक्त - अनन्त (न यु उ) = न न ज -- १

जहां --

जघन्य-अनन्तानन्त (न न ज) = (न यु ज) [२]

मध्यम-अनन्तानन्त (न न म) > है न न ज, किंतु < न न उ

जहां -

न न उ उत्कृष्ट अनन्तानन्त के लिये प्रयुक्त है, जो कि नेमिचंन्द्र के अनुसार निम्न प्रकार से प्राप्त होता है -

$$\text{क्ष} = \left[ \left\{(\text{नन ज})^{(\text{नन ज})}\right\}^{(\text{नन ज})^{(\text{नन ज})}} \right]^{\left[ \left\{(\text{नन ज})^{(\text{नन ज})}\right\}^{(\text{नन ज})^{(\text{नन ज})}} \right]}$$

+ छह राशियाँ [१]

$$\text{त्र} = \left\{(\text{क्ष}^{\text{क्ष}})^{\text{क्ष}^{\text{क्ष}}}\right\}^{\left\{(\text{क्ष}^{\text{क्ष}})^{\text{क्ष}^{\text{क्ष}}}\right\}} + \text{दो राशियाँ}$$ [२]

$$\text{ज्ञ} = \left\{(\text{त्र}^{\text{त्र}})^{\text{त्र}^{\text{त्र}}}\right\}^{\left\{(\text{त्र}^{\text{त्र}})^{\text{त्र}^{\text{त्र}}}\right\}}$$

अब, केवलज्ञान राशि ज्ञ से भी बड़ी है और -

न न उ = केवलज्ञान - ज्ञ + ज्ञ = केवलज्ञान.

**पर्यालोचन** — उपर्युक्त विवरण का यह निष्कर्ष निकलता है -

---

१ छह राशियाँ ये हैं - (१) सिद्ध, (२) साधारण वनस्पति निगोद, (३) वनस्पति, (४) पुद्गल, (५) व्यवहारकाल और (६) आलोकाकाश.

२ ये दो राशियां हैं - (१) धर्मद्रव्य, (२) अधर्मद्रव्य, (इन दोनों के अगुरुलघु गुण के अविभाग-प्रतिच्छेद)

(१) जघन्य-परीत-अनन्त (न प ज) अनन्त नहीं होता जब तक उसमें प्रक्षिप्त किये गये छह द्रव्यों या चार राशियों में से एक या अधिक अनन्त न मान लिये जायें।

(२) उत्कृष्ट-अनन्त-अनन्त (न न उ) केवलज्ञानराशि के समप्रमाण है। उपर्युक्त विवरण से यह अभिप्राय निकलता है कि उत्कृष्ट अनन्तानन्त अंकगणित की किसी प्रक्रिया द्वारा प्राप्त नहीं किया जा सकता, चाहे वह प्रक्रिया कितनी ही दूर क्यों न ले जाई जाय। यथार्थत वह अंकगणित द्वारा प्राप्त ज्ञ की किसी भी संख्या से अधिक ही रहेगा। अत: मुझे ऐसा प्रतीत होता है कि केवलज्ञान अनन्त है, और इसीलिये उत्कृष्ट-अनन्तानन्त भी अनन्त है।

इस प्रकार त्रिलोकसारान्तर्गत विवरण हमें कुछ संशय में ही छोड़ देता है कि परीतानन्त और युक्तानन्त के तीन-तीन प्रकार तथा जघन्य अनन्तानन्त सचमुच अनन्त है या नहीं, क्योंकि ये सब असंख्यात के ही गुणनफल कहे गये हैं, और जो राशियां उनमें जोड़ी गई हैं वे भी असंख्यात मात्र ही हैं। किन्तु धवला का अनन्त सचमुच अनन्त ही है, क्योंकि यहां यह स्पष्टत कह दिया गया है कि 'व्यय होने से जो राशि नष्ट हो वह अनन्त नहीं कही जा सकती' [1]। धवला में यह भी कह दिया गया है कि अनन्तानन्त से सर्वत्र तात्पर्य मध्यम-अनन्तानन्त से है। अत: धवलानुसार मध्यम-अनन्तानन्त अनन्त ही है। धवला में उल्लिखित दो राशियों के मिलान की निम्न रीति बड़ी रोचक है [2] -

एक ओर गतकाल की समस्त अवसर्पिणी और उत्सर्पिणी अर्थात् कल्पकाल के समयों को (Time-instants) स्थापित करो। (इनमें अनादि-सातत्य होने से अनन्तत्व है ही।) दूसरी ओर मिथ्यादृष्टि जीवराशि रक्खो। अब दोनों राशियों में से एक-एक रूप बराबर उठा उठा कर फेंकते जाओ। इस प्रकार करते जाने से कालराशि नष्ट हो जाती है, किन्तु जीवराशि का अपहार नहीं होता [3]। धवला में इस प्रकार से यह निष्कर्ष निकाला गया है कि मिथ्यादृष्टि राशि अतीत कल्पों के समयों से अधिक है।

यह उपर्युक्त रीति और कुछ नहीं केवल एक से एक की संगति (one-to-one correspondence) का प्रकार है जो आधुनिक अनन्त गणनांकों के सिद्धान्त (Theory of infinite cardinals) का मूलाधार है। यह कहा जा सकता है कि यह रीति परिमित गणनांकों

---

१ 'संते वए णट्ठंतस्स अणंतत्तविरोहादो'। ध.३, पृ. २५.

२ धवला ३, पृ २८.

३ 'अणंताणंताहि ओसप्पिणि-उस्सप्पिणी ण अवहिरंति कालेण'। ध. ३, पृ. २८ सूत्र ३. देखो टीका, पृ. २८. 'कधं कालेण मिणिज्जते मिच्छाइट्ठी जीवा' ? आदि।

के मिलान में भी उपयुक्त होती है, और इसीलिये उसका आलम्बन दो बड़ी परिमित राशियों के मिलान के लिये लिया गया था - इतनी बड़ी राशियां जिनके अंगों (elements) की गणना किसी संख्यात्मक संज्ञा द्वारा नहीं की जा सकी। यह दृष्टिकोण इस बात से और भी पुष्ट होता है कि जैन-ग्रंथों के समय के अध्वान का भी निश्चय कर दिया गया है, और इसलिये एक कल्प (अवसर्पिणी-उत्सर्पिणी) के कालप्रदेश परिमित ही होना चाहिये, क्योंकि, कल्प स्वयं कोई अनन्त कालमान नहीं है। इस अन्तिम मत के अनुसार जघन्य-परीत-अनन्त, जो कि परिभाषानुसार कल्प के कालप्रदेशों की राशि से अधिक है, परिमित ही है।

जैसा कि ऊपर बताया जा चुका है, एक से एक की संगति की रीति अनन्त गणनांकों के अध्ययन के लिये सबसे प्रबल साधन सिद्ध हुई है, और उस सिद्धान्त के अन्वेषण तथा सर्वप्रथम प्रयोग का श्रेय जैनियों को ही है।

संख्याओं के उपर्युक्त वर्गीकरण में मुझे अनन्त गणनांकों के सिद्धान्त को विकसित करने का प्राथमिक प्रयत्न दिखाई देता है। किन्तु इस सिद्धान्त में कुछ गंभीर दोष हैं। ये दोष विरोध उत्पन्न करेंगें। इनमें से एक स - १ की संख्या की कल्पना का है, जहां स अनन्त है और एक वर्ग की सीमा का नियामक है। इसके विपरीत जैनियों का यह सिद्धान्त कि एक संख्या स का वर्गित-संवर्गित रूप अर्थात् $स^{स}$ एक नवीन संख्या उत्पन्न कर देता है, युक्तपूर्ण है। यदि यह सच हो कि प्राचीन जैन साहित्य का उत्कृष्ट-असंख्यात अनन्त से मेल खाता है, तो अनन्त की संख्याओं की उत्पत्ति में आधुनिक अनन्त गणनांकों के सिद्धान्त (Theory of infinite cardinals) का कुछ सीमा तक पूर्वनिरूपण हो गया है। गणितशास्त्रीय विकास के उतने प्राचीन काल और उस प्रारम्भिक स्थिति में इस प्रकार के किसी भी प्रयत्न की असफलता अवश्यंभावी थी। आश्चर्य तो यह है कि ऐसा प्रयत्न किया गया था।

अनन्त के अनेक प्रकारों की सत्ता को जार्ज केन्टर ने उन्नीसवीं शताब्दि के मध्यकाल के लगभग प्रयोग-सिद्ध करके दिखाया था। उन्होंने सीमातीत (transfinite) संख्याओं का सिद्धान्त स्थापित किया। अनन्त राशियों के क्षेत्र (domain) के विषय में कैन्टर के अन्वेषणों से गणितशास्त्र के लिये एक पुष्ट आधार, खोज के लिये एक प्रबल साधन और गणितसंबंधी अत्यन्त गूढ़ विचारों को ठीक रूप से व्यक्त करने के लिये एक भाषा मिल गई है। तो भी यह सीमातीत संख्याओं का सिद्धांत अभी अपनी प्राथमिक अवस्था में ही है। अभी तक इन संख्याओं का कलन (Calculus) प्राप्त नहीं हो पाया है, और इसलिये हम उन्हें अभी तक प्रबलता से गणितशास्त्रीय विश्लेषण में नहीं उतार सके हैं।

'धवला का गणितशास्त्र'[१] में जो गणित से सम्बन्ध रखने वाले विशेष हिन्दी शब्दों का उपयोग किया गया है उसके समरूप अंग्रेजी शब्द निम्न प्रकार हैं -

| | | |
|---|---|---|
| अनन्त | - | Infinite. |
| अनन्त गणनांक सिद्धांत | - | Theory of infinite cardinals. |
| अनुताप | - | Proportion. |
| अर्धक्रम | - | Operation of mediation. |
| अर्धच्छेद | - | Number of times a number is halved; mediation; logarithm. |
| असंख्यात | - | Innumerable. |
| असाम्यता | - | Inequality |
| अंक | - | Notational Place |
| अंकगणित | - | Arithmetic |
| अंग | - | Element. |
| आधार | - | Base (of logarithm) |
| आविष्कार | - | Discovery; invention. |
| उत्तरोत्तर | - | Successive. |
| एकदिशात्मक | - | One directional. |
| एकसे-एंककी संगति | - | One-to-one correspondence. |
| कला | - | Art |
| कालप्रदेश | - | Time-instant. |
| कुट्टक | - | Indeterminte equation. |
| केन्द्रवर्ती | - | Initial circle; central core. |
| केन्द्रवर्ती वृत्त | - | Initial circle; central core. |
| क्रिया | - | Operation. |

१. यह अध्ययन मूलत: अंग्रेजी में प्रेषित, लखनऊ यूनिवर्सिटी के तत्कालीन गणित के प्रोफेसर डा. अवधेशनारायण सिंह के लेख का हिन्दी भाषान्तर है जिसे गणित सम्बन्धी धवलांश की प्रमाणित निष्पक्ष पुष्टि हेतु मूल प्रस्तावना में यथारूप शामिल किया गया है। - संपादक

| | | |
|---|---|---|
| क्षेत्रप्रदेश | - | Locations; points or places. |
| क्षेत्रमिति | - | Mensuration. |
| क्षेत्रमिति | - | Mensuration |
| गणितशास्त्र | - | Mathematics. |
| गणितज्ञ | - | Mathematician. |
| गुणा | - | Multiplication. |
| घनमूल | - | Cube root |
| घात निकालना, करना | - | Raising of numbers to given powers. |
| घातांक | - | Powers. |
| घातांक सिद्धान्त | - | Theory of indices. |
| चतुर्थच्छेद | - | Number of times that a number can be divided by 4 |
| चिह्न | - | Trace |
| जोड़ | - | Addition |
| ज्योतिषविद्या | - | Astronomy |
| टिप्पणी | - | Notes |
| त्रिकच्छेद | - | Number of times that a num. ber can be divided by 3. |
| त्रिज्या | - | radius. |
| त्रैराशिक | - | Rule of three. |
| दशमान | - | Scale of ten. |
| दाशमिकक्रम | - | Decimal place-value |
| द्विगुणक्रम | - | Operation of duplation. |
| द्विविस्तारात्मक | - | Two-dimensional; superficial. |
| निगूढ़तक | - | Abstract reasoning. |

| | | |
|---|---|---|
| नियम | - | Rule |
| पद्धति | - | Method |
| परिणाम | - | Result |
| परिमाण | - | Magnitude |
| परिमाणहीन | - | Dimensionless. |
| परिमित गणनांक | - | Finite cardinals |
| पूर्णंक | - | Integer |
| प्रक्रिया | - | Process, operation |
| प्रतरात्मक अनन्त आकाश | - | Infinite plane area. |
| प्रश्न | - | Problem |
| प्राथमिक | - | Elementary; primitive |
| बाकी | - | Subtraction |
| बीजगणित | - | Algebra |
| बेलनाकार | - | Cylindrical |
| भाग | - | Division |
| भाज्य | - | Divisisor |
| भिन्न | - | Fraction |
| मूल, मौलिक प्रक्रिया | - | Fundamental operation |
| राशि | - | Aggregate |
| रूढ संख्या | - | Prime |
| रूपरेखा | - | General outline |
| लघुरिक्थ | - | Logarithm. |
| लब्ध | - | Quotient |
| वर्ग | - | Square |

| | | |
|---|---|---|
| वर्गमूल | - | Square root |
| वर्गशलाका | - | Logarithm of logarithm |
| वर्गसमीकरण | - | Quadratic equation |
| वर्गित-संवर्गित | - | Raising a number to its own power (संख्यातुल्य घात) |
| वलय | - | Ring |
| विकलन | - | Distribution |
| विज्ञान | - | Science. |
| विद्युत्कण | - | Protons and electrons. |
| विनिमय | - | Barter and exchange |
| विरलन | - | Distribution; spreading. |
| विरलन देय | - | Spread and give |
| विश्लेषण | - | Analysis |
| विस्तार | - | Details |
| वृत्तु | - | Circle |
| ब्याज | - | Interest |
| व्यास | - | Diameter. |
| शंक्वाकार शिखा | - | Super-incumbent cone. |
| शाखा | - | School |
| श्रेणीबद्ध करना | - | Classify. |
| समकेन्द्रीय | - | Concentric |
| सरल समीकरण | - | Simple equation |
| संकेत | - | Symbol, notation. |
| संकेतक्रम | - | Scale of notation |

| | | |
|---|---|---|
| संख्या | - | Number |
| संख्यात | - | Numberable |
| संख्यातुल्य घात | - | Raising of number to its own power |
| सातत्य | - | Continuum. |
| साधारणीकृत | - | Generalised. |
| सीमा | - | Boundary. |
| सीमातीत संख्या | - | Transfinite number |
| सूत्र | - | Formula |

## कन्नड़ प्रशस्ति

अन्तर-प्ररूपणा के पश्चात् और भाव-प्ररूपणा से पूर्व प्रतियों में दो कन्नड़ पद्यों की प्रशस्ति पाई जाती है जो इस प्रकार है -

पोडवियोलु मल्लिदेवन
पडेदर्थवदर्थिजनकवाश्रितजनकं ।
पडेदोडमेयादुदिन्नी
पडेवळनौदार्यदोलवने बण्णिपुदो ।।
कडुचोद्यवन्नदानं
बेडंगुवडेदेसेव जिनगृहगलुवं ता ।
नेडेवरियदे माडिसुवं
पडेवळनी मल्लिदेवनेंब विधात्रं ।।

ये दोनों पद्य कन्नड भाषा के कंदवृत्त में है । इनका अनुवाद इन प्रकार है -

" इस संसार में मल्लिदेव द्वारा उपार्जित धन अर्थी और आश्रित जनों की सम्पत्ति हो गया । अब सेनापति की उदारता का यथार्थ वर्णन किस प्रकार किया जा सकता है ?"

"उनका अन्नदान बड़ा आश्चर्यजनक है । ये सेनापति मल्लिदेव नाम के विधाता विना किसी स्थान के भेदभाव के सुन्दर और महान् जिनगृह निर्माण करा रहे हैं ।"

इन पद्यों में मल्लिदेव नाम के एक सेनापति के दान-धर्म की प्रशंसा की गई है। उनके विषय में यहां केवल इतना ही कहा गया है कि वे बड़े दानशील और अनेक जैन मन्दिरों के निर्माता थे। तेरहवीं शताब्दि के प्रारंभ में मल्लिदेव नाम के एक सिन्द-नरेश हुए हैं। उनके एचण नाम के मंत्री थे जो जैनधर्म पालते थे और उन्होंने अनेक जैन मन्दिरों का निर्माण भी कराया था। उनकी पत्नि का नाम सोविलदेवी था।

(ए.क.७, लेख नं. ३१७, ३२० और ३२१).

कर्नाटक के लेखों में तेरहवीं शताब्दी के एक मल्लिदेव का भी उल्लेख मिलता है जो होय्सलनरेश नरसिंह तृतीय के सेनापति थे। किन्तु इनके विषय में यह निश्चय नहीं है कि वे जैन धर्मावलम्बी थे या नहीं। श्रवणबेल्गोल के शिलालेख नं. १३० (३३५) में भी एक मल्लिदेव का उल्लेख आया है जो होय्सलनरेश वरिबल्लाल के पट्टणस्वामी व सचिव नागदेव और उनकी भार्या चन्दव्वे (मल्लिसेट्टिकी पुत्री) के पुत्र थे। नागदेव जैनधर्मावलम्बी थे इसमें कोई संदेह नहीं, क्योंकि, उक्त लेख में वे नयकीर्ति सिद्धान्तचक्रवती के पदभक्त शिष्य कहे गये हैं और उन्होंने नगरजिनालय तथा कमठपार्श्वदेव बस्ति के सन्मुख शिलाकुट्टम और रंगशाला निर्माण कराई थी तथा नगर जिनालय को कुछ भूमि का दान भी किया था। मल्लिदेव की प्रशंसा में इस लेख में जो एक पद्य आया वह इस प्रकार है -

परमानन्ददिनेन्तु नाकपतिगं पौलोमिगं पुट्टिदों
वरसौन्दर्य्यजयन्तनन्ते तुहिन-क्षीरोद-कल्लोल भा-
सुरकीर्त्तिप्रियनागदेवविभुगं चन्दब्वेगं पुट्टिदों
स्थिरनीपट्टणसामिविश्वनुतं श्रीमल्लिदेवाह्वयं ॥ १० ॥

अर्थात् 'जिस प्रकार इन्द्र और पौलोमी (इन्द्राणी) के परमानन्द पूर्वक सुन्दर जयन्त की उत्पत्ति हुई थी, उसी प्रकार तुहिन (वर्फ) तथा क्षीरोदधिकी कल्लोलों के समान भास्वर कीर्ति के प्रेमी नागदेव विभु और चन्दव्वे से इन स्थिरबुद्धि विश्वविनुत पट्टणस्वामी मल्लिदेव की उत्पत्ति हुई है।" इससे आगे के पद्य में कहा गया है कि वे नागदेव क्षितितलपर शोभायमान हैं जिनके बम्मदेव और जोगब्बे माता-पिता तथा पट्टणस्वामी मल्लिदेव पुत्र हैं। यह लेख शक सं. १११८ (ईस्वी ११९६) का है, अत: यही काल पट्टणस्वामी मल्लिदेव का पड़ता है। अभी निश्चयत: तो नहीं कहा जा सकता, किन्तु संभव है कि यही मल्लिदेव हों जिनकी प्रशंसा धवला प्रति के उपर्युक्त दो पद्यों में की गई है।

## शंका-समाधान

**पुस्तक ४, पृष्ठ ३८**

१. शंका - पृष्ठ ३८, पर लिखा है - 'मिच्छाइट्ठिस्स सेस-तिण्णि विसेसणाणि ण संभवंति, तक्कारणसंजमादिगुणाणमभावादो' यानी तैजससमुद्घात प्रमुत्तगुणस्थान पर ही होता है, सो इसमें कुछ शंका होती है। क्या अशुभ तैजस भी इसी गुणस्थान पर होता है ? प्रमुत्तगुणस्थान पर ऐसी तीव्र कषाय होना कि सर्वस्व भस्म कर दे और स्वयं भी उससे भस्म हो जाय और नरक तक चला जाय, ऐसा कुछ समझ में नहीं आता ?

समाधान - मिथ्यादृष्टि के शेष तीन विशेषण अर्थात् आहारकसमुद्घात, तैजससमुद्घात और केवलिसमुद्घात संभव नहीं है, क्योंकि, इनके कारणभूत संयमादि गुणों का मिथ्यादृष्टि के अभाव है। इस पंक्ति का अर्थ स्पष्ट है कि जिन संयमादि विशिष्ट गुणों के निमित्त से आहारकऋद्धि आदि की प्राप्ति होती है, वे गुण मिथ्यादृष्टि जीव के संभव नहीं हैं। शंकाकार के द्वारा उठाई गई आपत्ति का परिहार यह है कि तैजसशक्ति की प्राप्ति के लिये भी उस संयम-विशेष की आवश्यकता है जो कि मिथ्यादृष्टि जीव के हो नहीं सकता। किन्तु अशुभतैजस का उपयोग प्रमत्तसंयत साधु नहीं करते। जो करते हैं, उन्हें उस समय भावलिंगी साधु नहीं, किन्तु द्रव्यलिंगी समझना चाहिए।

**पुस्तक ४, पृष्ठ ४५**

२ शंका - विदेह में संयतराशि का उत्सेध ५०० धनुष लिखा है, सो क्या यह विशेषता की अपेक्षा से कथन है, या सर्वथा नियम ही हैं ?

(नानकचन्द्र जैन, खतौली, पत्र ता. १-४-४२)

समाधान - विदेह में संयतराशिका ही उत्सेध नहीं, किन्तु वहां उत्पन्न होने वाले मनुष्य मात्र का उत्सेध पांच सौ धनुष होता है, ऐसा सर्वथा नियम ही है जैसा कि उसी चतुर्थ भाग के पृ. ४५ पर आई हुई "एदाओ दो वि ओगाहणाओ भरह-इरावएसु चेव होंति ण विदेहेसु, तत्थ पंचधणुस्सदुस्सेधणियमा" इस तीसरी पंक्ति से स्पष्ट है। उसी पंक्ति पर तिलोयपण्णत्ती से दी गई टिप्पणी से भी उक्त नियम की पुष्टि होती है। विशेष के लिए देखो तिलोयपण्णत्ती, अधिकार ४, गाथा २२५५ आदि।

**पुस्तक ४, पृष्ठ ७६**

३. शंका - पृष्ठ ७६ में मूल में 'मारणंतिय ' के पहले का 'मुक्क ' शब्द अभी विचारणीय प्रतीत होता है ? (जैन संदेश, ता. २३-४-४२)

समाधान - मूल में 'मुक्कमारणंतियरासी' पाठ आया है, जिसका अर्थ - "किया है मारणान्तिकसमुद्घात जिन्होंने " ऐसा किया है। प्रकरण को देखते हुए यही अर्थ समुचित प्रतीत होता है, जिसकी कि पुष्टि गो.जी.गा. ५४४ (पृ.९९२) की टीका में आए हुए 'क्रियमाणमारणान्तिकदंडस्य'; 'तिर्यग्जीवमुक्तोपपाददंडस्य', तथा, ५४७ की गाथा की टीका में (पृ. ५६७) आये हुए 'अष्टमपृथवीसंबंधिवादरपर्याप्तपृथवीकायेषु उप्पत्तुं मुक्ततत्समुद्घातदंडानां' आदि पाठों से भी होती है। ध्यान देने की बात यह है कि द्वितीय व तृतीय उद्धरण में जिस अर्थ में 'मुक्त' शब्द का प्रयोग हुआ है, प्रथम अवतरण में उसी अर्थ में 'क्रियमाण' शब्द का उपयोग हुआ है और यह कहने की आवश्यकता ही नहीं है कि प्राकृत 'मुक्क' शब्द की संस्कृतच्छाया 'मुक्त' ही होती है। पंडित टोडरमल्लजी ने भी उक्त स्थल पर 'मुक्त' शब्द का यही अर्थ किया है। इस प्रकार 'मुक्क' शब्द के किये गये अर्थ में कोई शंका नहीं रह जाती है।

पुस्तक ४, पृष्ठ १००

४. शंका - पृ १०० पर मूल पाठ में कुछ पाठ छूटा हुआ प्रतीत होता है ?

(जैन सन्देश ३०-४-४२)

समाधान - शंकाकार ने यद्यपि पृष्ठ का नाम मात्र ही दिया है, किन्तु यह स्पष्ट नहीं किया है कि उक्त पेज पर २४ वें सूत्र की व्याख्या में पाठ छूटा हुआ उन्हें प्रतीत हुआ या २५ वें सूत्र की व्याख्या में। जहां तक हमारा अनुमान जाता है कि २४ वें सूत्र की व्याख्या में 'बादरवाउअपज्जत्तेसु अंतब्भावादो' के पूर्व कुछ पाठ उन्हें स्खलित जान पड़ा है। पर न तो उक्त स्थल पर काम में ली जाने वाली तीनों प्रतियों में ही तदतिरिक्त कोई नवीन पाठ है, और न मूड़बिद्री से ही कोई संशोधन आया है। फिर मौजूदा पंक्ति का अर्थ भी वहां बैठ जाता है।

पुस्तक. ४, पृ. १३५

५. शंका - उपशमश्रेणी से उतरने वाले उपशमसम्यग्दृष्टि जीवों के अतिरिक्त अन्य उपशम सम्यग्दृष्टि जीवों के मरण का निषेध है, इससे वह ध्वनित होता है कि उपशम श्रेणी में चढ़ने वाले अपशमसुम्यग्दृष्टि जीवों का मरण नहीं होता। परन्तु पृष्ठ ३५१ से ३५४ तक कई स्थानों पर स्पष्टता से चढ़ते हुए भी मरण लिखा है, सो क्या कारण है ?

(नानकचन्द जैन, खतौली, पत्र ता. १-४-४२)

समाधान - उक्त पृष्ठ पर दी गई शंका-समाधान के अभिप्राय समझने में भ्रम हुआ है। यह शंका-समाधान केवल चतुर्थ गुणस्थानवर्ती उन उपशमसम्यग्दृष्टियों के लिये है, जो कि उपशमश्रेणी से उतरकर आये हैं। इसका सीधा अभिप्राय यह है कि सर्वसाधारण उपशमसम्यग्दृष्टि असंयतों का मरण नहीं होता है। अपवादरूप जिन उपशमसम्यग्दृष्टि असंयतों का मरण होता है उन्हें श्रेणी से उतरे हुए ही समझना चाहिए। आगे पृ. ३५१ से ३५४ तक कई स्थानों पर जो श्रेणी से उतरे हुए ही समझना चाहिए। आगे पृ.३५१ से ३५४ तक कई स्थानों पर जो श्रेणी पर चढ़ते या उतरने हुए मरण लिखा है, वह उपशामक-गुणस्थानों की अपेक्षा से लिखा है, न कि असंयतगुणस्थान की अपेक्षा से।

पुस्तक ४, पृष्ठ १७४

६. शंका - पृष्ठ १७४ में 'एक्कम्हि इंदए सेढीबद्ध-पइण्णए च संट्ठिदगामागार बहुविधबिल - का अर्थ - 'एक ही इन्द्रक, श्रेणीबद्ध या प्रकीर्णक नरक में विद्यमान ग्राम, घर और बहुत प्रकार के बिलों में' किया है। क्या नरक में भी ग्राम घर होते हैं ? बिले तो जरूर होते हैं। असल में 'गामागार' का अर्थ 'ग्राम के आकार वाले अर्थात् गांव के समान बहुत प्रकार के बिलों में' ऐसा होना चाहिए ? (जैन सन्देश, ता. २३-४-४२)

समाधान - सुझाया गया अर्थ भी माना जा सकता है, पर किया गया अर्थ गलत नहीं है, क्योंकि, घरों के समुदाय को ग्राम कहते हैं। समालोचक के कथनानुसार 'ग्राम के आकार वाले अर्थात् गांव के समान' ऐसा भी 'गामागार' पद का अर्थ मान लिया जाय तो भी उन्हीं के द्वारा उठाई गई शंका तो ज्यों की त्यों ही खड़ी रहती है, क्योंकि,ग्राम के आकारवालों को ग्राम कहने में कोई असंगति नहीं है। इसलिए इस सुझाए गए अर्थ में कोई विशेषता दृष्टिगोचर नहीं होती।

पुस्तक ४, पृ. १८०

७. शंका - पृ.१८० में मूल में एक पंक्ति में 'व' और 'ण' ये दो शब्द जोड़े गये हैं। किन्तु ऐसा मालूम होता है कि 'घणरज्जु' में जो 'घण' शब्द है वह अधिक है और लेखकों की करामात से 'व ण' का 'घण' होगया है ? (जैन सन्देश ता. २३-४-४२)

समाधान - प्रस्तुत पाठ के संशोधन करते समय हमें उपलब्ध पाठ में अर्थ की दृष्टि से 'व ण' पाठ का स्खलन प्रतीत हुआ। अतएव हमने उपलब्ध पाठ की रक्षा करते हुए हमारे नियमानुसार 'व' और 'ण' को यथास्थान कोष्ठक के अन्दर रख दिया। शंकाकार

की दृष्टि इसी संशोधन के आधार से उक्त पाठ पर अटकी और उन्होंने 'व ण' पाठ की वहां आवश्यकता अनुभव की। इससे हमारी कल्पना की पूरी पुष्टि हो गई। अब यदि 'व ण' पाठ की पूर्ति उपलब्ध पाठ के 'घण' को 'व ण' बनाकर कर ली जाय तो भी अर्थ का निर्वाह हो जाता है और किये गये अर्थ में कोई अन्तर नहीं पड़ता। बात इतनी है कि ऐसा पाठ उपलब्ध प्रतियों में नहीं मिलता और न मूडबिद्री से कोई सुधार प्राप्त हुआ।

पुस्तक ४, पृ. २४०

८. शंका - पृ. २४० में ५७ वें सूत्र के अर्थ में एकेन्द्रियपर्याप्त एकेन्द्रियअपर्याप्त भेद गलत किये हैं, ये नहीं होना चाहिए ; क्योंकि, इस सूत्र की व्याख्या में इनका उल्लेख नहीं है ? (जैन सन्देश, ता. ३०-४-४२)

समाधान - यद्यपि यहां व्याख्या में उक्त भेदों का कोई उल्लेख नहीं है, तथापि द्रव्यप्रमाणानुगम (भाग ३, पृ.३०५) में इन्हीं शब्दों से रचित सूत्र नं. ७४ की टीका में धवलाकारने उन भेदों का स्पष्ट उल्लेख किया है, जो इस प्रकार है - "एइंदिया बादरेइंदिया सुहुमेइंदिया पज्जत्ता च एदे णव वि रासीओ ..........."। धवलाकार ने इसी स्पष्टीकरण को ध्यान में रखकर प्रस्तुत स्थल पर भी नौ भेद गिनाये गये हैं। तथा उन भेदों के यहां ग्रहण करने पर कोई दोष भी नहीं दिखता। अतएव जो अर्थ किया गया है वह सप्रमाण और शुद्ध है।

पुस्तक ४, पृष्ठ ३१३

९. शंका - पृ. ३१३ में - 'स-परप्पयासमयपमाणपडिवादीण' पाठ अशुद्ध प्रतीत होता है, इसके स्थान में यदि 'सपरप्पयासयमणिपमाणपईवादीण ' पाठ हो तो अर्थ की संगति ठीक बैठ जाती है ? (जैन सन्देश, ३०-४-४२)

समाधान - प्रस्तुत स्थल पर उपलब्ध तीनों प्रतियों में जो विभिन्न पाठ प्राप्त हुए और मूड़बिद्री से जो पाठ प्राप्त हुआ उन सबका उल्लेख वहीं टिप्पणी में दे दिया गया है। उनमें अधिक हेर-फेर करना हमने उचित नहीं समझा और यथाशक्ति उपलब्ध पाठों पर से ही अर्थ की संगति बैठा दी। यदि पाठ बदलकर और अधिक सुसंगत अर्थ निकालना ही अभीष्ट हो तो उक्त पाठ को इस प्रकार रखना अधिक सुसंगत अर्थ निकालना ही अभीष्ट हो तो उक्त पाठको इस प्रकार रखना अधिक सुसंगत होगा - स-परप्पयासयपमाण-पडीवादीणमुवलंभा। इस पाठ के अनुसार अर्थ इस प्रकार होगा - "क्योंकि स्व-परप्रकाशक प्रमाण व प्रदीपादिक पाये जाते हैं (इसलिये शब्द के भी स्वप्रतिपादकता बन जाती है)"।

**पुस्तक ४, पृष्ठ ३५०**

१०. शंका - धवलराज खंड ४, पृष्ठ ३५०, ३६६ पर सम्मूर्च्छन जीव के सम्यग्दर्शन होना लिखा है। परन्तु लब्धिसार गाथा २ में सम्यग्दर्शन की योग्यता गर्भज के लिखी है, सो इसमें विरोध सा प्रतीत होता है, खुलासा करिए।

(नानकचन्द्र जैन, खतौली, पत्र १६-३-४२)

समाधान - लब्धिसार गाथा दूसरी में जो गर्भज का उल्लेख है, वह प्रथमोपशमसम्यक्त्व की प्राप्ति की अपेक्षा से है। किन्तु यहां उपर्युक्त पृष्ठों में जो सम्मूर्च्छिम जीव के संयमासंयम पाने का निरूपण है, उसमें प्रथमोशमसम्यक्त्व का उल्लेख नहीं है, जिससे ज्ञात होता है कि यहां वह कथन वेदकसम्यक्त्व की अपेक्षा से किया गया है। अतएव दोनों कथनों में कोई विरोध नहीं समझना चाहिए।

**पुस्तक ४, पृष्ठ ३५३**

११. शंका - आपने अपूर्वकरण उपशामक को मरण करके अनुत्तर विमानों में उत्पन्न होना लिखा है, जब कि मूल में 'उत्तमो देव' पाठ है। क्या उपशमश्रेणी में मरण करने वाले जीव नियम से अनुत्तर में ही जाते हैं ? क्या प्रमत्त और अप्रमत्तवाले भी सर्वार्थसिद्धि में जा सकते हैं ?

(नानकचंद्र जैन खतौजी, पत्र ता. १-४-३२)

समाधान- इस शंका में तीन शंकायें गर्भित हैं जिनका समाधान क्रमशः इस प्रकार है -

१. मूल में 'उत्तमा देवो' पाठ नहीं किन्तु 'लयसत्तमों देवो' पाठ है। लयसत्तम का अर्थ अनुत्तर विमानवासी देव होता है। यथा - लवसत्तम-लवसप्तम-पुं.। पंचानुत्तरविमानस्थ-देवेसु। सूत्र १ श्रु ६ अ.। सम्प्रति लवसप्तमदेवस्वरूपमाह -

सत्त लवा जइ आउं पहुं पमाणं ततो उ सिज्झंतो।
तत्तियमेत्तं न हु तं तो ते लवसत्तमा जाया ॥१३२॥
सव्वट्ठसिद्धिनामे उक्कोसठिई य विजयमादीसु।
एगावसेसगब्भा भंवति लवसत्तमा देव ॥ १३३ ॥ व्य. ५ उ.

अभिघानराजेन्द्र, लवसत्तमशब्द.

(२) उपशमश्रेणी में मरण करने वाले जीव नियम से अनुत्तर विमानों में ही जाते हैं, ऐसा तो नहीं कहा जा सकता, किन्तु त्रिलोकप्रज्ञप्ति की निम्न गाथा से ऐसा अवश्य

ज्ञात होता है कि चतुर्दशपूर्वधारी जीव लान्तव-कापिष्ठ कल्प से लगाकर सर्वार्थसिद्धिपर्यत उत्पन्न होते हैं। चूंकि 'शुक्ले चाद्ये पूर्वविद: ' के नियमानुसार उपशमश्रेणीवाले भी जीव पूर्ववित् हो जाते हैं, अतएव उनकी लान्तवकल्प से ऊपर ही उत्पत्ति होती है नीचे नहीं, ऐसा अवश्य कहा जा सकता है। वह गाथा इस प्रकार है -

दसपुव्वधरा सोहम्मप्पहुदि सव्वट्ठसिद्धिपरियंतं
चोद्दसपुव्वधरा तह लंतवकप्पादि बच्चंते ॥ ति.प.पत्र २३७, १६.

(३) उपशमश्रेणी पर नहीं चढ़ने वाले, पमत्त अप्रमत्तसंयत गुणस्थानों में ही परिवर्तन सहस्रों को करने वाले साधु सर्वार्थसिद्धि नहीं जा सकते हैं, ऐसा स्पष्ट उल्लेख देखने में नहीं आया। प्रत्युत इसके त्रिलोकसार गाथा नं. ५४६ के 'सव्वट्ठो त्ति सुदिट्ठी महव्वई' पद से द्रव्य भावरूप से महाव्रती संयतों का सर्वार्थसिद्धि तक जाने का स्पष्ट विधान मिलता है।

पुस्तक ४, पृष्ठ ४११

१२. शंका - योग परिवर्तन और व्याघात - परिवर्तन में क्या अन्तर है ?

(नानकचन्द्र जैन, खतौली, पत्र ता. १-४-४२)

**समाधान** - विवक्षित योग का अन्य किसी व्याघात के बिना काल-क्षय हो जाने पर अन्य योग के परिणमन को योग-परिवर्तन कहते हैं। किन्तु विवक्षित योग का कालक्षय होने के पूर्व ही क्रोधादि निमित्त से योग-परिवर्तन को व्याघात कहते हैं। जैसे- कोई एक जीव मनोयोग के साथ विद्यमान है। जब अन्तर्मुहूर्त प्रमाण मनोयोग का काल पूरा हो गया तब वह वचन योगी या काययोगी हो गया। यह योग-परिवर्तन है। इसी जीव के मनोयोग का काल पूरा होने के पूर्व ही कषाय, उपद्रव, उपसर्ग आदि के निमित्त से मन चंचल हो उठा और वह वचनयोगी या काययोगी हो गया, तो यह योग का परिवर्तन व्याघात की अपेक्षा से हुआ। योग परिवर्तन में काल प्रधान है, जब कि व्याघात-परिवर्तन में कषाय आदि का आघात प्रधान है। यही दोनों में अन्तर है।

पुस्तक ४, पृष्ठ ४५६

१३. शंका - पृष्ठ ४५६ में 'अण्णलेस्सागमणासंभवा' का अर्थ 'अन्य लेश्याका आगमन असंभव है' किया है, होना चाहिए - अन्य लेश्या में गमन असंभव है ?

(जैन सन्देश, ता. ३०-४-४२)

**समाधान** - किये गये अर्थ में और सुझाये गये अर्थ में कोई भेद नहीं है।' अन्य लेश्या का आगमन' और 'अन्य लेश्या में गमन' कहने से अर्थ में कोई अन्तर नहीं पड़ता। मूल में भी दोनों प्रकार के प्रयोग पाये जाते हैं। उदाहरणार्थ - प्रस्तुत पाठ के ऊपर ही वाक्य है - 'हीयमाण-वड्ढमाणकिण्हलेस्साए काउलेस्साए वा अच्छिदस्स णीललेस्सा आगदा' अर्थात् हीयमान कृष्णलेश्या में अथवा वर्धमान कापोतलेश्या में विद्यमान किसी जीव के नीललेश्या आ गई, इत्यादि।

## विषय-परिचय (पु. ५)

जीवस्थान की आठ प्ररूपणाओं में से प्रथम पांच प्ररूपणाओं का वर्णन पूर्व-प्रकाशित चार भागों में किया गया है। अब प्रस्तुत भाग में अवशिष्ट तीन प्ररूपणाएं प्रकाशित की जा रही हैं - अन्तरानुगम, भावानुगम और अल्पबहुत्वानुगम।

१. अन्तरानुगम

विवक्षित गुणस्थानवर्ती जीव का उस गुणस्थान को छोड़कर अन्य गुणस्थान में चले जाने पर पुन: उसी गुणस्थान की प्राप्ति के पूर्व तक के काल को अन्तर, व्युच्छेद या विरहकाल कहते हैं। सबसे छोटे विरहकाल को जघन्य अन्तर और सबसे बड़े विरहकाल को उत्कृष्ट अन्तर कहते हैं। गुणस्थान और मार्गणास्थानों में इन दोनों प्रकारों के अन्तरों के प्रतिपादन करने वाले अनुयोगद्वार को अन्तरानुगम कहते हैं।

पूर्व प्ररूपणाओं के समान इस अन्तरप्ररूपण में भी ओघ और आदेश की अपेक्षा अन्तर का निर्णय किया गया है, अर्थात् यह बतलाया गया है कि यह जीव किस गुणस्थान या मार्गणास्थान से कम से कम कितने काल तक के लिए और अधिक से अधिक कितने काल तक के लिये अन्तर को प्राप्त होता है।

उदाहरणार्थ — ओघ की अपेक्षा मिथ्यादृष्टि जीवों का अन्तर कितने काल होता है ? इस प्रश्न के उत्तर में बताया गया है कि नाना जीवों की अपेक्षा अन्तर नहीं है, निरन्तर है। इसका अभिप्राय यह है कि मिथ्यात्वपर्याय से परिणत जीवों का तीनों ही कालों में व्युच्छेद, विरह का अभाव नहीं है, अर्थात् इस संसार में मिथ्यादृष्टि जीव सर्वकाल पाये जाते हैं। किन्तु एक जीव की अपेक्षा मिथ्यात्व का जघन्य अन्तर अन्तर्मुहूर्त काल प्रमाण है। यह जघन्य अन्तरकाल इस प्रकार घटित होता है कि कोई एक मिथ्यादृष्टि जीव परिणामों

मार्गणास्थानों की अपेक्षा जीवों के अन्तर, भाव और अल्पबहुत्व का प्रमाण
( पु.५, प्रस्ता. पृ.४३ आ)

| मार्गणा | मार्गणा के अवान्तर भेद | नाना जीवों की अपेक्षा | | एक जीव की अपेक्षा | | भाव | अल्पबहुत्व | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | जघन्य | उत्कृष्ट | जघन्य | उत्कृष्ट | | गुणस्थान | प्रमाण |
| १ गतिमार्गणा | नरकगति { मिथ्यादृष्टि<br>असंयतसम्यग्दृष्टि | निरन्तर | | अन्तर्मुहूर्त | देशोन १, ३, ७, १०, १७, २२, ३३ सागरोपम | औदयिक<br>सम्यग्मिथ्या | सासादनसम्य<br>संख्यातगुणित | ' सबसे कम |
| | { सासादनसम्यग्दृष्टि<br>सम्यग्मिथ्यादृष्टि | एक समय | पल्योपम का असं-ख्यातवां भाग | पल्योपम का असं-ख्यातवां भाग<br>अन्तर्मुहूर्त | ,, | पारिणामिक<br>क्षायोपशमिक | असंयतसम्य<br>मिथ्यादृष्टि | असंख्यातगुणित<br>,, |
| | तिर्यग्गति मिथ्यादृष्टि | निरन्तर | | अन्तर्मुहूर्त | देशोन तीन पल्योपम | औदयिक | संयतासंयत | सबसे कम |
| | { सासादनादि<br>चार गुणस्थान | ओघवत् | ओघवत् | ओघवत् | ओघवत् | ओघवत् | शेष गुणस्थानवर्ती | ओघवत् |
| | मनुष्यगति मिथ्यादृष्टि | निरन्तर | | अन्तर्मुहूर्त | देशोन तीन पल्योपम | औदयिक | उपशामक अपूर्वकरण से प्रमत्त संयत तक | . |
| | { सासादनसम्यग्दृष्टि<br>सम्यग्मिथ्यादृष्टि | ओघवत् | ओघवत् | ओघवत् | पूर्वकोटीपृथक्त्व से अधिक तीन पल्योपम | पारिणामिक<br>क्षायोपशमिक | | |
| | असंयतसम्यग्दृष्टि | निरन्तर | | अन्तर्मुहूर्त | ,, | औप क्षायिक क्षायो | संयतासंयत<br>सासादनसम्य | संख्यातगुणित<br>,, |
| | { संयतासंयत<br>प्रमत्तसंयत<br>अप्रमत्तसंयत | निरन्तर | | ,, | पूर्वकोटीपृथक्त्व | क्षायोपशमिक<br>,, | सम्यग्मिथ्या<br>असंयतसम्य<br>मिथ्यादृष्टि | ,,<br>,,<br>असंख्यातगुणित (मनुष्यसामान्य) |
| | चारों उपशामक | ओघवत् | ओघवत् | ,, | ,, | औपशमिक | | संख्यातगुणित (मनुष्यपर्याप्त) |
| | { चारों क्षपक<br>सयोगिकेवली<br>अयोगिकेवली | ,, | ,, | ओघवत् | ओघवत् | क्षायिक | | |
| | देवगति { मिथ्यादृष्टि<br>असंयतसम्यग्दृष्टि | निरन्तर | | अन्तर्मुहूर्त<br>ओघवत् | देशोन ३१ सागरोपम | औदयिक<br>औप क्षायिक क्षायो | सासादनसम्य<br>संख्यातगुणित | सबसे कम |
| | { सासादनसम्यग्दृष्टि<br>सम्यग्मिथ्यादृष्टि | ओघवत् | ओघवत् | | ,, | पारिणामिक<br>क्षायोपशमिक | असंयतसम्यग्दृष्टि<br>मिथ्यादृष्टि | असंख्यातगुणित<br>,, |
| २ इन्द्रियमार्गणा | एकेन्द्रिय | निरन्तर | | क्षुद्रभवग्रहण | पूर्वकोटीपृथक्त्व से अधिक दो हजार सागरोपम | औदयिक | गुणस्थान-भेदाभाव | अल्पबहुत्वाभाव |
| | विकलेन्द्रिय | ,, | ,, | ,, | अनन्तकालात्मक असंख्यात पुद्गल परिवर्तन | ,, | ,, | ,, |

## मार्गणास्थानों की अपेक्षा जीवों के अन्तर, भाव और अल्पबहुत्व का प्रमाण
(पु. ५, प्रस्ता. पृ. ४३ ई)

| मार्गणा | मार्गणा के अवान्तर भेद | अन्तर: नाना जीवों की अपेक्षा | | अन्तर: एक जीव की अपेक्षा | | भाव | अल्पबहुत्व | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | जघन्य | उत्कृष्ट | जघन्य | उत्कृष्ट | | गुणस्थान | प्रमाण |
| ४ योग मार्गणा | वचनयोगी { सासादनसम्यग्दृष्टि, सम्यग्मिथ्यादृष्टि } | एक समय | पल्योपम का असंख्यातवा भाग | निरन्तर | | ओघवत् | | |
| | वचनयोगी चारों उपशामक | ओघवत् | ओघवत् | ,, | | औपशमिक | सर्वगुणस्थान | ओघवत् |
| | चारों क्षपक | ,, | ,, | ओघवत् | ओघवत् | क्षायिक | | |
| | काययोगी औदारिककाययोगी | मनोयोगिवत् | मनोयोगिवत् | मनोयोगिवत् | मनोयोगिवत् | ओघवत् | ,,<br>मिथ्यादृष्टि | पंचेन्द्रियवत्<br>{ असंख्यातगुणित<br>अनन्तगुणित } |
| | { औदारिकमिश्रकाय मिथ्यादृष्टि | निरन्तर | | निरन्तर | | ,, | सयोगिकेवली<br>असंयतसम्यग्दृष्टि | सबसे कम<br>संख्यातगुणित |
| | ,, सासादन | ओघवत् | ओघवत् | ,, | | ,, | सासादन सम्यग्दृष्टि | असंख्यातगुणित |
| | ,, असंयतसम्य. | एक समय | वर्षपृथक्त्व | ,, | | क्षायिक, क्षायोपशमिक | | |
| | ,, सयोगिकेवली } | ,, | ,, | ,, | | क्षायिक | मिथ्यादृष्टि | अनन्तगुणित |
| | { वैक्रियिककाययोगी चारों गुणस्थानवर्ती } | मनोयोगिवत् | मनोयोगिवत् | मनोयोगिवत् | मनोयोगिवत् | ओघवत् | चारों गुणस्थान | देवगतिवत् |
| | { वैक्रियिकमिश्रकाय मिथ्यादृष्टि } | एक समय | [illegible] मुहूर्त | निरन्तर | | ,, | सासादनसम्यग्दृष्टि<br>असंयतसम्यग्दृष्टि | सबसे कम<br>संख्यातगुणित |
| | { सासादनसम्यग्दृष्टि असंयतसम्यग्दृष्टि } | औदारिकमिश्रवत् | औदारिकमिश्रवत् | औदारिकमिश्रवत् | औदारिकमिश्रवत् | ,, | मिथ्यादृष्टि | असंख्यातगुणित |
| | { आहारककाययोगी ,, मिश्रकाययोगी प्रमत्तसंयत } | एकसमय | वर्षपृथक्त्व | निरन्तर | | क्षायोपशमिक | गुणस्थानभेदाभाव | अल्पबहुत्वाभाव |

मार्गणास्थानों की अपेक्षा जीवों के अन्तर, भाव और अल्पबहुत्व का प्रमाण
( पु.५, प्रस्ता. पृ ४३ ३)

| मार्गणा | मार्गणा के अवान्तर भेद | अन्तर: नाना जीवों की अपेक्षा जघन्य | अन्तर: नाना जीवों की अपेक्षा उत्कृष्ट | अन्तर: एक जीव की अपेक्षा जघन्य | अन्तर: एक जीव की अपेक्षा उत्कृष्ट | भाव | अल्पबहुत्व: गुणस्थान | अल्पबहुत्व: प्रमाण |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | कार्मणकाययोगी मिथ्यादृष्टि<br>„ सासादनसम्यग्दृष्टि<br>„ असंयतसम्यग्दृष्टि<br>„ सयोगिकेवली | औदारिक मिश्रवत् | औदारिकमिश्रवत् | औदारिकमिश्रवत् | औदारिकमिश्रवत् | ओघवत् | सयोगिकेवली<br>सासादनसम्यग्दृष्टि<br>असंयतसम्यग्दृष्टि<br>मिथ्यादृष्टि | सबसे कम<br>असंख्यातगुणित<br>„<br>संख्यातगुणित |
| ५ वेदमार्गणा | स्त्रीवेदी मिथ्यादृष्टि | निरन्तर | | अन्तर्मुहूर्त | देशोन ५५ पल्योपम | औदयिक | सर्वगुणस्थान | पंचेन्द्रियवत् |
| | स्त्रीवेदी { सासादनसम्यग्दृष्टि<br>सम्यग्मिथ्यादृष्टि } | ओघवत् | ओघवत् | पल्योपम का असं. भाग<br>अन्तर्मुहूर्त | पल्योपमशतपृथक्त्व | ओघवत् | | |
| | स्त्रीवेदी { असंयतसम्यग्दृष्टि<br>अप्रमत्तसंयत तक } | निरन्तर | | अन्तर्मुहूर्त | „ | „ | | |
| | स्त्रीवेदी { उपशामक अपूर्वकरण<br>„ अनिवृत्तिकरण } | „ | „ | „ | „ | औपशमिक | | |
| | स्त्रीवेदी { क्षपक अपूर्वकरण<br>„ अनिवृत्तिकरण } | एक समय | वर्षपृथक्त्व | निरन्तर | | क्षायिक | | |
| | पुरुषवेदी मिथ्यादृष्टि | ओघवत् | ओघवत् | ओघवत् | ओघवत् | औदयिक | „ | „ |
| | पुरुषवेदी { सासादनसम्यग्दृष्टि<br>सम्यग्मिथ्यादृष्टि } | „ | „ | पल्योपम का असं.<br>अन्तर्मुहूर्त | सागरोपम शत पृथक्त्व | ओघवत् | | |
| | पुरुषवेदी { असंयतसम्यग्दृष्टि से<br>अप्रमत्तसंयत तक } | निरन्तर | | अन्तर्मुहूर्त | „ | „ | | |
| | पुरुषवेदी { उपशामक अपूर्वकरण<br>„ अनिवृत्तिकरण } | ओघवत् | ओघवत् | „ | „ | औपशमिक | | |
| | पुरुषवेदी { क्षपक अपूर्वकरण<br>„ अनिवृत्तिकरण } | एक समय | साधिक वर्ष | निरन्तर | | क्षायिक | | |

## मार्गणास्थानों की अपेक्षा जीवों के अन्तर, भाव और अल्पबहुत्व का प्रमाण

(पु.५, प्रस्ता. पृ.४३)

| मार्गणा | मार्गणा के अवान्तर भेद | अन्तर: नाना जीवों की अपेक्षा — जघन्य | उत्कृष्ट | [redacted] जीव की अपेक्षा — जघन्य | उत्कृष्ट | भाव | अल्पबहुत्व: गुणस्थान | प्रमाण |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | मिथ्यादृष्टि | निरन्तर | | अन्तर्मुहूर्त | देशोन ३३ सागरोपम | औदयिक | | |
| | { सासादन से अनिवृत्ति करण उपशामक तक | ओघवत् | ओघवत् | ओघवत् | ओघवत् | ओघवत् | सर्वगुणस्थान | ओघवत् |
| | { क्षपक अपूर्वकरण क्षपक अनिवृत्तिकरण | एक समय | वर्षपृथक्त्व | निरन्तर | | क्षायिक | | |
| | नपुंसकवेदी | | | | | | | |
| | { अनिवृत्ति उप सूक्ष्मसाम्य उप | ,, | ,, | अन्तर्मुहूर्त | अन्तर्मुहूर्त | ओघवत् | ,, | ,, |
| | अपगतवेदी उपशान्तकषाय | ,, | , | निरन्तर | | ,, | | |
| | { क्षपक अनिवृत्तिकरण अयोगिकेवली तक | ओघवत् | ओघवत् | ओघवत् | ओघवत् | ,, | ,, | ,, |
| ६ कषायमार्गणा | { क्रोधादिचतुष्कषायी मिथ्या से अनि | मनो-योगिवत् | मनोयोगिवत् | मनोयोगिवत् | मनोयोगिवत् | ओघवत् | असंयतसम्यग्दृष्टि तक | पुरुषवेदिवत् |
| | | | | | | | मिथ्यादृष्टि | अनन्तगुणित |
| | कषायी { लोभक सूक्ष्मसां उप. | ओघवत् | ओघवत् | निरन्तर | | ,, | सूक्ष्म उप | विशेषाधिक |
| | { लोभक सूक्ष्मसां क्षप. | ,, | ,, | ओघवत् | ओघवत् | | सूक्ष्म क्षपक | संख्यातगुणित |
| | उपशामक | एक समय | वर्षपृथक्त्व | निरन्तर | | ,, | | |
| | अकषायी { क्षीणकषाय सयोगिकेवली अयोगिकेवली | ओघवत् | ओघवत् | ,, | ,, | क्षायिक | चारों गुणस्थान | ओघवत् |
| | अज्ञानी { मत्यज्ञानी मिथ्यादृष्टि श्रुताज्ञानी मिथ्यादृष्टि विभंगज्ञानी ,, | निरन्तर | | निरन्तर | | औदयिक | सासादनसम्यग्दृष्टि मिथ्यादृष्टि | सबसे कम { असंख्यातगुणित अनन्तगुणित |
| | ,, सासादन | ,, | ,, | ,, | | पारिणामिक | | |

मार्गणास्थानों की अपेक्षा जीवों के अन्तर, भाव और अल्पबहुत्व का प्रमाण
(पु.५, प्रस्ता. पृ.४३ इ)

| मार्गणा | मार्गणा के अवान्तर भेद | अन्तर — नाना जीवों की अपेक्षा — जघन्य | अन्तर — नाना जीवों की अपेक्षा — उत्कृष्ट | अन्तर — एक जीव की अपेक्षा — जघन्य | अन्तर — एक जीव की अपेक्षा — उत्कृष्ट | भाव | अल्पबहुत्व — गुणस्थान | अल्पबहुत्व — प्रमाण |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ७ ज्ञानमार्गणा | असंयतसम्यग्दृष्टि | निरन्तर | | अन्तर्मुहूर्त | देशोन पूर्वकोटि | ओघवत् | चारों उपशामक | सबसे कम |
| | संयतासंयत | ,, | | ,, | साधिक ६६ सागरोपम | ,, | चारों क्षपक | संख्यातगुणित |
| | | | | | | | अप्रमत्तसंयत | ,, |
| | मति-श्रुत-अवधिज्ञानी { प्रमत्तसंयत, अप्रमत्तसंयत | ,, | | ,, | ,, ३३ ,, | ,, | प्रमत्तसंयत | ,, |
| | | | | | | | संयतासंयत | असंख्यातगुणित |
| | | | | | | | असंयतसम्यग्दृष्टि | ,, |
| | चारों उपशामक | एक समय | वर्षपृथक्त्व { अवधि ,, | , | ,, ६६ ,, | ,, | | |
| | चारों क्षपक | ओघवत् | ओघवत् | ओघवत् | ओघवत् | क्षायिक | | |
| | मनःपर्यय ज्ञानी { प्रमत्तसंयत | निरंतर | | अन्तर्मुहूर्त | अन्तर्मुहूर्त | क्षायोपशमिक | चारों उपशामक | सबसे कम |
| | { अप्रमत्तसंयत | | | | | | चारों क्षपक | संख्यातगुणित |
| | चारों उपशामक | एक समय | वर्षपृथक्त्व | ,, | देशोन पूर्वकोटि | औपशमिक | अप्रमत्तसंयत | ,, |
| | ,, क्षपक | ,, | ,, | निरन्तर | | क्षायिक | प्रमत्तसंयत | ,, |
| | केवलज्ञानी { सयोगिकेवली | ओघवत् | ओघवत् | ओघवत् | ओघवत् | ,, | अयोगिकेवली | सबसे कम |
| | { अयोगिकेवली | | | | | सयोगिकेवली | संख्यातगुणित | |
| | सामायिक छेदोपस्थापना { प्रमत्तसंयत | निरन्तर | | अन्तर्मुहूर्त | अन्तर्मुहूर्त | क्षायोपशमिक | { उप. अपूर्वकरण | सबसे कम |
| | { अप्रमत्तसंयत | | | | | | { ,, अनिवृत्ति | |
| | उपशामक अपूर्वकरण | एक समय | वर्षपृथक्त्व | ,, | देशोन पूर्वकोटि | औपशमिक | { क्षपक अपूर्वकरण | संख्यातगुणित |
| | ,, अनिवृत्तिकरण | | | | | | { ,, अनिवृत्तिकरण | |
| | { क्षपक अपूर्वकरण | ओघवत् | ओघवत् | ओघवत् | ओघवत् | क्षायिक | अप्रमत्तसंयत | ,, |
| | { ,, अनिवृत्तिकरण | | | | | | प्रमत्तसंयत | ,, |
| ८ संयममार्गणा | परिहारशुद्धिसंयमी { प्रमत्तसंयत | निरन्तर | | अन्तर्मुहूर्त | अन्तर्मुहूर्त | क्षायोपशमिक | अप्रमत्तसंयत | सबसे कम |
| | { अप्रमत्तसंयत | | | | | | प्रमत्तसंयत | संख्यातगुणित |
| | सूक्ष्मसाम्परायसंयमी { उप. सूक्ष्म. | एक समय | वर्षपृथक्त्व | निरन्तर | | ओघवत् | सूक्ष्मसा. उपशा. | सबसे कम |
| | { क्षपक ,, | ओघवत् | ओघवत् | ओघवत् | ओघवत् | क्षायिक | ,, क्षपक | संख्यातगुणित |

मार्गणास्थानों की अपेक्षा जीवों के अन्तर, भाव और अल्पबहुत्व का प्रमाण
(पु ५, प्रस्ता पृ ४३ ओ)

| मार्गणा | मार्गणा के अवान्तर भेद | अन्तर: नाना जीवों की अपेक्षा | | अन्तर: एक जीव की अपेक्षा | | भाव | अल्पबहुत्व | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | जघन्य | उत्कृष्ट | जघन्य | उत्कृष्ट | | गुणस्थान | प्रमाण |
| १० लेश्यामार्गणा | तेज, पद्म लेश्यावाले: सासादनसम्यग्दृष्टि | ओघवत् | ओघवत् | पल्योपम असंख्यात भाग अन्तर्मुहूर्त | तेज, पद्म साधिक २, १८ सागरो. | ओघवत् | सासादनसम्यग्दृष्टि | असंख्यातगुणित |
| | सम्यग्मिथ्यादृष्टि | | | | | | सम्यग्मिथ्यादृष्टि | संख्यातगुणित |
| | संयतासंयत | | | | | | असंयतसम्यग्दृष्टि | असंख्यातगुणित |
| | प्रमत्तसंयत | निरन्तर | | निरन्तर | | क्षायोपशमिक | | |
| | अप्रमत्तसंयत | | | | | | मिथ्यादृष्टि | ,, |
| | शुक्ल लेश्यावाले: मिथ्यादृष्टि | ,, | | अन्तर्मुहूर्त | देशोन ३१ सागरोपम | ओघवत् | चारों उपशामक | सबसे कम |
| | असंयतसम्यग्दृष्टि | | | | | | ,, क्षपक | संख्यातगुणित |
| | | | | | | | सयोगिकेवली | ,, |
| | सासादनसम्यग्दृष्टि | ओघवत् | ओघवत् | पल्योपम का असंख्यात भाग | ,, | ,, | अप्रमत्तसंयत | ,, |
| | सम्यग्मिथ्यादृष्टि | | | | | | प्रमत्तसंयत | ,, |
| | संयतासंयत | निरन्तर | | निरन्तर | | क्षायोपशमिक | संयतासंयत | असंख्यातगुणित |
| | प्रमत्तसंयत | | | | | | | |
| | अप्रमत्तसंयत | ,, | | अन्तर्मुहूर्त | अन्तर्मुहूर्त | ,, | सासादनसम्यग्दृष्टि | ,, |
| | तीन उपशामक | एक समय | वर्षपृथक्त्व | ,, | ,, | औपशमिक | सम्यग्मिथ्यादृष्टि | संख्यातगुणित |
| | उपशान्तकषाय | ,, | ,, | निरन्तर | | ,, | मिथ्यादृष्टि | असंख्यातगुणित |
| | चारों क्षपक और सयोगिकेवली | ओघवत् | ओघवत् | ओघवत् | ओघवत् | क्षायिक | असंयतसम्यग्दृष्टि | संख्यातगुणित |
| ११ भव्य मार्गणा | भव्य | ,, | ,, | ओघवत् | ओघवत् | ओघवत् | सर्वगुणस्थान | ओघवत् |
| | अभव्य | निरन्तर | | निरन्तर | | पारिणामिक | गुणस्थानभेदाभाव | अल्पबहुत्वाभाव |
| | असंयतसम्यग्दृष्टि | ,, | | अन्तर्मुहूर्त | देशोन पूर्वकोटि | क्षायिक | चारों उपशामक | सबसे कम |
| | क्षायिकसम्यग्दृष्टि: संयतासंयत | | | | | | ,, क्षपक, अयोगि | संख्यातगुणित |
| | प्रमत्तसंयत | ,, | | ,, | साधिक ३३ सागरोपम | क्षायोपशमिक | सयोगिकेवली | ,, |
| | अप्रमत्तसंयत | ,, | | | | | अप्रमत्तसंयत | ,, |
| | | | | | | | प्रमत्तसंयत | ,, |
| | चारों उपशामक | एक समय | वर्षपृथक्त्व | ,, | ,, | औपशमिक | संयतासंयत | ,, |

## मार्गणास्थानों की अपेक्षा जीवों के अन्तर, भाव और अल्पबहुत्व का प्रमाण

(पु.५, प्रस्ता पृ.४३ औ)

| मार्गणा | मार्गणा के अवान्तर भेद | अन्तर: नाना जीवों की अपेक्षा — जघन्य | अन्तर: नाना जीवों की अपेक्षा — उत्कृष्ट | अन्तर: एक जीव की अपेक्षा — जघन्य | अन्तर: एक जीव की अपेक्षा — उत्कृष्ट | भाव | अल्पबहुत्व — गुणस्थान | अल्पबहुत्व — प्रमाण |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १२ सम्यक्त्वमार्गणा | चारों क्षपक, सयोगिकेवली, अयोगिकेवली | ओघवत् | ओघवत् | ओघवत् | ओघवत् | क्षायिक | असंयतसम्यग्दृष्टि | असंख्यातगुणित |
| | वेदकसम्यग्दृष्टि: असंयतसम्यग्दृष्टि | निरन्तर | | अन्तर्मुहूर्त | देशोन पूर्वकोटि | क्षायोपशमिक | अप्रमत्तसंयत | सबसे कम |
| | संयतासंयत | " | | " | " ६६ सागरोपम | " | प्रमत्तसंयत | संख्यातगुणित |
| | प्रमत्तसंयत | | | | | | संयतासंयत | असंख्यातगुणित |
| | अप्रमत्तसंयत | " | | " | साधिक ३३ " | " | असंयतसम्यग्दृष्टि | " |
| | उपशमसम्यग्दृष्टि: असंयतसम्यग्दृष्टि | एक समय | सात अहोरात्र | " | अन्तर्मुहूर्त | औपशमिक | चारों उपशामक | सबसे कम |
| | संयतासंयत | " | चौदह " | " | " | क्षायोपशमिक | अप्रमत्तसंयत | संख्यातगुणित |
| | प्रमत्तसंयत, अप्रमत्तसंयत | " | पन्द्रह " | " | " | " | प्रमत्तसंयत | " |
| | तीन उपशामक | " | वर्षपृथक्त्व | " | " | औपशमिक | संयतासंयत | असंख्यातगुणित |
| | उपशान्तकषाय | " | " | निरन्तर | " | | असंयतसम्यग्दृष्टि | " |
| | सासादनसम्यग्दृष्टि | " | पल्योपमका असंख्यातवां भाग | निरन्तर | | ओघवत् | गुणस्थानभेदाभाव | अल्पबहुत्वाभाव |
| | सम्यग्मिथ्यादृष्टि | | | | | | " | " |
| | मिथ्यादृष्टि | निरन्तर | | " | | औदयिक | " | " |
| १३ संज्ञि मार्गणा | संज्ञी: मिथ्यादृष्टि | ओघवत् | ओघवत् | ओघवत् | ओघवत् | औदयिक | सर्वगुणस्थान | मनोयोगिवत् |
| | सासादन से उपशान्तकषाय तक | पुरुषवेदिवत् | पुरुषवेदिवत् | पुरुषवेदिवत् | पुरुषवेदिवत् | ओघवत् | | |
| | चारों क्षपक | ओघवत् | ओघवत् | ओघवत् | ओघवत् | क्षायिक | | |
| | असंज्ञी | निरन्तर | | निरन्तर | | औदयिक | गुणस्थानभेदाभाव | अल्पबहुत्वाभाव |

की विशुद्धता बढ़ाते हुए क्रमश: समस्त कर्मो की स्थिति को घटाते-घटाते जब अन्त:कोड़ाकोड़ी प्रमाण से भी कम कर लेता है तब फिर वह एक अन्तर्मुहूर्त तक मिथ्यात्व का अवघट्टन करता है, अर्थात् उसकी अनुभागशक्ति का घटा कर उसका अन्तकरण करता है, जिससे मिथ्यात्व के तीन भाग हो जाते हैं सम्यक्त्व, मिथ्यात्व और सम्यग्मिथ्यात्व। बस, यहीं उस जीव को प्रथम सम्यक्त्व की प्राप्ति होती है।

आगे के तीन सूत्रों में (८-१०) समस्त दर्शनमोहनीय कर्म के उपशमन के अधिकारी जीव का निर्देश किया गया है, जिसमें कहा गया है कि यह क्रिया चारों गतियों का कोई भी पंचेन्द्रिय संज्ञी गर्भोत्पन्न पर्याप्तक जीव कर सकता है।

फिर आगे सूत्र ११ में दर्शनमोह के क्षपण का प्रारंभ करने योग्य स्थान और परिस्थिति को बतलाया है कि अढ़ाई द्वीप-समुद्रों की केवल उन पन्द्रह कर्मभूमियों में दर्शनमोह का क्षपण प्रारंभ किया जा सकता है जहां जिन भगवान् केवली व तीर्थंकर विद्यमान हों। और १२ वें सूत्र में यह कह दिया है कि एक बार उक्त परिस्थिति में क्षपणा की स्थापना करके उसकी निष्ठापना अर्थात् पूर्ति चारों गतियों में से किसी भी गति में की जा सकती है। ऐसे क्षायिक सम्यक्त्व प्राप्त करने वाले जीव की योग्यता सूत्र १३-१४ में बतलाई है कि जब वह क्षायिक सम्यक्त्व की प्राप्ति के उन्मुख होता है तब वह आयुकर्म को छोड़ शेष सात कर्मो की स्थिति को अन्त:कोड़ाकोड़ी धवलाकार के स्पष्टीकरणानुसार पूर्व से बहुत हीन होती है।

आगे के सूत्र १५ और १६ में सकलचारित्र ग्रहण की योग्यता बतलाई गयी है कि उस समय जीव चारों घातिया कर्मो की स्थित तो अन्तर्मुहूर्त कर लेता है, किन्तु वेदनीय की बारह मुहूर्त, नाम और गोत्र की आठ मुहूर्त एवं शेष की स्थिति भिन्न मुहूर्त करता है।

सूत्रकार के इस संक्षेप निर्देश को धवलाकार ने इतना विस्तार दियाहै और विषय को इतनी सूक्ष्मता, गम्भीरता और विशालता के साथ समझाया है जितना यह विषय और कहीं प्रकाशित साहित्य में अब तक हमारे देखने में नहीं आया। लब्धिसार का विवेचन भी इसके सन्मुख बहुत स्थूल दिखने लगता है।

धवलाकार ने पहले तो पांचों लब्धियों का स्वरूप समझाया है (पृ.२७४) और फिर सम्यक्त्व के अभिमुख जीव के कितनी प्रकृतियों की सत्ता रहती है, उनमें कितना कैसा अनुभाग रहता है, किन प्रकृतियों का उदय रहता है व चारों गतियों में इनमें कितना क्या भेद

पड़ता है, इसका खूब खुलासा किया है (पृ. २०७-२१४) । इसके पश्चात् अध:करण, अपूर्वकरण और अनिवृत्तिकरण परिणामों की विशेषता समझाई है (पृ. २१५-२२२) । सूत्र ५ के आश्रय से उन्होंने यह बात विस्तार से बतलाई है कि उक्त परिणामों में विशुद्धि बढ़ने के साथ-साथ कर्मो का स्थिति व अनुभाग घात किस प्रकार व किस क्रम से होता है (पृ.२२२-२३०) । फिर मिथ्यात्व के अवघट्टन या अन्तरकरण की क्रिया समझाई है व उपशम सम्यक्त्व उत्पन्न होने तक गुणश्रेणी व गुणसंक्रमणादि कार्य बतलाये हैं, तथा पूर्वोक्त समस्त क्रियाओं के काल का अल्पबहुत्व पच्चीस पदों के दंडक द्वारा बतलाया है (पृ. २३१-२३७) ।

क्षायिक सम्यक्त्व की उत्पत्ति के योग्य क्षेत्र व जीव का स्पष्टीकरण करते हुए उन्होंने यह बतलाया है कि जिन जीवों का पन्द्रह कर्मभूमियों में ही जन्म होता है, अन्यत्र नहीं, वे ही क्षपणा के योग्य होते हैं, और चूंकि तिर्यंच उक्त कर्मभूमियों के अतिरिक्त स्वयंप्रभ पर्वत के परभाग में भी उत्पन्न होते हैं, इससे तिर्यचमात्र क्षपणा के योग्य नहीं ठहरते (पृ. २४४-२४५) । यद्यपि जिस काल में जिन, केवली व तीर्थंकर हों वही काल क्षपणा की प्रस्थापना के योग्यहोता है ऐसा कहने से केवल दुषमासुषमा काल ही इसके योग्य ठहरता है, पर कृष्णादिक के तीसरी पृथ्वी से निकलकर तीर्थकरत्व प्राप्त करने की जो मान्यता है उसके अनुसार सुषमादुषमा काल में भी दर्शनमोह का क्षपण किया जा सकता है (पृ. २४६-२४७) । आगे दर्शनमोह के क्षपण करने के आदि में अनन्तानुबंधी के विसंयोजन से लगाकर जो स्थितिबंधापसरण, अनुभागबंधापसरण,स्थितिकांडकघात, अनुभागकांडकघात व गुणश्रेणी संक्रमण आदि कार्य होते हैं वे खूब विस्तार से समझाये हैं (पृ.२४५-२६६ )। और फिर वे ही कार्य देशचारित्र सहित सम्यक्त्व उत्पन्न करने वाले के किस विशेषता को लेकर होते हैं यह बतलाया है (पृ.२६८-२८०) । वे ही कार्य सकलचारित्र की प्राप्ति में किस विशेषता को लेकर होते हें यह बतलाया है (पृ.२६८-२८० )। वे ही कार्य सकलचारित्र की प्राप्ति में किस विशेषता से होते हैं यह फिर आगे बतलाया है (पृ. २८१-३१७) । इससे आगे उपशांतकषाय से पतन होने का क्रमवार विवरण दिया गया है (पृ.३१७-३३१) और फिर पूर्वोक्त जो पुरुषवेद और क्रोधकषाय सहित श्रेणी चढ़ने का विधान कहा है उसमें अन्य कषायों व अन्य वेदों से चढ़ने पर क्या विशेषता उत्पन्न होती है यह बतलाया है (पृ.३३२-३३५) । तत्पश्चात् श्रेणी चढ़ने से उतरने तक की समस्त क्रियाओं के काल का अल्पबहुत्व कहा गया है । (पृ. ३३५-३४२) ।

अब चरित्रमोह की क्षणका का विधान आता है जिसमें अपूर्वकरण गुणस्थान से लेकर समय समय की क्रियाओं का विशद और सूक्ष्म निरूपण किया गया है और क्रमशः

आठ कषाय व निद्रानिद्रादिका संक्रमण, मन:पर्ययज्ञानावरणादिक का बन्ध से देशघातिकरण, चार संज्वलन और नौ नोकषायों का अन्तरकरण तथा नपुंसक व स्त्रीवेद तथा सात नोकषायों का संक्रमण बतलाया गया है (पृ. ३४४ - ३६४)। इसके आगे अश्वकर्णकरणकाल का निरूपण है जिसमें चारों कषायों के स्पर्द्धकों और फिर उनके अपूर्वस्पर्द्धकों तथा उनकी वर्गणाओं में अविभागप्रतिच्छेदों का वर्णन किया गया है (पृ. ३६४-३३८)। इसके पश्चात् अश्वकर्णकरण काल के प्रथम, द्वितीय व तृतीय समय के कार्यों का अल्पबहुत्व, अनुभाग सत्वकर्म का अल्पबहुत्व व अपूर्वस्पर्द्धकों का अल्पबहुत्व देकर अश्वकर्णकरण अन्तर्मुहूर्तकाल का विधान समाप्त किया गया है (३६९-३७३)। यहां अश्वकर्णकरण काल के अन्त में कर्मों के स्थितिबन्ध का प्रमाण बतलाकार कृष्टिकरण काल का विधान समझाया गया है जिसमें प्रथमसमयवर्ती कृष्टियों की तीव्र-मंदता का अल्पबहुत्व, कृष्टियों के अन्तरों का अल्पबहुत्व, कृष्टियों के प्रदेशाग्र की श्रेणी प्ररूपणा और कृष्टिकरणकाल के अन्त समय में संज्वलनादि कर्मों के स्थितिबन्ध का निरूपण खूब विशद हुआ है (पृ. ३७४-३८१)। कृष्टिकरणकाल में पूर्व और अपूर्व स्पर्धकों का वेदन होता है, कृष्टियों का नहीं। जब कृष्टिकरणकाल समाप्त हो जाता है, तब उनके वेदन का काल प्रारम्भ होता है, जिसमें कृष्टियों के बन्ध, उदय, अपूर्वकृष्टिनिर्माण, प्रदेशाग्रसंक्रमण एवं सूक्ष्मसाम्परायकृष्टियों का निर्माण किया जाता है। (पृ. ३८२ - ४०६)

यह जो विधान बतलाया गया है वह क्रोध कषाय व पुरुषवेद से उपस्थित होने वाले जीव का है। अब आगे क्रम से मान, माया व लोभ तथा स्त्रीवेद व नपुंकसवेद से उपस्थित हुए क्षपक की विशेषताएं बतलाई गई हैं (पृ. ४०७-४१०)। यह सब सूक्ष्मसाम्यपराय तक का कार्य हुआ जिसके अन्त में कर्मों के स्थितिबंध का प्रमाण बतलाकर आगे क्षीणकषाय गुणस्थान में होने वाले घातिया कर्मों की उदीरणा, निद्रा-प्रचला के उदय और सत्त्व का व्युच्छेद तथा अन्त में ज्ञानावरण, दर्शनावरण और अन्तराय कर्मों के सत्त्व व उदय के व्युच्छेद का निर्देश करके सयोगकेवली गुणस्थान प्राप्त कराया गया है। (पृ. ४१०-४१२)

सयोगी जिन सर्वज्ञ और सर्वदर्शी होते हुए एवं असंख्यातगुणश्रेणी द्वारा प्रदेशाग्रनिर्जरा करते हुए विहार करते हैं व आयु के अन्तर्मुहूर्त शेष रहने पर वे केवलिसमुद्घात करते हैं जिसकी दंड, कपाट, मंथ एवं लोकपूरण क्रियाओं में होने वाले कार्य बतलाये गये हैं (पृ. ४१२- ४१४)। इसके पश्चात् मन, वचन और काय योगों के निरोध का विधान है। सूक्ष्मकाय का निरोध करते समय अन्तर्मुहूर्त तक अपूर्वस्पर्द्धककरण और फिर अन्तर्मुहूर्त

तक कृष्टिकरण क्रियायें भी होती हैं जिनके अन्त में योग का पूर्णत: निरोध हो जाता है और सर्व कर्मों की स्थिति शेष आयु के बराबर हो जाती है। बस, यहीं जीव अयोगी हो जाता है जहां सर्व कर्माश्रव का निरोध, शैलेशी वृत्ति एवं समुच्छिन्नक्रिय-अनिवृत्ति शुक्लध्यान होता है। इस अन्तर्मुहूर्त के द्विचरम समय में ७३ और अन्तिम समय में शेष १२ प्रकृतियों की सत्ता का विनाश हो जाने से जीव सर्व कर्मसे वियुक्त होकर सिद्ध हो जाता है।

सूत्रकार ने यह विषय दृष्टिवाद के पांच अंगों में से द्वितीय अंग सूत्र पर से संग्रह किया है (पुस्तक १, पृ. १३०, व प्रस्तावना पृ. ७४)। धवलाकार ने उसका जो विस्तार किया है उसके आधार का यद्यपि उन्होंने स्पष्टीकरण नहीं किया, पर मिलान से निश्चयत: ज्ञात होता है कि उन्होंने यह कषायप्राभृत के चूर्णिसूत्रों से लिया है। यथार्थत: बहुतायत से उन्होंने उक्त चूर्णि सूत्रों को ही जैसा का तैसा उद्धृत किया है जैसा कि प्रस्तुत चूलिका में जगह जगह दी हुई टिप्पणियों पर से ज्ञात हो सकेगा।

९. गत्यागति चूलिका

इस चूलिका के चार विभाग किये जा सकते हैं। पहले ४३ सूत्रों में भिन्न भिन्न नारकी तिर्यंच, मनुष्य व देव जिनबिम्बदर्शन, धर्मश्रवण, जातिस्मरण व वेदना इन चार में से किन-किन कारणों द्वारा व कब सम्यक्त्व की प्राप्ति करते हैं इसका प्ररूपण किया गया है। आगे सूत्र ४४ से ७५ तक उक्त चारों गतियों में प्रवेश करने और वहांसे निकलने के समय जीव के कौन-कौन गुणस्थान होना संभव है इसका निर्देश किया गया है। सूत्र ७६ से २०२ तक यह बतलाया गया है कि उक्त गतियों से भिन्न-भिन्न गुणस्थानों सहित निकलकर जीव कौन-कौनसी गतियों में जा सकता है। फिर सूत्र २०३ से अन्तिम सूत्र २४३ तक यह बतलाया गया है कि उक्त चार गतियों के जीव उस गति से निकलकर जिस अन्य गति में जावेंगे वहां वे कौन कौन से गुण प्राप्त कर सकते हैं। ये चारों विषय आगे चार पृथक् तालिकाओं में स्पष्ट कर दिये गये हैं अतएव उनकेविषय में यहां विशेष कहने की आवश्यकता नहीं है।

यह गत्यागति का विषय सूत्रकार ने दृष्टिवाद के पांच अंगों में प्रथम अंग परिकर्म के चन्द्र-प्रज्ञप्ति आदि पांच भेदों के अन्तिम भेद वियाहपण्णत्ति (व्याख्याप्रज्ञप्ति) से ग्रहण किया है। (पुस्तक १ पृ. १३०)

## १ प्रकृतिसमुत्कीर्तन, स्थानसमुत्कीर्तन, तीनों दंडक व उत्कृष्ट और जघन्य स्थितियों की तालिका

| | प्रकृतिसमुत्कीर्तन | | बन्धस्थान | प्रथम सम्यक्त्व अभिमुख के बन्धयोग्य है या नहीं | उत्कृष्ट | | जघन्य | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | मूलप्रकृति | उ. प्रकृति | | | स्थिति | आबाधा | स्थिति | आबाधा |
| १ | ज्ञानावरणीय | मतिज्ञानावरणादि ५ | मिथ्यादृष्टि से लेकर सू. सा. संयम तक | है | ३० कोड़ाकोड़ी सागरोपम | ३ वर्ष सहस्र | अन्तर्मुहूर्त | अन्तर्मु. |
| २ | दर्शनावरणीय | १ नि नि. २ प्र प्र. ३ स्त्यान. | मिथ्यादृष्टि व सासादन | " | " | " | $\frac{3}{7}$ सा.x | " |
| | | ४ निद्रा ५ प्रचला | मिथ्यात्व से अपूर्वकरण के प्र सप्तम भाग | " | " | " | " | " |
| | | ६ चक्षुद ७ अचक्षु ८ अवधि ९ केवल. | मिथ्यात्व से सूक्ष्मसाम्पराय तक | " | " | " | अन्तर्मुहूर्त | " |
| ३ | वेदनीय | १ साता | मिथ्यात्व से सयोगी तक | " | १५ को | १ व स. | १२ मुहू | " |
| | | २ असाता | मिथ्यात्व से प्रमत्त तक | नहीं | ३०" | ३ " | $\frac{3}{7}$ सा x | " |
| ४ | मोहनीय | १ सम्यक्त्व | x | x | | | | |
| | (अ) दर्शनमोह | २ मिथ्यात्व | मिथ्यात्व | है | ७० " | ७ " | $\frac{1}{7}$ सा. x | " |
| | | ३ सम्यग्मि | x | x | | | | |
| | (आ) चारित्रमो १ कसाय-वेदनीय | अनन्तानुबन्धी क्रोधादि ४ | मिथ्यादृष्टि व सासादन | " | ४० " | ४ " | $\frac{4}{7}$ सा x | " |
| | | अप्रत्याख्यान क्रोधादि ४ | मिथ्यादृष्टि से असंयत सम्यग्दृष्टि तक | " | " | " | " | " |
| | | प्रत्याख्यानावरण क्रोधादि ४ | मिथ्यादृष्टि से संयतासंयत तक | " | " | " | " | " |

| प्रकृतिसमुत्कीर्तन | | बन्धस्थान | प्रथम सम्यक्त्व अभिमुख के बन्धयोग्य है या नहीं | उत्कृष्ट | | जघन्य | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मूलप्रकृति | उ. प्रकृति | | | स्थिति | आबाधा | स्थिति | आबाधा |
| | संज्वलन क्रोध | मिथ्यादृष्टि से | है | ४० को. | ४ व स | २ मास | अन्तर्मु |
| | ,, मान | अनि क तक | | | | | |
| | ,, माया | ,, | ,, | ,, | ,, | १ मास | ,, |
| | ,, लोभ | सूक्ष्मसाम्पराय तक | ,, | ,, | ,, | अन्तर्मुहूर्त | ,, |
| (२) नोकषाय वेदनीय | १ स्त्रीवेद | मिथ्यादृष्टि और सासादन | नहीं | १५ को | १ १/२ व स | २/७ सा X | ,, |
| | २ पुरुषवेद | अनिवृत्ति-करण तक | है | १० ,, | १ ,, | ८ वर्ष | ,, |
| | ३ नपुंसकवेद | मिथ्यादृष्टि | नहीं | २० ,, | २ ,, | २/७ सा X | ,, |
| | ४ हास्य | अपूर्वक तक | हैं | १० ,, | १ ,, | ,, | ,, |
| | ५ रति | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, |
| | ६ अरति | ,, | नहीं | २० को. | २ व स | ,, | ,, |
| | ७ शोक | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, |
| | ८ भय | ,, | हैं | ,, | ,, | ,, | ,, |
| | ९ जुगुप्सा | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, |
| ५ आयु | १ नारकायु | मिथ्यादृष्टि | ,, | ३३ सा | १/३ पू को | १० व स | ,, |
| | २ तिर्यंचायु | मिथ्यादृष्टि और सासादन | ,, | ३ पल्योपम | ,, | क्षुद्रभव | ,, |
| | ३ मनुष्यायु | मिश्र को छोड़ असंयत तक | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, |
| | ४ देवायु | अप्रमत्त तक | ,, | ३३ सा | ,, | १० व स | ,, |
| ६ नाम (पिंडप्रकृतियां) | | | | | | | |
| १ गति | १ नरक | मिथ्यादृष्टि | नहीं | २० को सा | २ व स | २/७ सा X | ,, |
| | २ तिर्यंच | मिथ्या.सासा | सावतीं पृथिवी के नारकी बांधते हैं | ,, | ,, | ,, | ,, |
| | ३ मनुष्य | असंयत सम्य तक | देव नारकी | १५ को सा | १ १/२ व स | ,, | ,, |
| | ४ देव | अप्रमत्त तक | तिर्यंच मनुष्य बांधते हैं | १० ,, | १ व स | ,, | ,, |

X इसे पल्योपम के असंख्यातवें भाग से हीन ग्रहण करना चाहिये।

| प्रकृतिसमुत्कीर्तन | | बन्धस्थान | प्रथम सम्यक्त्व अभिमुख के बन्धयोग्य है या नहीं | उत्कृष्ट | | जघन्य | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मूलप्रकृति | उ. प्रकृति | | | स्थिति | आबाधा | स्थिति | आबाधा |
| (२) जाति | १ एकेन्द्रिय | मिथ्यादृष्टि | नहीं | २० को. | २ व स | २/७ सा. X | अन्तर्मु. |
| | २ द्वीन्द्रिय | ,, | ,, | १८ ,, | १ ४/५ ,, | ,, | ,, |
| | ३ त्रीन्द्रिय | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, |
| | ४ चतुरिन्द्रिय | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, |
| | ५ पंचेन्द्रिय | अपूर्वकरण तक | है | २० ,, | २ ,, | ,, | ,, |
| (३) शरीर ५<br>(४) शरीर-बंधन ५<br>(५) शरीर-संघात ५ | १ औदारिक | असं सम्य तक | देव नारकी बांधते हैं | ,, | ,, | ,, | ,, |
| | २ वैक्रियिक | अपूर्व तक | तिर्य.मनुष्य | ,, | ,, | २/७ सा. X | ,, |
| | ३ आहारक | अप्रमत्त और अपूर्वकरण | नहीं | अन्तः-कोड़ाकोड़ी | अन्तर्मुहूर्त | अन्तः कोड़ाकोड़ी | ,, |
| | ४ तैजस | अपूर्वक तक | है | २० को | २ व स | २/७ सा X | ,, |
| | ५ कार्मण | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, |
| (६) शरीर संस्थान | १ समचतुरस्र | अपूर्वक.तक | है | १० ,, | १ ,, | १/७ सा X | ,, |
| | २ न्यग्रोध-परिमंडल | मिथ्या सासा | नहीं | १२ ,, | १ १/५ ,, | ,, | ,, |
| | ३ स्वाति | ,, | ,, | १४ ,, | १ २/५ | ,, | ,, |
| | ४ कुब्जक | ,, | ,, | १६ ,, | १ ३/५ | ,, | ,, |
| | ५ वामन | ,, | ,, | १८ ,, | १ ४/५ ,, | ,, | ,, |
| | ६ हुंड | मिथ्यादृष्टि | ,, | २० ,, | २ ,, | ,, | ,, |
| (७) शरीरां गोपांग | १ औदारिक | असयंत सम्य.तक | देव नारकी बांधते हैं | ,, | ,, | ,, | ,, |
| | २ वैक्रियिक | अपूर्व तक | तिर्य.मनुष्य बांधते हैं | ,, | ,, | ,, | ,, |
| | ३ आहारक | अप्रमत्त अपूर्वकरण | नहीं | अन्त.-कोड़ाकोड़ी | अन्तर्मुहूर्त | अन्त.-कोड़ाकोड़ी | ,, |
| (८) शरीर | १ वज्रभूषण-नाराच | असंयत सम्य.तक | देवनारकी बांधते हैं | १० को. | १ व.स. | २/७ सा. X | ,, |
| | २ वज्रनाराच | मिथ्या.सासा | ,, | १२ ,, | १ १/५ ,, | ,, | ,, |
| | ३ नाराच | ,, | ,, | १४ ,, | १ २/५ | ,, | ,, |
| | ४ अर्धनाराच | ,, | ,, | १६ ,, | १ ३/५ | ,, | ,, |
| | ५ कीलिक | ,, | ,, | १८ ,, | १ ४/५ ,, | ,, | ,, |
| | ६ असंप्राप्त सेबर्त | मिथ्यादृष्टि | ,, | २० ,, | २ ,, | ,, | ,, |

X इसे पल्योपम के असंख्यातवें भाग से हीन ग्रहण करना चाहिये।

| प्रकृतिसमुत्कीर्तन | | बन्धस्थान | प्रथम सम्यक्त्व अभिमुख के बन्धयोग्य है या नहीं | उत्कृष्ट | | जघन्य | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मूलप्रकृति | उ. प्रकृति | | | स्थिति | आबाधा | स्थिति | आबाधा |
| (९) वर्ण | ५ कृष्णादि | अपूर्व.तक | है | २० को | २ व.स | $\frac{२}{७}$ सा X | अन्तर्मु. |
| (१०) गंध | १ सुरभि<br>२ दुरभि | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, |
| (११) रस | ५ तिक्तादिक | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, |
| (१२) स्पर्श | ८ कर्कशादि | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, |
| (१३) आनु-पूर्वी | १ नरकगति | मिथ्यादृष्टि | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, |
| | २ तिर्यंचगति | मिथ्या सासा | ७ वें नरक के जीव बांधते हैं | ,, | ,, | ,, | ,, |
| | ३ मनुष्यगति | असंयत सम्य तक | देव नारकी बांधते हैं | १५ को | १ $\frac{१}{२}$ व स | ,, | ,, |
| | ४ देवगति | अपूर्व तक | तिर्यंच मनुष्य बांधते हैं | १० ,, | १ ,, | ,, | ,, |
| (१४) विहायो-गति | १ प्रशस्त | ,, | है | ,, | ,, | ,, | ,, |
| | २ अप्रशस्त | मिथ्या सासा | नहीं | २० ,, | २ ,, | ,, | ,, |
| (अपिंड प्रकृतियां) | १ अगुरुलघु | अपूर्व तक | है | ,, | ,, | ,, | ,, |
| | २ उपघात | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, |
| | ३ परघात | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, |
| | ४ उच्छ्वास | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, |
| | ५ आताप | मिथ्यादृष्टि | नहीं | ,, | ,, | ,, | ,, |
| | ६ उद्योत | मिथ्या सासा | ७ वें नरक के जीव विकल्प से बांधते हैं | ,, | ,, | ,, | ,, |
| | ७ त्रस | अपूर्व. तक | है | ,, | ,, | ,, | ,, |
| | ८ स्थावर | मिथ्यादृष्टि | नहीं | ,, | ,, | ,, | ,, |
| | ९ बादर | अपूर्व तक | है | ,, | ,, | ,, | ,, |
| | १० सूक्ष्म | मिथ्यादृष्टि | नहीं | १८ ,, | १ $\frac{४}{५}$ ,, | ,, | ,, |

X इसे पल्योपम के असंख्यातवें भाग से हीन ग्रहण करना चाहिये।

| प्रकृतिसमुत्कीर्तन | | बन्धस्थान | प्रथम सम्यक्त्व अभिमुख के बन्धयोग्य है या नहीं | उत्कृष्ट | | जघन्य | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मूलप्रकृति | उ. प्रकृति | | | स्थिति | आबाधा | स्थिति | आबाधा |
| | ११ पर्याप्त | अपूर्वक तक | है | २० को | २ व स | $\frac{२}{७}$ सा X | अन्तर्मु. |
| | १२ अपर्याप्त | मिथ्यादृष्टि | नहीं | १८ ,, | १ $\frac{४}{५}$ ,, | ,, | ,, |
| | १३ प्रत्येक-शरीर | अपूर्वक.तक | है | २० ,, | २ ,, | ,, | ,, |
| | १४ साधारण शरीर | मिथ्यादृष्टि | नहीं | १८ ,, | १ $\frac{४}{५}$ ,, | ,, | ,, |
| | १५ स्थिर | अपूर्वक तक | है | १० ,, | १ ,, | ,, | ,, |
| | १६ अस्थिर | प्रमत्तसं ,, | नहीं | २० ,, | २ ,, | ,, | ,, |
| | १७ शुभ | अप्रपूर्वक ,, | हैं | १० ,, | १ ,, | ,, | ,, |
| | १८ अशुभ | प्रमत्तसं ,, | नहीं | २० ,, | २ ,, | ,, | ,, |
| | १९ सुभग | अपूर्वक ,, | है | १० ,, | १ ,, | ,, | ,, |
| | २० दुर्भग | मिथ्या सासा | नहीं | २० ,, | २ ,, | ,, | ,, |
| | २१ सुस्वर | अपूर्वक तक | है | १० ,, | १ | ,, | ,, |
| | २२ दु स्वर | मिथ्या सासा | नहीं | २० ,, | २ ,, | ,, | ,, |
| | २३ आदेय | अपूर्वक तक | है | १० ,, | १ ,, | ,, | ,, |
| | २४ अनादेय | मिथ्या सासा | नहीं | २० ,, | २ ,, | ,, | ,, |
| | २५ यश कीर्ति | सूक्ष्मसा तक | है | १० ,, | १ ,, | ८ मुहूर्त | ,, |
| | २६ अयश - | प्रमत्तसं ,, | नहीं | २० ,, | २ ,, | $\frac{२}{७}$ सा X | ,, |
| | २७ निर्माण | अपूर्वक ,, | है | ,, | ,, | ,, | ,, |
| | २८ तीर्थंकर | असंयत सम्यग्दृष्टि से अपूर्वकरण तक | नहीं | अन्तः-कोड़ाकोड़ी | अन्तर्मुहूर्त | अन्तः-कोड़ाकोड़ी | ,, |
| ७ गोत्र | १ उच्च | सूक्ष्मसा तक | है | १० को | १ व.स. | ८ मुहूर्त | ,, |
| | २ नीच | मिथ्या सासा. | ७ वें नरक के जीव बांधते हैं | २० ,, | २ ,, | $\frac{२}{७}$ सा. X | ,, |
| ८ अंतराय | ५ दानान्तरायादि | सूक्ष्मसा तक | है | ३० ,, | ३ ,, | अन्तर्मुहूर्त | ,, |

X इसे पल्योपम के असंख्यातवें भाग से हीन ग्रहण करना चाहिये।

# स्थानसमुत्कीर्तनचूलिकानुसार स्थानक्रम से प्रकृतियों का बन्ध

## १. मिथ्यादृष्टि जीव द्वारा बन्धयोग्य प्रकृतियां

५. ज्ञानावरणीय, ९ दर्शनावरणीय, २ वेदनीय, मिथ्यात्व, १६ कषाय, अन्यतम वेद, हास्य और रति, अथवा अरति और शोक, भय और जुगुप्सा, ये २२ मोहनीय, ४ आयु, नरकगति आदि २८ नामकर्म सूत्र (६१) अथवा तिर्यंचगति आदि ३०, २९, २६, २५, या २३ नामकर्म (सूत्र ६६-८३) अथवा मनुष्यगति आदि २९ या २५ नामकर्म (सूत्र ९१-९४) अथवा देवगति आदि २८ नामकर्म (सूत्र १०६), नीच या उच्चगोत्र, और ५ अन्तराय।

## २. सासादन जीव द्वारा बन्धयोग्य प्रकृतियां

५ ज्ञानावरणीय, ९ दर्शनावरणीय, २ वेदनीय, १६ कषाय, स्त्री व पुरुष वेद में से अन्यतर वेद, हास्य और रति अथवा अरति और शोक, भय और जुगुप्सा, ये २१ मोहनीय, नारकायु को छोड़ शेष ३ आयु, मनुष्यगति आदि २९ नामकर्म (सूत्र १०६), नीच या उच्च गोत्र, और ५ अन्तराय।

## ३. सम्यग्मिथ्यादृष्टि जीव द्वारा बन्धयोग्य प्रकृतियां

५ ज्ञानावरणीय, निद्रानिद्रादि ३ को छोड़ शेष ६ दर्शनावरणीय, २ वेदनीय, अप्रत्याख्यानादि १२ कषाय, पुरुषवेद, हास्य और रति, अथवा अरति और शोक, भय और जुगुप्सा, ये १७ मोहनीय, यहां आयुबन्ध होता नहीं, मनुष्यगति आदि २९ नामकर्म (सूत्र ८७), उच्च गोत्र, और ५ अन्तराय।

## ४. असंयतसम्यग्दृष्टि जीव द्वारा बन्धयोग्य प्रकृतियां

५. ज्ञानावरणीय, निद्रानिद्रादि को छोड़ शेष ६ दर्शनावरणीय,२ वेदनीय, मिश्र के अनुसार १७ मोहनीय, मनुष्य और देव आयु मनुष्यगति आदि ३० नामकर्म (सूत्र ८५ - ८६) अथवा २९ नामकर्म (सूत्र ८७) अथवा देवगति आदि २९ नामकर्म (सूत्र १०२), उच्च गोत्र और ५ अन्तराय।

### ५. संयतासंयत जीव द्वारा बन्धयोग्य प्रकृतियां

५ ज्ञानावरणीय, निद्रानिद्रादि ३ को छोड़ शेष ६ दर्शनावरणीय, २ वेदनीय, प्रत्याख्यानावरणादि ८ कषाय एवं मिश्र के अनुसार शेष ५, ये १३ मोहनीय, देवायु, देवगति आदि २९ नामकर्म (सूत्र १०२), उच्चगोत्र और ५ अन्तराय।

### ६. संयत जीव द्वारा बन्धयोग्य प्रकृतियां

५ ज्ञानावरणीय सूक्ष्मसाम्पराय तक। निद्रानिद्रादि ३ को छोड़ शेष ६ दर्शनावरणीय अपूर्वकरण के प्रथम सप्तम भाग तक, तथा निद्रानिद्रादि ५ को छो ड़ शेष ४ अपूर्वकरण के द्वितीय भाग से लेकर सूक्ष्मसाम्पराय तक। असातावेदनीय प्रमत्तसंयत तक, तथा सातावेदनीय सयोगी तक। ४ संज्वलन कषाय एवं मिश्र के अनुसार पुरुषवेदादि ५ ये ९ मोहनीय प्रमत्त से लेकर अपूर्वकरण तक, एवं ४ संज्वलन और पुरुषवेद ये पांच मोहनीय अनिवृत्तिकरण तक, तथा इसी युगस्थान में क्रमशः पुरुषवेदरहित ४ संज्वलन, क्रोध संज्वलन को छोड़ केवल ३ संज्वलन, एवं क्रोध मान को छोड़ केवल २ संज्वलन, सूक्ष्मसाम्पराय में केवल एक लोभसंज्वलन मोहनीय। देवायु अप्रमत्त गुणस्थान तक। देवगति आदि ३१, ३०, २९ या २८ नामकर्म अप्रमत्त व अपूर्वकरण संयत के (सूत्र ९६-१०४), यशःकीर्ति नामकर्म अपूर्वकरण के ७ वें भाग से सूक्ष्मसाम्पराय संयत तक। उच्च गोत्र सक्ष्मसाम्पराय तक। ५ अन्तराय सूक्ष्मसाम्पराय तक।

## ३. भिन्न भिन्न गतियों में सम्यक्त्वोत्पत्ति के कारण

(गत्यागति चूलिका सूत्र १-४३)

| गति | जिनबिंबदर्शन | धर्मश्रवण | जातिस्मरण | वेदना | काल |
|---|---|---|---|---|---|
| नरक | | | | | |
| प्रथम पृथ्वी | X | ,, | ,, | ,, | पर्याप्त होने से |
| द्वितीय ,, | X | ,, | ,, | | अन्तर्मुहूर्त पश्चात् |
| तृतीय ,, | X | ,, | ,, | ,, | ,, |
| चतुर्थ ,, | X | X | ,, | ,, | ,, |
| पंचम ,, | X | X | ,, | ,, | ,, |
| षष्ठ ,, | X | X | ,, | ,, | ,, |
| सप्तम ,, | X | X | ,, | ,, | ,, |
| तिर्यंच (पं.सं.ग..प.) | ,, | ,, | ,, | X | दिवसपृथक्त्व के पश्चात् |
| मनुष्य (ग.प.) | ,, | ,, | ,, | X | |
| प. देव भवनवासी से शतार-सहस्रार | जिनमहिमदर्शन | ,, | ,, | देवर्द्धिदर्शन | अन्तर्मुहूर्त ,, |
| आनत-अच्युत | ,, | ,, | ,, | X | ,, |
| नव ग्रैवेयक ग्रैवेयकों से ऊपर देव नियम से सम्यक्त्वी ही होते हैं | X | ,, | ,, | X | ,, |

### ४. गतियों में प्रवेश और निर्गमनसम्बन्धी गुणस्थान

(गत्यागति चूलिका सूत्र ४४-७५)

| गति | प्रवेश कालीन गुणस्थान | निर्गम कालीन गुणस्थान | | |
|---|---|---|---|---|
| नरक | | | | |
| पृथम पृथ्वी के नारकी | मिथ्यात्व | मिथ्यात्व | सासादन | सम्यक्त्व |
| | सम्यक्त्व | सम्यक्तव | X | X |
| द्वितीय से छठवीं पृथ्वी तक के नारकी | मिथ्यात्व | मिथ्यात्व | सासादन | सम्यक्त्व |
| सातवीं पृथ्वी के नारकी | ,, | ,, | X | X |
| तिर्यंच-मनुष्य-देव | | | | |
| पंचेन्द्रिय तिर्यंच | ,, | ,, | सासादन | सम्यक्त्व |
| पर्याप्त व | सासादन | ,, | ,, | ,, |
| अपर्याप्त | सम्यक्तव | सम्यक्तव | X | X |
| पंचेन्द्रिय तिर्यंच | | | | |
| योनिमती | | | | |
| मनुष्यिनी | | | | |
| भवनवासी देव-देवियां | मिथ्यात्व | मिथ्यात्व | सासादन | सम्यक्त्व |
| व्यंतर ,, | सासादन | ,, | X | ,, |
| ज्योति ,, | | | | |
| सौधर्म-ईशानवासी देवियां | | | | |
| मनुष्य पर्याप्त व | मिथ्यात्व | ,, | सासादन | ,, |
| अपर्याप्त तथा सौधर्म | सासादलन | ,, | ,, | ,, |
| से नौ ग्रेवेयक | सम्यक्त्व | ,, | ,, | ,, |
| तक के देव | | | | |
| अनुदिशों से | | | | |
| सर्वार्थसिद्धि | ,, | ,, | X | X |
| तक के देव | | | | |

## जीव किस गति से किस गति में जाता है

## (गत्यागति चूलिका सूत्र ७६ - २०२)

| निर्गमन करने वाला जीव भेद | प्राप्त करने योग्य गतियाँ | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| | नरक | तिर्यंच | मनुष्य | देव | विशेष |
| **नारकी** | | | | | |
| मिथ्यादृष्टि | x | पं.सं.ग.प. संख्या | ग.प. संख्या. | x | |
| सासादन | x | ,, | x | x | |
| सम्यग्मिथ्यादृष्टि | x | x | x | x | निर्गमन नहीं होता |
| सम्यग्दृष्टि | x | x | ग.प. संख्या | x | |
| सप्तम पृथिवीस्थ मिथ्यादृष्टि | x | पं.सं.ग.प.संख्या | x | x | सप्तम पृथिवी में केवल मिथ्यात्व से ही निर्गमन होता है। |
| **तिर्यंच** | | | | | |
| सं.पं.पं. संख्या मिथ्यादृष्टि | सर्व | सर्व | सर्व | भवनवासी से शतार-सहस्रार तक | |
| असंज्ञी पं. प. | प्रथम पृथिवी | ,, | ,, | भवन व्यंतर | |
| १ पं. सं. अप.<br>२ पं असं. अप.<br>३ पृथिवी. बा. सू.प.अ.<br>४ जल. ,,<br>५ वन. निगोद ,,<br>६ वन. बा. प्र. प. अप.<br>७ द्वी.प.अ.<br>८ त्री. ,,<br>९ चतु. ,, | x | सर्व संख्या | सर्व संख्या | x | |
| तैज. बा.सू.प. अप.<br>वायु ,, ,, | x | ,, | x | x | |
| सासादन संख्या | x | एकइं. (पृथि.जल. वन. प्र. बा.सू.), पं.सं.ग.प. संख्या. | ग.प.संख्या. असंख्या. | भवन से शतार सहस्रार तक | |
| सम्यग्मिथ्या. संख्या. असंख्या. | x | x | x | x | निर्गमन नहीं होता |

| निर्गमन करने वाला जीव भेद | प्राप्त करने योग्य गतियाँ | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| | नरक | तिर्यंच | मनुष्य | देव | विशेष |
| सम्यग्दृष्टि | X | X | X | सौ.ई.से आरण अच्युत तक | |
| मिथ्यादृष्टि असंख्या | X | X | X | भवन, व्यंतर ज्योतिषी | |
| सासादन असंख्या | X | X | X | ,, | |
| सम्यग्दृष्टि असंख्या | X | X | X | सौधर्म ईशान | |
| मनुष्य | | | | | |
| मनुष्य मिथ्या. संख्या | सर्व | सर्व | सर्व | भवन से नौ ग्रैवे. तक | |
| मनुष्य प. संख्या | ,, | ,, | ,, | ,, | |
| मनुष्य अप. संख्या | X | ,, | ,, | X | |
| सासादन संख्या | X | एकेन्द्रिय (बा. पृथि., जल, वन.प्र.पर्याप्त) पंचेन्द्रिय सं.ग. प. संख्या असंख्या | ग.प. संख्या असंख्या | भवन से नौ | |
| सम्यग्मिथ्यादृष्टि संख्या असंख्या | X | X | X | X | |
| सम्यग्दृष्टि संख्या | X | X | X | सौ.ई.से सर्वार्थ सिद्धि तक | बद्धायुष्कों की विवक्षा नहीं |
| मिथ्या असंख्या | X | X | X | भवन व्यंतर, ज्योतिषी | |
| सासादन असंख्या | X | X | X | ,, | |
| सम्यग्दृष्टि असंख्या | X | X | X | सौधर्म ईशान | |
| देव | | | | | |
| भवनत्रिक व सौधर्म ईशान कल्पवासी मिथ्यादृष्टि | X | एके. (बा.पृ.ज. वन.)सं.ग.प.पं. | ग.प. संख्या | X | |
| सासादन | X | ,, | ,, | X | |
| सम्यग्मिथ्या | X | X | X | X | |
| सम्यग्दृष्टि | X | X | ग.प.संख्या | X | |
| सनत्कु. से शतार-सहस्रार | X | पं.सं.ग.प.संख्या | ,, | X | प्रथम पृथिवी समान |
| मिथ्या. सासादन | X | X | X | X | |
| सम्यग्मिथ्या | X | X | X | X | |
| सम्यग्दृष्टि | X | X | ग.प. संख्या | X | |
| आनतसे नौ ग्रैवेयक मिथ्या सासादन असंयतस | X | X | ,, | X | |
| सम्यग्मिथ्या | X | X | X | X | |
| अनुदिश से सर्वार्थ सम्यग्दृष्टि | X | X | ग.प. संख्या | X | |

मोहु विलिज्जइ मणु मरइ तुट्टई सासुणिसासु ।
केवलणाणु वि परिणवइ अंबरि जाहं णिवासु ।।

षट्. २

# खुद्दाबन्ध

- विषय परिचय
- बन्धक सत्व प्ररूपणा
- महादण्ड चूलिका

(षट्खंडागम पुस्तक क्र. ७ की प्रस्तावना)

## क्या षट्खंडागम जीवट्ठाण की सत्प्ररूपणा के सूत्र ९३ में 'संयत' पद अपेक्षित नहीं है ?

षट्खंडागम जीवट्ठाण सत्प्ररूपणा के सूत्र ९३ का जो पाठ उपलब्ध प्रतियों में पाया गया था उसमें संयत पद नहीं था। किन्तु उसका सम्पादन करते समय सम्पादकों को यह प्रतीत हुआ कि वहां 'संयत' पद होना अवश्य चाहिये और इसीलिये उन्होंने फुटनोट में सूचित किया है कि "अत्र 'संजद' इति पाठशेष: प्रतिभाति।" तथा हिन्दु अनुवाद में संयत पद ग्रहण भी किया है। इस पर कुछ पाठकों ने शंका भी उत्पन्न की थी, जिसका समाधान पुस्तक ३ की प्रस्तावना के पृष्ठ २८ पर किया गया है। इस समाधान में ध्यान देने योग्य बातें ये हैं कि एक तो उक्त सूत्र की धवला टीका में जो शंका-समाधान किया गया है वह मनुष्यनी के चौदहों गुणस्थान ग्रहण करके ही किया गया है। दूसरे, सत्प्ररूपणा के आलापाधिकार में भी धवलाकार ने सामान्य मनुष्यनी व पर्याप्त मनुष्यनी के अलग-अलग चौदहों गुणस्थान प्ररूपित किये हैं। तीसरे द्रव्यप्रमाणादि प्ररूपणाओं में भी सर्वत्र मनुष्यनी के चौदहों गुणस्थान कहे गये हैं। और चौथे गोम्मटसार जीवकाण्ड में भी मनुष्यनी के चौदहों गुणस्थानों की ही परम्परा पाई जाती है, पांच गुणस्थानों की नहीं। इन प्रमाणों पर से स्पष्ट है कि यदि उक्त सूत्र में संयत पद ग्रहण न किया जाय तो शास्त्र में एक बड़ी भारी विषमता उत्पन्न होती है। अतएव षट्खंडागम के सम्पादन में जो वहां संयत पद की सूचना करके भाषान्तर किया गया वह सर्वथा उचित और आवश्यक था।

किन्तु मनुष्यनी के कहीं भी केवल पाँच गुणस्थानों का उल्लेख न पाकर कुछ लोग इसी सूत्र को स्त्रियों के केवल पांच गुणस्थानों की योग्यता का मूलाधार बनाना चाहते हैं। परन्तु इसके लिये उन्हें उपर्युक्त चार बातों का उचित समाधान करना आवश्यक है जो वे अभी तक नहीं कर सके। एक हेतु यह दिया जाता है कि प्रस्तुत सूत्र में मनुष्यनी का अर्थ द्रव्य स्त्री स्वीकार करना चाहिये और द्रव्यप्रमाणादि में जहां मनुष्यनी के चौदहों गुणस्थान बतलाये गये हैं वहां भाव स्त्री अर्थ लेना चाहिये। किन्तु ऐसा करने पर शास्त्र में यह विषमता उत्पन्न होगी कि उक्त प्रकरण में जिन जीवों के गुणस्थान बतलाये, उनका द्रव्यप्रमाण नहीं बतलाया गया, और जिनका द्रव्यप्रमाण बतलाया है उनके सब गुणस्थानों का सत्त्व ही प्रतिपादित नहीं किया, तथा धवलाकार ने वह शंका-समाधान अप्रकृत रूप से किया एवं आलापाधिकार भी निराधार रूप से लिखा। पर धवलाकार ने स्वयं अन्यत्र यह स्पष्ट कर

दिया है कि जिन जीवों के जो गुणस्थान प्रतिपादित किये गये हैं, उन्हीं जीवों के उसी प्रकार द्रव्यप्रमाणादि बतलाये गये हैं। उदाहरणार्थ, सत्प्ररूपणा के ही सूत्र २६ में जो तिर्यंचों के पांच गुणस्थान कहे गये हैं वहां धवलाकार शंका उठाते हैं कि तिर्यंच तो पांच प्रकार के होते हैं - सामान्य, पंचेन्द्रिय, पर्याप्त, तिर्यंचनी और अपर्याप्त। इनमें से किनके पांच गुणस्थान होते हैं यह सूत्र ज्ञात नहीं हो सका ? इसका वे समाधान इस प्रकार करते हैं।

न तावदपर्याप्तपंचेन्द्रियतिर्येक्षु पंच गुणा सन्ति, लब्ध्यपर्याप्तेषु मिथ्यादृष्टिव्यतिरिक्तशेषगुणा-सम्भवात् । तत्कुतोऽवगम्यते इति चेत् 'पंचिंदियतिक्खिअपज्जत्तमिच्छाइट्ठी दव्वपमाणेण केवडिय ? 'असंखेज्जा' इति तत्रैकस्यैव मिथ्यादृष्टिगुणस्य संख्यायाः प्रतिपादकार्षात्। शेषेवु पंचापि गुणस्थानानि सन्ति, अन्यथा तत्र पंचानां गुणस्थानानां संख्यादिप्रतिपादकद्रव्याद्यार्षस्याप्रामाण्यप्रसंगात्। (पुस्तक १, पृ.२०८-२०९)

इस शंका-समाधान से ये बातें सुस्पष्ट हो जाती है कि सत्त्वप्ररूपणा और द्रव्यप्रमाणादि प्ररूपणाओं का इस प्रकार अनुषंग है कि जिन जीवसमासों का जिन गुणस्थानों में द्रव्यप्रमाण बतलाया गया है उनमें उन गुणस्थानों का सत्त्व भी स्वीकार किया जाना अनिवार्य है, और यदि वह सत्त्व स्वीकार नहीं किया तो वह द्रव्यप्रमाण प्ररूपण ही अनार्ष हो जावेगा। यही बात द्रव्यप्रमाण के प्रारम्भ में भी कही गई है कि -

संपहि चोद्दसण्हं जीवसमासाणमत्थित्तमवगदाणं सिस्साणं तेसिं चेव परिमाणपडिबोहणट्ठं भूदबलियाइरियो सुत्तमाह।" (पुस्तक ३ पृ. १)

अर्थात् जिन चौदह जीव समासों का अस्तित्व शिष्यों ने जान लिया है उन्हीं का परिमाण बतलाने के लिये भूतबलि आचार्य आगे सूत्र कहते हैं। तात्पर्य यह है कि मनुष्यनी के सत्व में केवल पांच और द्रव्यप्रमाणादि प्ररूपण में चौदह गुणस्थानों के प्रतिपादन की बात बन नहीं सकती। और यदि उनका द्रव्यप्रमाण चौदहों गुणस्थानों में कहा जाना ठीक है, तो यह अनिवार्य है कि उनके सत्त्व में भी चौदहों गुणस्थान स्वीकार किये जाय।

एक बात यह भी कही जाती है कि जीवट्ठाण की सत्प्ररूपणा पुष्पदन्ताचार्य कृत है और शेष प्ररूपणायें भूतबलि आचार्य की। अतएव संभव है कि पुष्पदन्ताचार्य को मनुष्यनी के पांच ही गुणस्थान इष्ट हों। किन्तु यह बात भी संभव नहीं है, क्योंकि यदि उक्त सूत्र में पांच गुणस्थान ही स्वीकार किये जांय तो उसका उसी सत्प्ररूपणा के सूत्र १६४-१६५ से विरोध पड़ेगा जहां स्पष्टतः सामान्य मनुष्य, पर्याप्त मनुष्य और मनुष्यनी, इन तीनों के

असंयत संयतासंयत व संयत, इन सभी गुणस्थानों में क्षायिक, वेदक और उपशम सम्यक्त्व स्वीकार किया गया है। यथा -

मणुसा असंजदसम्माइट्ठि-संजदासंजद-संजदट्ठाणे अत्थि खइयसम्माइट्ठी वेदयसम्माइट्ठी उवसम सम्माइट्ठी ॥ एवं मणुसपज्जत्त-मणुसणीसु ॥ १६४-१६५।

इन सूत्रों के सद्भाव में स्वयं पुष्पदन्तकृत सत्प्ररूपणा में ही मनुष्यनी के संयत गुणस्थान व तीनों सम्यक्त्वों का सद्भाव स्वीकार किया है।

इन सब प्रमाणों व युक्तियों से स्पष्ट है कि सत्प्ररूपणा के सूत्र ९३ में संयत पद का ग्रहण करना अनिवार्य है। यदि उसका ग्रहण नहीं किया जाय तो शास्त्र में बड़ी विषमता और विरोध उत्पन्न हो जाता है। इस परिस्थिति में यदि उसी सूत्र के आधार पर स्त्रियों के केवल पांच ही गुणस्थानों की मान्यता स्थिर की जाती है तो कहना पड़ेगा कि यह मान्यता एक स्खलित और त्रुटित पाठ के आधार से होने के कारण भ्रान्त और अशुद्ध है।

## मूडविद्री की ताड़पत्रीय प्रतियों में जीवट्ठाण की सत्प्ररूपणा के सूत्र ९३ में 'संजद' पाठ है।

ऊपर बतलाया जा चुका है कि किस प्रकार उपलब्ध प्रतियों में उक्त सूत्र के अन्तर्गत 'संजद' पाठ न होने पर भी सम्पादकों ने उसे ग्रहण करना आवश्यक समझा और उस पर उत्तरोत्तर विचार करने पर भी उसके विना अर्थ की संगति बैठाना असम्भव अनुभव किया। किन्तु कुछ विद्वान इस कल्पना पर बेहद रूष्ट हो रहे हैं और लेखों, शास्त्रार्थों व चर्चाओं में नाना प्रकार के आक्षेप कर रहे हैं। प्रथम भाग के एक सहयोगी सम्पादक पं. हीरालालजी शास्त्री ने तो प्रकट भी कर दिया है कि उस पाठ के रखने में उनकी कोई जिम्मेदारी नहीं है। दूसरे सहयोगी पं. फूलचन्द्रजी शास्त्री ने उसके सम्बन्ध में कुछ भी न कहकर मौन धारण कर लिया है। इस कारण समालोचकों ने उसके सम्बन्ध में कुछ भी न कहकर मौन धारण कर लिया है। इस कारण समालोचकों ने प्रधान सम्पादक को ही अपने क्रोध का एक मात्र लक्ष्य बना रखा है। इस परिस्थिति को देखकर प्रधान सम्पादक ने मूडविद्री की ताड़पत्रीय प्रतियों से उस सूत्र के पुन: सावधानी से मिलान कराने का प्रयत्न किया। पुस्तक ३ के 'प्राक्कथन' व 'चित्र-परिचय' के पढ़ने से पाठकों को सुविदित हो ही चुका है कि मूडविदी में धवलसिद्धान्त की एक ही नहीं तीन ताड़पत्रीय प्रतियां हैं, यद्यपि

इनमें की दो में ताड़पत्र पूरे पूरे न होने से वे त्रुटित हैं। इन तीनों प्रतियों का सावधानी से अवलोकन करके श्रीयुत् पं. लोकनाथ जी शास्त्री अपने ता. २४.५.४५ के पत्र द्वारा सूचित करते हैं कि -

"जीवट्ठाण भाग १ पृष्ठ नं. ३३१ में सूत्र ताड़पत्रीय मूलप्रतियों में इस प्रकार है -

'तत्रैव शेषगुणस्थानविषयारेकापोहनार्थमाह - सम्मामिच्छाइट्ठि-असंजदसम्मानइट्ठि संजदासंजद संजदट्ठाणे णियमा पज्जत्तियाओं।'

टीका वही है जो मुद्रित पुस्तक में है। धवला की दो ताड़पत्रीय प्रतियों में सूत्र इसी प्रकार 'संजद' पद से युक्त है। तीसरी प्रति में ताड़पत्र ही नहीं है। पहले संशोधन-मुकाबिला करके भेजते समय भी लिखकर भेजा था। परन्तु रहा कैसा, सो मालूम नहीं पड़ता, सो जानियेगा।"

ताड़पत्रीय प्रतियों के इस मिलान पर से पाठक समझ सकेंगे कि षट्खंडागम का पाठ संशोधन कितनी सावधानी और चिन्तन के साथ किया गया है। तीसरे भाग की प्रस्तावना में हम लिख ही चुके थे कि उस भाग में हमने जिन १९ पाठों की कल्पना की थी उनमें से १२ पाठ जैसे के तैसे ताड़पत्रीय प्रतियों में पाये गये और शेष पाठ उनमें न पाये जाने पर भी शैली और अर्थ की दृष्टि से उनका वहां ग्रहण किया जाना अनिवार्य है। अब उक्त सूत्र में भी 'संजद' पाठ मिल जाने से मर्मज्ञ पाठकों को संतोष होगा और समालोचक विचार कर देखेंगे कि उनके आक्षेपादि कहां तक न्यायसंगत थे। जिनके पास प्रतियां हों उन्हें उक्त सूत्र में संजद पाठ सम्मिलित करके अपनी प्रति शुद्ध कर लेना चाहिये।

## विषय-परिचय (पु.७)

पूर्व प्रकाशित छह पुस्तक में षट्खंडागम का प्रथम खंड 'जीवट्ठाण' प्रकट हो चुका है। प्रस्तुत पुस्तक में दूसरा खंड 'खुद्दाबंध' पूरा समाविष्ट है। इस खंड का विषय उसके नाम से ही सूचित हो जाता है कि इसमें क्षुद्र अर्थात् संक्षिप्त रूप से बंध अर्थात् कर्मबन्ध का प्रतिपादन किया गया है। पाठकों को इस बृहत्काय ग्रंथ में बन्ध का विवरण देखकर स्वभावत: यह प्रश्न उत्पन्न हो सकता है कि इसे क्षुद्र व संक्षिप्त विवरण क्यों कहा? किन्तु संक्षिप्त और विस्तृत आपेक्षिक संज्ञाएं हैं। भूतबलि आचार्य ने प्रस्तुत खंड में बन्धक अनुयोग का व्याख्यान केवल १५८९ सूत्रों में किया है जब कि उन्होंने बंधविधान का

विस्तार से व्याख्यान छठवें खंड महाबन्ध में तीस हजार ग्रंथरचना रूप से किया। इन्हीं दोनों खंडों की परस्पर विस्तार व संक्षेप की अपेक्षा से छठा खंड 'महाबंध' कहलाया और प्रस्तुत खंड खुद्दाबंध या क्षुद्रकबन्ध।

खुद्दाबन्ध की उत्पत्ति प्रथम पुस्तक की प्रस्तावना के पृ. ७२ पर दिखाई जा चुकी है और उसके विषय व अधिकारों का निर्देश उसी प्रस्तावना के पृष्ठ ६५ पर कर दिया गया है। उसके अनुसार बारहवें श्रुताङ्ग दृष्टिवाद के चतुर्थ भेद पूर्वगत का जो दूसरा पूर्व आग्रायणीय था उसकी पूर्वान्त आदि चौदह वस्तुओं में पंचम वस्तु 'चयनलब्धि' के कृति आदि चौबीस पाहुडों में से छठे पाहुड बन्धन के बन्ध, बन्धनीय, बन्धक और बन्धविधान नामक चार अधिकारों में से 'बन्धक' अधिकार से इस खंड की उत्पत्ति हुई है।

कर्मबन्ध के कर्त्ता हैं जीव जिनकी प्ररूपणा जीवट्ठाण खण्ड में सत् संख्या आदि आठ अनुयोग द्वारों के भीतर मिथ्यात्वादि चौदह गुणस्थानों द्वारा व गति आदि चौदह मार्गणाओं में की जा चुकी है। प्रस्तुत खण्ड में उन्हीं जीवों की प्ररूपणा स्वामित्त्वादि ग्यारह अनुयोगों द्वारा गुणस्थान विशेषण को छोड़कर मार्गणास्थानों में की गई है। यही इन दोनों खण्डों में विषय प्रतिपादन की विशेषता है। इस खण्ड के ग्यारह अनुयोगद्वारों का नामनिर्देश स्वामित्त्वानुगम के दूसरे सूत्र में किया गया है जिनके नाम हैं - (१) एक जीव की अपेक्षा स्वामित्व (२) एक जीव की अपेक्षा काल (३) एक जीव की अपेक्षा अन्तर (४) नाना जीवों की अपेक्षा भंग-विचय (५) द्रव्यप्रमाणानुगम (६) क्षेत्रानुगम (७) स्पर्शनानुगम (८) नाना जीवों की अपेक्षा काल (९) नाना जीवों की अपेक्षा अन्तर (१०) भागाभागानुगम और (११) अल्पबहुत्वानुगम। इनसे पूर्व प्रस्ताविक रूप से बंधकों के सत्त्वकी भी प्ररूपणा की गई है और अन्त में ग्यारहों अनुयोग द्वारों की चूलिका रूप से 'महादंडक' दिया गया है। इस प्रकार यद्यपि खुद्दाबन्ध के प्रधान ग्यारह ही अधिकार माने गये हैं, किन्तु यथार्थतः उसके भीतर तेरह अधिकारों में सूत्र रचना पाई जाती है जिनके विषय का परिचय इस प्रकार है —

## बन्धक - सत्त्वप्ररूपणा

इस प्रस्तावना-रूप प्ररूपणा में केवल ४३ सूत्र हैं जिनमें चौदह मार्गणाओं के भीतर कौन जीव कर्मबन्ध करते हैं और कौन नहीं करते यह बतलाया गया है। सब मार्गणाओं का मथितार्थ यह निकलता है कि जहां तक योग अर्थात् मन, वचन, काय की क्रिया विद्यमान है वहां तक सब जीव बन्धक हैं, केवल अयोगी मनुष्य और सिद्ध अबन्धक हैं।

**१. एक जीव की अपेक्षा स्वामित्व**

इस अधिकार में ९१ सूत्र हैं जिनमें बतलाया गया है कि मार्गणाओं सम्बन्धी गुण व पर्याय जीव के कौन से भावों से प्रकट होते हैं। इनमें सिद्धगति व तत्सम्बन्धी अकायत्व आदि गुण, केवलज्ञान, केवलदर्शन व अलेश्यत्व तो क्षायिक लब्धि से उत्पन्न होते हैं। एकेन्द्रिय आदि पांचों जातियां, मन वचन काय योग, मति, श्रुत अवधि और मन: पर्यय ज्ञान, परिहारशुद्धि संयम, चक्षु, अचक्षु व अवधि दर्शन, सम्यग्मिथ्यात्व और संज्ञित्व ये क्षयोपशम लब्धिजन्य हैं। अपगतवेद, अकषाय, सूक्ष्मसाम्पराय व यथाख्यात संयम, ये औपशमिक तथा क्षायिक लब्धि से प्रकट होते हैं। सामाजिक व छेदोपस्थापन संयम और सम्यग्दर्शन औपशमिक, क्षायिक व क्षायोपशमिक लब्धि से प्राप्त होते हैं। तथा भव्यत्व, अभव्यत्व एवं सासादनसम्यक्त्व, ये पारिणामिक भाव हैं। शेष गति आदि समस्त मार्गणान्तर्गत जीवपर्याय अपने अपने कर्मों के व विरोधक कर्मों के उदय से उत्पन्न होते हैं। सूत्र ११ की टीका में धवलाकार ने एक शंका के आधार से जो नाम कर्म की प्रकृतियों के उदयस्थानों का वर्णन किया है वह उपयोगी है।

**२. एक जीवकी अपेक्षा काल**

इस अनुयोग द्वार में २१६ सूत्र हैं जिनमें प्रत्येक गति आदि मार्गणा में जीव की जघन्य और उत्कृष्ट कालस्थिति का निरूपण किया गया है। जीवस्थान में जो काल की प्ररूपणा की गई है वह गुणस्थानों की अपेक्षा है, किन्तु यहां गुणस्थान का विचार छोड़कर मार्गणा की ही अपेक्षा काल बतलाया गया है यही इन दोनों में विशेषता है।

**३. एक जीव की अपेक्षा अन्तर**

इस अनुयोग द्वार के १५१ सूत्रों में यह प्रतिपादन किया गया है कि एक जीव का गति आदि मार्गणाओं के प्रत्येक अवान्तर भेद से जघन्य और उत्कृष्ट अन्तरकाल अर्थात् विहरकाल कितने समय का होता है।

**४. नाना जीवों की अपेक्षा भंगविचय**

इस अनुयोगद्वार में केवल २३ सूत्र हैं। भंग अर्थात् प्रभेद और विचय अर्थात् विचारणा। अतएव प्रस्तुत अधिकार में यह निरूपण किया गया है कि भिन्न भिन्न मार्गणाओं में जीव नियम से रहते हैं या कभी रहते हैं और कभी नहीं भी रहते हैं। जैसे नरक, तिर्यंच, मनुष्य और देव इन चारों गतियों में जीव सदैव नियम से रहते ही हैं, किन्तु मनुष्य अपर्याप्त

कभी होते भी हैं और कभी नहीं भी होते। उसी प्रकार इन्द्रिय, काय, योग आदि मार्गणाओं में भी जीव सदैव रहते ही हैं, केवल वैक्रियिक मिश्र[२], आहार[३] व आहारमिश्र[४] काययोगों में, सूक्ष्मसाम्पराय[५] संयम में तथा उपशम[६], सासादन[७] व सम्यग्मिथ्यादृष्टि[८] समयक्त्व में, कभी जीव रहते हैं और कभी नहीं भी रहते। इस प्रकार उक्त आठ मार्गणाएं सान्तर हैं और शेष समस्त मार्गणाएं निरन्तर हैं (देखो गो. जी. गाथा १४२)

### ५. द्रव्यप्रमाणनुगम

इस अनुयोगद्वार के १७१ सूत्रों में भिन्न-भिन्न मार्गणाओं के भीतर जीवों का संख्यात्, असंख्यात व अनन्त रूप से अवसर्पिणी उत्सर्पिणी आदि काल प्रमाणों से अपहार्य व अनपहार्य रूप से एवं योजन, श्रेणी, प्रतर व लोक के यथायोग्य भागांश व गुणित क्रम रूप से प्रमाण बतलाया गया है। पूर्व निदेशानुसार जीवस्थान के द्रव्यप्रमाण व इस अधिकार के प्ररूपण में विशेषता केवल इतनी ही है कि यहां गुणस्थान की अपेक्षा नहीं रखी गई।

### ६. क्षेत्रानुगम

इस अनुयोगद्वार में १२४ सूत्रों में चौदह मार्गणानुसार सामान्यलोक, अधोलोक, उर्ध्वलोक, तिर्यग्लोक व मनुष्यलोक, इन पांचों लोकों के आश्रय से स्वस्थानस्वस्थान, विहारवत्स्वस्थान, सात समुद्घात और उपपाद की अपेक्षा वर्तमान निवास की प्ररूपणा की गई है। पूर्व के समान यहां भी गुणस्थानों की अपेक्षा नहीं रखी गई।

### ७. स्पर्शनानुगम

इस अनुयोगद्वार में २७४ सूत्रों में गुणस्थानक्रम को छोड़कर केवल चौदह मार्गणाओं के अनुसार सामान्यादि पांच लोकों की अपेक्षा स्वस्थान, समुद्धात व उपपाद पदों से वर्तमान व अतीत काल सम्बन्धी निवास की प्ररूपणा की गई है।

### ८. नाना जीवों की अपेक्षा कालानुगम

इस अनुयोगद्वार में ५५ सूत्रों में चौदह मार्गणानुसार नाना जीवों की अपेक्षा अनादि-अनन्त, अनादि-सान्त, सादि-अनन्त व सादि-सान्त कालभेदों को लक्ष्य कर जीवों की कालप्ररूपणा की गई है।

### ९. नाना जीवों की अपेक्षा अन्तरानुगम

इस अनुयोगद्वार में ६८ सूत्रों में चौदह मार्गणानुसार नाना जीवों की अपेक्षा बन्धकों के जघन्य व उत्कृष्ट अन्तरकाल की प्ररूपणा की गई है।

१०. भागाभागानुगम

इस अनुयोगद्वार में ८८ सूत्रों में चौदह मार्गणाओं के अनुसार सर्व जीवों की अपेक्षा बन्धकों के भागाभाग की प्ररूपणा की गई है। यहाँ भाग से अभिप्राय अनन्तवें भाग, असंख्यातवें भाग और संख्यातवें भाग से, तथा अभाग से अभिप्राय अनन्त बहुभाग, असंख्यात बहुभाग व संख्यात बहुभाग से है। उदाहरण स्वरूप 'नारकी जीव सब जीवों की अपेक्षा कितने भाग प्रमाण हैं ?' इस प्रश्न के उत्तर में उन्हें सब जीवों के अनन्तवें भाग प्रमाण बतलाया गया है।

११. अल्पबहुत्वानुगम

इस अनुयोगद्वार में २०५ सूत्रों में चौदह मार्गणाओं के आश्रय से जीवसमासों का तुलनात्मक प्रमाणप्ररूपण किया गया है। इस प्रकरण में एक यह बात ध्यान देने योग्य है कि सूत्रकार ने वनस्पतिकाय जीवों से निगोद जीवों का प्रमाण विशेष अधिक बतलाया है जिसका अभिप्राय धवलाकार ने यह प्रकट किया है कि जो एकेन्द्रिय जीव निगोद जीवों से प्रतिष्ठित हैं उनका वनस्पतिकाय जीवों के भीतर ग्रहण नहीं किया गया। यहां शंकाकार के यह पूछने पर कि उक्त जीवों की वनस्पति संज्ञा क्यों नहीं मानी गई, धवलाकार ने उत्तर दिया है कि "यह प्रश्न गौतम से करो, हमने तो यहां उनका अभिप्राय कह दिया।" (पृ. ५४१)

इन ग्यारह अधिकारों के पश्चात् एक अधिकार चूलिकारूप महादंड का है जिसके ७९ सूत्रों में मार्गणा विभाग को छोड़कर गर्भोपक्रान्तिक मनुष्य पर्याप्त से लेकर निगोद जीवों तक के जीवसमासों का अल्पबहुत्व प्रतिपादन किया है और उसी के साथ क्षुद्रकबन्ध खण्ड समाप्त होता है।

---

प्रप्पा दंसणु केवलु वि अण्णु सयलु क्वहारु ।
एक्कु सु जोइय झाइयइ जो तइलोयहंसारु ।।

षट्. ३

# बन्धस्वामित्व-विचय

- विषय परिचय
- ओघ (गुणास्थानुसार प्ररूपण)
- आदेश (मार्गणानुसार प्ररूपण)
- विशेष व्यवस्थाएँ

(षटखंडागम पुस्तक क्र. ८ की प्रस्तावना)

# विषय-परिचय (पु.८)

इस खण्ड का नाम बन्धस्वामित्व-विचय है, जिसका अर्थ है बन्ध के स्वामित्व का विचय अर्थात् विचारणा, मीमांसा या परीक्षा। तदनुसार यहां यह विवेचन किया गया है कि कौन सा कर्मबन्ध किस किस गुणस्थान में व मार्गणास्थान में सम्भव है। इस खण्ड की उत्पत्ति इस प्रकार बतलाई गई है -

कृति आदि चौबीस अनुयोगद्वारों में छठवें अनुयोगद्वार का नाम बन्धन है। बन्धन के चार भेद हैं - बन्ध, बन्धक, बन्धनीय और बन्धविधान। बन्धविधान चार प्रकार का है - प्रकृति, स्थिति, अनुभाव और प्रदेश। इनमें प्रकृतिबन्ध दो प्रकार का है - मूलप्रकृतिबन्ध और उत्तर प्रकृतिबन्ध। सत्प्ररूपणा पृष्ठ १२७ के अनुसार उत्तर प्रकृतिबन्ध भी दो प्रकार का है, एकैकोत्तरप्रकृतिबन्ध और अव्वोगाढउत्तरप्रकृतिबन्ध। एकैकोत्तरप्रकृतिबन्ध के समुत्कीर्तनादि चौबीस अनुयोगद्वार हैं जिनमें बारहवां अनुयोगद्वार बन्धस्वामित्व-विचय है।

इस खण्ड में ३२४ सूत्र हैं। प्रथम ४२ सूत्रों में ओघ अर्थात् केवल गुणस्थानानुसार प्ररूपण है, और शेष सूत्रों में आदेश अर्थात् मार्गणानुसार गुणस्थानों का प्ररूपण किया गया है। सूत्रों में प्रश्नोत्तर क्रम से केवल यह बतलाया गया है कि कौन-कौन प्रकृतियां किन-किन गुणस्थानों में बन्ध को प्राप्त होती हैं। किन्तु धवलाकार ने सूत्रों को देशामर्शक मानकर बन्धव्युच्छेद आदि सम्बन्धी तेवीस प्रश्न और उठाये हैं और उनका समाधान करके बन्धोदयव्युच्छेद, स्वोदय-परोदय, सान्तर-निरन्तर, सप्रत्यय-अप्रत्यय, गति-संयोग व गति-स्वामित्व, बन्धाध्वान, बन्ध-व्युच्छित्तिस्थान, सादि-अनादि व ध्रुव-अध्रुव बन्धों की व्यवस्था का स्पष्टीकरण कर दिया है, जिससे विषय सर्वांगपूर्ण प्ररूपित हो गया है। इस प्ररूपणा की कुछ विशेष व्यवस्थायें इस प्रकार हैं :-

**सान्तरबन्धी** — एक समय बंधकर द्वितीय समय में जिनका बन्ध विश्रान्त हो जाता है वे सान्तरबन्धी प्रकृतियां हैं। वे ३४ हैं - असातावेदनीय, स्त्रीवेद, नपुंसकवेद, अरति, शोक, नरकगति, एकेन्द्रियादि ४ जाति, समचतुरस्रसंस्थान को छोड़ शेष ५ संस्थान, वज्रर्षभवनाराच-संहनन को छोड़ शेष ५ संहनन, नरकगत्यानुपूर्वी, आताप, उद्योत, अप्रशस्तविहायोगति, स्थावर, सूक्ष्म, अपर्याप्त, साधारणशरीर, अस्थिर, अशुभ, दुर्भग, दुस्वर, अनादेय और अयशकीर्ति।

**निरन्तरबन्धी** — जो प्रकृतियां जघन्य से भी अन्तर्मुहूर्त काल तक निरन्तर रूप से बंधती हैं वे निरन्तरबन्धी हैं। वे ५४ हैं - ध्रुवबन्धी ४७ (देखिये पृ.३), आयु ४, तीर्थकर, आहारकशरीर और आहारकशरीरांगोपांग।

**सान्तर-निरन्तरबन्धी** — जो जघन्य से एक समय और उत्कर्षक: एक समय से लेकर अन्तर्मुहूर्त के आगे भी बंधती रहती हैं वे सान्तर-निरन्तरबन्धी प्रकृतियां हैं। वे ३२ हैं — सातावेदनीय, पुरुषवेद, हास्य, रति, तिर्यगति, मनुष्यगति, देवगति, पंचेन्द्रिय जाति, औदारिक-शरीर, वैक्रियिकशरीर, समचतुरस्रसंस्थान, औदारिकशरीरांगोपांग, वैक्रियिकशरीरांगोपांग, वज्रर्षभ-संहनन, तिर्यग्गत्यानुपूर्वी, मनुष्यगत्यानुपूर्वी, देवगत्यानुपूर्वी, परघात, उच्छ्वास, प्रशस्तविहायोगति, त्रस, बादर, पर्याप्त, प्रत्येकशरीर, स्थिर, शुभ, सुभग, सुस्वर, आदेय, यशकीर्ति, नीचगोत्र और ऊंचगोत्र।

गतिसंयुक्त — प्रश्न के उत्तर में यह बतलाया गया है कि विवक्षित प्रकृति के बन्ध के साथ चार गतियों में कौन सी गतियों का बन्ध होता है। जैसे - मिथ्यादृष्टि जीव ५ ज्ञानावरण को चारों गतियों के साथ, उच्चगोत्र को मनुष्य व देवगति के साथ, तथा यशकीर्ति को नरकगति के बिना शेष ३ गतियों से संयुक्त बांधता है।

गतिस्वामित्व में विवक्षित प्रकृतियों को बांधनेवाले कौन-कौन सी गतियों के जीव हैं, यह प्ररूपित किया गया है। जैसे - ५ ज्ञानावरण को मिथ्यादृष्टि से असंयत गुणस्थान तक चारों गतियों के, संयतासंयत तिर्यंच व मनुष्य गति के, तथा प्रमत्तादि उपरिम गुणस्थानवर्ती मनुष्यगति के ही जीव बांधते हैं।

अध्वान में विवक्षित प्रकृति का बन्ध किस गुणस्थान से किस गुणस्थान तक होता है, यह प्रगट किया गया है। जैसे - ५ ज्ञानावरण का बन्ध मिथ्यादृष्टि से लेकर सूक्ष्मसाम्पराय गुणस्थान तक होता है।

**सादि बन्ध** — विवक्षित प्रकृति के बन्ध का एक बार व्युच्छेद हो जाने पर तो उपशमश्रेणी से भ्रष्ट हुए जीव के पुन: उसका बन्ध प्रारम्भ हो जाता है वह सादि बन्ध है। जैसे - उपशान्तकषाय गुणस्थान से भ्रष्ट होकर सूक्ष्मसाम्पराय गुणस्थान को प्राप्त हुए जीव के ५ ज्ञानावरण का बन्ध।

**अनादि बन्ध** — विवक्षित कर्म के बन्ध के व्युच्छित्तिस्थान को नहीं प्राप्त हुए जीव के जो उसका बन्ध होता है वह अनादि बन्ध कहा जाता है। जैसे - अपने बन्धव्युच्छित्ति स्थान रूप सूक्ष्मसाम्पराय गुणस्थान के अन्तिम समय से नीचे सर्वत्र ५ ज्ञानावरण का बन्ध।

**ध्रुव बन्ध** — अभव्य जीवों के जो ध्रुवबन्धी प्रकृतियों का बन्ध होता है वह अनादि अनन्त होने से ध्रुव बन्ध कहलाता है।

**ध्रुवबन्धी प्रकृतियां ४८ हैं** — ५ ज्ञानावरण, ९ दर्शनावरण, मिथ्यात्व, १६ कषाय, भय, जुगुप्सा, तैजस व कार्मण शरीर, वर्ण, गन्ध, रस, स्पर्श, अगुरुलघु, उपघात, निर्माण और ५ अन्तराय।

**अध्रुव बन्ध** — भव्य जीवों के जो कर्मबन्ध होता है वह विनश्वर होने से अध्रुव बन्ध है।

**अध्रुवबन्धी प्रकृतियां** - ध्रुबन्धी प्रकृतियों मे से शेष ७३ प्रकृतियां अध्रुवबन्धी हैं।

इनमें ध्रुवबन्धी प्रकृतियों का सादि, अनादि, ध्रुव और अध्रुव चारों प्रकार तथा शेष प्रकृतियों का सादि व अध्रुव बन्ध ही होता है।

उक्त व्यवस्थायें यथासम्भव आगे की तालिकाओं में स्पष्ट की गई हैं -

## बन्धोदय-तालिक

| संख्या | प्रकृति | स्वोदयबन्धी आदि | सान्तरबन्धी आदि | बन्ध किस गुणस्थान से किस गुण-स्थान तक | उदय किस गुणस्थान से किस गुण-स्थान तक | पृष्ठ |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १-५ | ज्ञानावरण ५ | स्वो-बन्धी | निरन्तरबन्धी | १-१० | १-१२ | ७ |
| ६-९ | चक्षुदर्शनावरणादि ५ | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, |
| १०-११ | निद्रा, प्रचला | स्व.परो. | ,, | १-८ | ,, | ३५ |
| १२-१४ | निद्रानिद्रादि ३ | ,, | ,, | १-२ | १-६ | ३० |
| १५ | सातावेदनीय | ,, | सा.निर. | १-१३ | १-१४ | ३८ |
| १६ | असातावेदनीय | ,, | सान्तरबन्धी | १-६ | ,, | ४० |
| १७ | मिथ्यात्व | स्वो. | नि. | १ | १ | ४२ |
| १८-२१ | अनन्तानुबन्धी ४ | स्व-परो. | ,, | १-२ | १-२ | ३० |

| संख्या | प्रकृति | स्वोदयबन्धी आदि | सान्तरबन्धी आदि | बन्ध किस गुणस्थान से किस गुण-स्थान तक | उदय किस गुणस्थान से किस गुण-स्थान तक | पृष्ठ |
|---|---|---|---|---|---|---|
| २२-२५ | अप्रत्याख्यानावरण ४ | ,, | ,, | १-४ | १-४ | ४६ |
| २६-२९ | प्रत्याख्यानावरण ४ | ,, | ,, | १-५ | १-५ | ५० |
| ३०-३२ | संज्वलनक्रोधादि ३ | ,, | ,, | १-९ | १-९ | ५२-५५ |
| ३३ | संज्वलनलोभ | ,, | ,, | ,, | १-१० | ५८ |
| ३४-३५ | हास्य, रति | स्व-परो. | सा निर. | १-८ | १-८ | ९५ |
| ३६-३७ | अरति, शोक | ,, | सा. | १-६ | ,, | ४० |
| ३८-३९ | भय, जुगुप्सा | ,, | नि. | १-८ | ,, | ५९ |
| ४० | नपुंसकवेद | ,, | सा | १ | १-९ | ४२ |
| ४१ | स्त्रीवेद | ,, | ,, | १-२ | ,, | ३० |
| ४२ | पुरुषवेद | ,, | सा.नि. | १-९ | ,, | ५२ |
| ४३ | नारकायु | परो | नि. | १ | १-४ | ४२ |
| ४४ | तिर्यगायु | स्व-परो. | ,, | १-२ | १-५ | ३० |
| ४५ | मनुष्यायु | ,, | ,, | १, २, ४ | १-१४ | ६१ |
| ४६ | देवायु | परो. | ,, | १-७ (३ को छोड़) | १-४ | ६४ |
| ४७ | नरकगति | ,, | सा. | १ | ,, | ४२ |
| ४८ | तिर्यग्गति | स्व.परो. | सा नि. | १-२ | १-५ | ३० |
| ४९ | मनुष्यगति | ,, | ,, | १-४ | १-१४ | ४६ |
| ५० | देवगति | परो. | ,, | १-८ | १-४ | ६६ |
| ५१-५४ | एकेन्द्रियादि ४ जाति | स्व.परो. | सा. | १ | १ | ४२ |
| ५५ | पंचेन्द्रिय जाति | ,, | सा.नि. | १-८ | १-१४ | ६६ |
| ५६ | औदारिकशरीर | ,, | ,, | १-४ | १-१३ | ४६ |

| संख्या | प्रकृति | स्वोदयबन्धी आदि | सान्तरबन्धी आदि | बन्ध किस गुणस्थान से किस गुण-स्थान तक | उदय किस गुणस्थान से किस गुण-स्थान तक | पृष्ठ |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ५७ | वैक्रियिकशरीर | परो. | ,, | १-८ | १-४ | ६६ |
| ५८ | आहारकशरीर | ,, | नि. | ७-८ | ६ | ७१ |
| ५९ | तैजसशरीर | स्वो. | ,, | १-८ | १-१३ | ६६ |
| ६० | कार्मणशरीर | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, |
| ६१ | औदारिकअंगोपांग | स्व-परो. | सा.नि. | १-४ | ,, | ४६ |
| ६२ | वैक्रियिकअंगोपांग | परो. | ,, | १-८ | १-४ | ६६ |
| ६३ | आहारकअंगोपांग | ,, | नि. | ७-८ | ६ | ७१ |
| ६४ | निर्माण | स्वो. | नि. | १-८ | १-१३ | ६६ |
| ६५ | समचतुरस्रसंस्थान | स्व.परो. | सा.नि. | ,, | ,, | ,, |
| ६६ | न्यग्रोधपरिमण्डल संस्थान | ,, | सा | १-२ | ,, | ३० |
| ६७ | स्वातिसंस्थान | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, |
| ६८ | कुब्जकसंस्थान | स्व -परो. | सा | १-२ | १-१३ | ३० |
| ६९ | वामनसंस्थान | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, |
| ७० | हुण्डकसंस्थान | ,, | ,, | १ | ,, | ४२ |
| ७१ | वज्रवृषभनाराचसंहनन | ,, | सा.नि. | १-४ | ,, | ४६ |
| ७२ | बज्रनाराचसंहनन | ,, | सा | १-२ | १-११ | ३० |
| ७३ | नाराचसंहनन | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, |
| ७४ | अर्धनाराचसंहनन | ,, | ,, | ,, | १-७ | ,, |
| ७५ | कीलितसंहनन | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, |
| ७६ | असंप्राप्तसृपाटिकासंहनन | ,, | ,, | १ | ,, | ४२ |
| ७७ | स्पर्श | स्वो. | नि. | १-८ | १-१३ | ६६ |

| संख्या | प्रकृति | स्वोदयबन्धी आदि | सान्तरबन्धी आदि | बन्ध किस गुणस्थान से किस गुण-स्थान तक | उदय किस गुणस्थान से किस गुण-स्थान तक | पृष्ठ |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ७८ | रस | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, |
| ७९ | गन्ध | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, |
| ८० | वर्ण | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, |
| ८१ | नरकगत्यानुपूर्वी | परो. | सा. | १ | १, २, ४ | ४२ |
| ८२ | तिर्यग्गत्यानुपूर्वी | स्व.परो. | सा.नि. | १-२ | ,, | ३० |
| ८३ | मनुष्यगत्यानुपूर्वी | ,, | ,, | १-४ | ,, | ४६ |
| ८४ | देवगत्यानुपूर्वी | परो. | ,, | १-८ | ,, | ६६ |
| ८५ | अगुरुलघु | स्वो. | नि. | ,, | १-१३ | ,, |
| ८६ | उपघात | स्व.परो. | ,, | ,, | ,, | ,, |
| ८७ | परघात | ,, | सा.नि. | ,, | ,, | ,, |
| ८८ | आताप | ,, | सा. | १ | १ | ४२ |
| ८९ | उद्योत | ,, | ,, | १-२ | १-५ | ३० |
| ९० | उच्छ्वास | ,, | सा.नि. | १-८ | १-१३ | ६६ |
| ९१ | प्रशस्तविहायोगति | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, |
| ९२ | अप्रशस्तविहायोगति | स्व.परो. | सा. | १-२ | १-१३ | ३० |
| ९३ | प्रत्येकशरीर | ,, | सा.नि. | १-८ | ,, | ६६ |
| ९४ | साधारणशरीर | ,, | सा. | १ | १ | ४२ |
| ९५ | त्रस | ,, | सा.नि. | १-८ | १-१४ | ६६ |
| ९६ | स्थावर | ,, | सा. | १ | १ | ४२ |
| ९७ | सुभग | ,, | सा.नि. | १-८ | १-१४ | ६६ |
| ९८ | दुर्भग | ,, | सा. | १-२ | १-४ | ३० |
| ९९ | सुस्वर | ,, | सा.नि. | १-८ | १-१३ | ६६ |

| संख्या | प्रकृति | स्वोदयबन्धी आदि | सान्तरबन्धी आदि | बन्ध किस गुणस्थान से किस गुण-स्थान तक | उदय किस गुणस्थान से किस गुण-स्थान तक | पृष्ठ |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १०० | दुस्वर | ,, | सा. | १-२ | ,, | ३० |
| १०१ | शुभ | स्वो. | सा.नि. | १-८ | ,, | ६६ |
| १०२ | अशुभ | ,, | सा | १-६ | ,, | ४० |
| १०३ | बादर | स्व परो | सा.नि. | १-८ | १-१४ | ६६ |
| १०४ | सूक्ष्म | ,, | सा. | १ | १ | ४२ |
| १०५ | पर्याप्त | ,, | सा नि. | १-८ | १-१४ | ६६ |
| १०६ | अपर्याप्त | ,, | सा | १ | १ | ४२ |
| १०७ | स्थिर | स्त्रो. | सा.नि | १-८ | १-१३ | ६६ |
| १०८ | अस्थिर | ,, | सा. | १-६ | ,, | ४० |
| १०९ | आदेश | स्व परो. | सा नि | १-८ | १-१४ | ६६ |
| ११० | अनादेय | ,, | सा. | १-२ | १-४ | ३० |
| १११ | यशकीर्ति | ,, | सा नि. | १-१० | १-१४ | ७ |
| ११२ | अयशकीर्ति | ,, | सा. | १-६ | १-४ | ४० |
| ११३ | तीर्थकर | परो. | नि. | ४-८ | १३-१४ | ७३ |
| ११४ | उच्चगोत्र | स्व.परो. | सा.नि. | १-१० | १-१४ | ७ |
| ११५ | नीचगोत्र | ,, | ,, | १-२ | १-५ | ३० |
| ११६-२० | अन्तराय ५ | स्वो. | नि. | १-१० | १-१२ | ७ |

## प्रत्यय-तालिक (पृ. १९-२४)

| गुणस्थन | मिथ्यात्व ५ | अविरति १२ | कषाय २५ | योग १५ | समस्त ५७ |
|---|---|---|---|---|---|
| मिथ्यात्व | ५ | १२ | २५ | १३ आहारद्विक से रहित | ५५ |

## प्रत्यय-तालिक (पृ. १९-२४)

| गुणस्थन | मिथ्यात्व ५ | अविरति १२ | कषाय २५ | योग १५ | समस्त ५७ |
|---|---|---|---|---|---|
| सासादन | ........ | १२ | २५ | १३ आहारद्विक से रहित | ५० |
| मिश्र | ....... | ,, | २१ अनन्तानुबन्धिचतुष्क से रहित | १० आ. द्विक, औ.मि., व कार्मण से रहित | ४३ |
| असंयत | .... ... | ,, | ,, | १३ आहारद्विक से रहित | ४६ |
| देशसंयत | .... | ११ त्रसअसंयम रहित | १७ अप्रत्याख्यानचतुष्क से | ९ आ.द्विक, औ मि , व कार्मण से रहित | ३७ |
| प्रमत्त | .. ..... | ....... | १३ प्रत्याख्यानचतुष्क से रहित | ११ आहारद्विक से सहित उपर्युक्त | २४ |
| अप्रमत्त | ... ... | ........ | ,, | ९ आहारद्विक से रहित उपर्युक्त | २२ |
| अपूर्वकरण | .......... | ....... | ,, | ,, | ,, |
| अनिवृत्ति करण भा.१ | .... ... | ......... | ७ नोकषाय ६ से हीन | ,, | १६ |
| भा.२ | ....... | .......... | ६ नपुंसक से हीन | ,, | १५ |
| अनिवृत्ति करण मा.३ | ........ | ....... | ५ स्त्रीवेद से हीन | ९ आ.द्विक, औ.मि., वै. व कार्मण से रहित | १४ |

| गुणस्थन | मिथ्यात्व ५ | अविरति १२ | कषाय २५ | योग १५ | समस्त ५७ |
|---|---|---|---|---|---|
| भा.४ | ........ | ....... | ४ पुरुषवेद से हीन | ,, | १३ |
| भा.५ | ....... | ........ | ३ संज्वलनक्रोध से हीन | ,, | १२ |
| भा ६ | .... . | ..... | २ संज्वलनमन से हीन | ,, | ११ |
| भा.७ | .. .. | ... | १ संज्वलनमाया से हीन | ,, | १० |
| सूक्ष्मसाम्प राय | ...... | .... . | ,, | ,, | ,, |
| उपशान्त कषाय | ........ | . .. ... | ...... ...... | ,, | ९ |
| क्षीणमोह | ........ | ..... ... | .......... | ,, | ,, |
| सयोगकेवली | ........ | ....... | ...... .. | ७ सत्य व अनुभय मन वचन. औ. द्विक, कार्मण | ७ |
| अयोगकेवली | ..... .... | ......... | . .... ........ | ............ | .... |

णम्मन्तिणि जे गव्विया विग्गुंत्ता ण गवंन्ति ।
गंथहि वाहिर भिंतरिहिं एक्कु इ तेण मुयंति ।।

षट्. ४

# वेदना

- कृति अनुयोगद्वार प्ररूपणा
- वेदना महाधिकार
- चूलिका एक (चार अनुयोगद्वार)
- चूलिका दो (बारह अनुयोगद्वार)
- चूलिका तीन (जीवसमुदाहार)

(षट्खंडागम पु. क्र. ९. १०, ११, १२ की प्रस्तावना)

# विषय-परिचय (पु.९)

षट्खंडागम के चतुर्थ खण्ड का नाम वेदना है। इस खण्ड की उत्पत्ति का कुछ परिचय पुस्तक १ की प्रस्तावना के पृष्ठ ६५ व ७२ पर कराया जा चुका है व इसकी खण्डव्यवस्था के सम्बन्ध में जो शंकायें उत्पन्न हुई थीं उनका निराकरण पुस्तक २ की प्रस्तावना में किया जा चुका है। इस खण्ड में अग्रायणीय पूर्व की पांचवीं वस्तु चयनलब्धि के चतुर्थ प्राभृत कर्मप्रकृति के चौबीस अनुयोगद्वारों में से प्रथम दो अर्थात् कृति और वेदना अनुयोगद्वारों की प्ररूपणा की गई है, एवं वेदना अधिकार का अधिक विस्तार होने के कारण सम्पूर्ण खण्ड का नाम ही वेदना रखा गया है।

प्रस्तुत पुस्तक में कृति अनुयोगद्वार की प्ररूपणा है। इसके प्रारम्भ में सूत्रकार भगवन्त भूतबलि द्वारा 'णमो जिणाणं, णमो ओहिजिणाणं' इत्यादि ४४ सूत्रों से मंगल किया गया है। ठीक यही मंगल 'योनिप्राभृत' ग्रन्थ में गणधरवलय मंत्र के रूप में पाया जाता है। यह ग्रन्थ धरसेनाचार्य द्वारा उनके शिष्य पुष्पदन्त और भूतबलि निमित्त रचा गया माना जाता है। इसका विशेष परिचय प्रथम पुस्तक की प्रस्तावना में पर कराया गया है। (देखिये Comparative and Critical Study of Mantrashastra by M.B. Jhaveri Appendix A. )। इन मंगलसूत्रों की टीका में आचार्य वीरसेन स्वामी ने देशावधि, परमावधि, सर्वावधि, ऋजुमति व विपुलमति मनःपर्यय, केवलज्ञान एवं मतिज्ञान के अन्तर्गत कोष्ठबुद्धि, बीजबुद्धि, पदानुसारिणी और संभिन्नश्रोतृबुद्धिकी विशद प्ररूपणा की है। उक्त बुद्धि ऋद्धि के साथ ही यहां अन्य सभी ऋद्धियों का मननीय विवेचन किया गया है। इन मंगलसूत्रों में अन्तिम सूत्र 'णमो वड्ढमाणबुद्धरिसिस्स' है। इसकी टीका में धवलाकार ने विस्तार से विवेचन करके उक्त मंगल को अनिबद्ध मंगल सिद्ध किया है, क्योंकि, वह प्रस्तुत ग्रन्थकार की रचना न होकर गौतम स्वामी द्वारा रचित है । धवलाकार जीव स्थान खण्ड के आदि में किये गये पंचणमोकार मंत्र रूप मंगल को निबद्ध मंगल कह आये हैं। इस भेद के आधार से धवलाकार का यह स्पष्ट अभिप्राय जाना जाता है कि वे भगवान् पुष्पदन्ताचार्य को ही णमोकारमंत्र के आदिकर्त्ता स्वीकार करते हैं। इसका सविस्तार विवेचन पुस्तक २ की प्रस्तावना के में किया जा चुका है । उस समय पत्र-पत्रिकाओं में इस विषय की चर्चा भी चली और णमोकार मंत्र अनादित्व पर जोर दिया गया है। किन्तु विद्वानों ने धवलाकार के अभिप्राय को समझने व उस पर गम्भीरता से विचार करने का प्रयत्न नहीं किया।

टीकाकार ने इस मंगलदण्डक को देशामर्शक मानकर निमित्त, हेतु, परिमाण व नाम का भी निर्देश कर द्रव्य, क्षेत्र, काल व भाव की अपेक्षा कर्ता का विस्तृत वर्णन किया है, जो जीव स्थान के व विशेषकर जयधवला (कषायप्राभृत) के प्रारम्भिक कथन के ही समान है।

सूत्र ४५ में बतलाया है कि अग्रायणीय पूर्व की पंचम वस्तु के चतुर्थ प्राभृत का नाम कम्मपर्यायप्रकृति है। उसमें कृति, वेदना, स्पर्श, कर्म, प्रकृति आदि २४ अनुयोगद्वार हैं। इनमें प्रथम कृतिअनुयोगद्वार प्रकृत है। इस सूत्र की टीका करते हुए वीरसेन स्वामी ने उपक्रम, निक्षेप, अनुगम और नयकी उसी प्रकार पुन: विस्तारपूर्वक प्ररूपणा की है जैसे कि जीवस्थान के प्रारम्भ में एक बार की जा चुकी है।

सूत्र ४६ में नामकृति, स्थापनाकृति, द्रव्यकृति, गणनकृति, ग्रन्थकृति, करणकृति और भावकृति, ये कृति के सात भेद बतलाये हैं। इनकी संक्षिप्त प्ररूपणा इस प्रकार है --

१. एक व अनेक जीव एवं अजीव में से किसी का 'कृति' ऐसा नाम रखना नामकृति है।

२. काष्ठकर्म, चित्रकर्म, पोत्तकर्म, लेप्यकर्म, लयनकर्म, शैलकर्म, गृहकर्म, भित्तिकर्म, दन्तकर्म व मेंडकर्म में सद्भाव स्थापना रूप तथा अक्ष एवं बराटक आदि में असद्भावस्थापना रूप 'यह कृति है' ऐसा अभेदात्मक आरोप करना स्थापनाकृति कहलाती है।

३. द्रव्यकृति आगम और नोआगम के भेद से दो प्रकार हैं। इनमें आगमद्रव्यकृति के स्थिति, जित, परिजित, वाचनोपगत, सूत्रसम, अर्थसम, ग्रन्थसम, नामसम और घोषसम, ये नौ अधिकार हैं। यहां वाचनोपगत अधिकार की प्ररूपणा में व्याख्याताओं एवं श्रोताओं को द्रव्य, क्षेत्र, काल व भाव रूप शुद्धि करने का विधान बतलाया गया है। आगे चलकर स्थित व जित आदि उपर्युक्त नौ अधिकारों विषयक वाचना, पृच्छना, प्रतीच्छना, परिवर्तना, अनुप्रेक्षणा, स्तव, स्तुति व धर्मकथा आदि रूप उपयोगों की प्ररूपणा है।

नोआगमद्रव्यकृति ज्ञायकशरीर, भावी और तद्व्यतिरिक्त के भेद से तीन प्रकार है। इनमें से ज्ञायकशरीरनोआगमद्रव्यकृति के भी आगमद्रव्यकृति के ही समान स्थित जित आदि उपर्युक्त नौ अधिकार कहे गये हैं। कृतिप्राभृत के जानकार जीव का च्युत, च्यावित एवं त्यक्त शरीर ज्ञायक शरीरद्रव्यकृति कहा गया है। जो जीव भविष्यत् काल में

कृतिअनुयोगद्वारों के उपादान कारण स्वरूप से स्थित है, परन्तु उसे करता नहीं है; वह भावी नोआगमद्रव्यकृति है। तद्व्यतिरिक्त नोआगमद्रव्यकृति ग्रन्थिम, वाइम, वेदिम, पूरिम, संघातिम, अहोदिम, निक्खोदिम, ओवेल्लिम, उद्वेल्लिम, वर्ण, चूर्ण और गन्धविलेपन आदि के भेद से अनेक प्रकार हैं।

४. गणनकृति नोकृति, अवक्तव्यकृति और कृति के भेद से तीन भेद रूप अथवा कृतिगत संख्यात, असंख्यात व अनन्त भेदों से अनेक प्रकार भी है। इनमें से 'एक' संख्या नोकृति, 'दो' संख्या अवक्तव्यकृति और 'तीन' को आदि लेकर संख्यात असंख्यात व अनन्त तक संख्या कृति कहलाती है। संकलना, वर्ग, वर्गावर्ग, घन व घनाघन राशियों की उत्पत्ति में निमित्तभूत गुणकार, कलासवर्ण तक भेदप्रकीर्णक जातियां, त्रैराशिक व पंचराशिक इत्यादि सब धनगणित है। व्युत्कलना व भागहार आदि ऋणगणित कहलाते हैं। गतिनिवृत्तिगणित और कुट्टिकार आदि धन-ऋण गणित के अन्तर्गत हैं। यहां कृति, नोकृति और अवक्तव्यकृति के उदाहरणार्थ ओघानुगम, प्रथमानुगम, चरमानुगम और संचयानुगम, ये चार अनुयोगद्वार कहे गये हैं। इनमें संचयानुगम की प्ररूपणा सत्-संख्या आदि आठ अनुयोगद्वारों के द्वारा विस्तारपूर्वक की गई है।

५. लोक, वेद अथवा समय में शब्द सन्दर्भ रूप अक्षरकाव्यादिकों के द्वारा जो ग्रन्थ रचना की जाती है वह ग्रन्थकृति कहलाती है। इसके नाम, स्थापना, द्रव्य व भाव के भेद से चार भेद करके उनकी पृथक्-पृथक् प्ररूपणा की गई है।

६. करणकृति मूलकरणकृति और उत्तरकरणकृति के भेद से दो प्रकार है। इनमें औदारिकादि शरीर रूप मूलकरण के पांच भेद होने से उसकी कृति रूप मूलकरणकृति भी पांच प्रकार निर्दिष्ट की गई है। औदारिकशरीरमूलकरणकृति, वैक्रियिकशरीरमूलकरणकृति और आहारकशरीरमूलकरणकृति, इनमें से प्रत्येक संघातन, परिशातन और संघातन-परिशातन स्वरूप से तीन-तीन प्रकार हैं। किन्तु तैजस और कार्मणशरीरमूलकरणकृति में से प्रत्येक संघातन से रहित शेष दो भेद रूप ही हैं।

विवक्षित शरीर के परमाणुओं का निर्जरा के बिना जो एक मात्र संचय होता है वह संघतनकृति है। यह यथासम्भव देव व मनुष्यादिकों के उत्पन्न होने के प्रथम समय में होती है, क्योंकि, उस समय विवक्षित शरीर के पुद्गलस्कन्धों का केवल आगमन ही होता है, निर्जरा नहीं होती।

विवक्षित शरीर सम्बन्धी पुद्गलस्कन्धों की आगमनपूर्वक होने वाली निर्जरा संघातन-परिशातनकृति कहलाती है। वह यथासम्भव देव-मनुष्यादिकों के उत्पन्न होने के द्वितीयादिक समयों में होती है, क्योंकि, उस समय अभव्य राशि से अनन्तगुणे और सिद्ध राशि से अनन्तगुणे हीन औदारिकादि शरीर रूप पुद्गलस्कन्धों का आगमन और निर्जरा दोनों ही पाये जाते हैं।

उक्त विवक्षित शरीर के पुद्गलस्कन्धों की संचय के बिना होने वाली एक मात्र निर्जरा का नाम परिशातनकृति है। यह यथासम्भव देव-मनुष्यादिकों के उत्तर शरीर के उत्पन्न करने पर होती है, क्योंकि, उस समय उक्त शरीर के पुद्गलस्कन्धों का आगमन नहीं होता।

तैजस और कार्मण इन दोनों शरीर ों की अयोगकेवली के परिशातनकृति होती है, कारण कि उनके योगों का अभाव हो जाने से बन्धका भी अभाव हो चुका है। अयोगकेवली को छोड़ शेष सभी संसारी जीवों के इन दोनों शरीरों की एक संघातन-परिशातनकृति ही हैं, क्योंकि, सर्वत्र उनके पुद्गलस्कन्धों का आगमन और निर्जरा दोनों ही पाये जाते हैं। उक्त दोनों शरीरों की संघातनकृति सम्भव नहीं है। कारण इसका यह है कि वह संसारी प्राणियों के तो हो नहीं सकती, क्योंकि, उनके उक्त दोनों शरीरों के पुद्गलस्कन्धों का जैसे आगमन होता है वैसे ही उसी के साथ निर्जरा भी होती है। अब रहे सिद्ध जीव सो उनके भी यह सम्भव नहीं है, क्योंकि, उनके बन्धकारणों का पूर्णतया अभाव हो चुका है।

आगे जाकर उपर्युक्त पांचों मूलकरणकृतियों की प्ररूपणा पदमीमांसा, स्वामित्व और अल्पबहुत्व, इन तीन अधिकारों द्वारा तथा सत्-संख्या आदि आठ अनुयोगद्वारों के भी द्वारा विस्तारपूर्वक की गई है।

असि, वासि, परशु, कुदारी, चक्र दण्ड, वेम व नालिका आदि उत्तरकरण अनेक मान जाते हैं। अत: एवं उत्तर करणों के अनेक होने से उनकी कृति रूप उत्तरकरणकृति भी अनेक प्रकार कही गई है।

७ कृतिप्राभृतका जानकार उपयोग युक्त जीव भावकृति कहा जाता है। उपर्युक्त सातों कृतियों में यहां गणनकृति को प्रकृत बतलाया है, कारण कि गणना के बिना अन्य अनुयोगद्वारों की प्ररूपणा असम्भव हो जाती है।

# विषय-परिचय (पु.१०)

अग्रायणीय पूर्वकी पंचम वस्तु चयनलब्धि के अन्तर्गत २० प्राभृतों में चतुर्थ प्राभृत का नाम 'कर्मप्रकृति' है। इसमें कृति व वेदना आदि २४ अनुयोगद्वार हैं। इनमें से कृति व वेदना नामक २ अनुयोगद्वार षट्खण्डागम के 'वेदना' नाम से प्रसिद्ध इस चतुर्थ खण्ड में वर्णित हैं। उनमें कृति अनुयोगद्वार की प्ररूपणा पूर्व प्रकाशित पुस्तक ९ में विस्तारपूर्वक की जा चुकी है। वेदना महाधिकार के अन्तर्गत निम्न १६ अनुयोगद्वार हैं - (१) वेदनानिक्षेप (२) वेदनानयविभाषणता (३) वेदना नामविधान (४) वेदनाद्रव्यविधान (५) वेदनाक्षेत्रविधान (६) वेदनाकालविधान (७) वेदनाभावविधान (८) वेदनाप्रत्ययविधान (९) वेदनास्वाभित्वविधान (१०) वेदना-वेदनाविधान (११) वेदनागतिविधान (१२) वेदना-अन्तरविधान (१३) वेदनासंनिकर्षविधान (१४) वेदनापरिमाण विधान (१५) वेदनाभागाभागाविधान और (१६) वेदनाअल्पबहुत्व। प्रस्तुत पुस्तक में इनमें से आदि के चार अनुयोगद्वार प्रगट किये जा रहे हैं।

## १. वेदनानिक्षेप

इस अनुयोगद्वार में वेदना को नामवेदना, स्थापनावेदना, द्रव्यवेदना और भाववेदना; इन चार भेदों में निक्षिप्त किया गया है। बाह्य अर्थ का अवलम्बन न करके अपने आप मेंप्रवृत्त 'वेदना' शब्द को नामवेदना कहा गया है। 'वह वेदना यह है' इस प्रकार अभेदपूर्वक वेदना स्वरूप से व्यवहृत पदार्थ स्थापनावेदना कहा जाता है। वह सद्भावस्थापना और असद्भावस्थापना के भेद से दो प्रकार हैं। वेदना का अनुसरण करने वाले पदार्थ में वेदना के आरोप को सद्भावस्थापना और उसका अनुसरण न करनेवाले पदार्थ में उक्त वेदना के आरोप को असद्भावस्थापना बतलाया है।

द्रव्यवेदना के आगमद्रव्यवेदना और नोआगमद्रव्यवेदना ये दो भेद किये गये हैं। इनमें से नोआगमद्रव्यवेदना के ज्ञायकशरीर, भांवी और तद्व्यतिरिक्त इन तीन भेदों के अन्तर्गत ज्ञायक शरीर के भी भाव, वर्तमान और समुध्यात (त्यक्त) ये तीन भेद बतलाये हैं। तद्व्यतिरिक्त नोआगमद्रव्यवेदना के कर्म व नोकर्म रूप दो भेदों में से कर्मवेदना ज्ञानावरणादिके भेद से आठ प्रकार की और नोकर्मवेदना सचित्त, अचित्त एवं मिश्र के भेद से तीन प्रकार की बतलाई गई है। इनमें सिद्ध जीवद्रव्य को सचित्त द्रव्यवेदना; पुद्गल, काल, आकाश, धर्म व अधर्म द्रव्यों को अचित्त द्रव्यवेदना; पुद्गल, काल, आकाश, धर्म व अधर्म द्रव्यों की अचित्त द्रव्यवेदना; तथा संसारी जीवद्रव्य को मिश्रवेदना कहा गया है।

भावभेदना आगम और नोआगम रूप दो भेदों में विभक्त की गई है। इनमें वेदनाअनुयोगद्वार के जानकार उपयोगउक्त जीव को आगमद्रव्यवेदना निर्दिष्ट करके नोआगमभाववेदना के जीवभाववेदना और अजीविभाववेदना ये दो भेद बतलाये हैं। उनमें जीवभाववेदना औदयिक आदि के भेद से पांच प्रकार तथा अजीवभाववेदना औदयिक व पारिणामिक के भेद से दो प्रकार की निर्दिष्ट की गई है।

२. वेदनानयविभाषणता

वेदनानिक्षेप अनुयोगद्वार में बतलाये गये वेदना के उन अनेक अर्थो में से यहां कौन सा अर्थ प्रकृत है , यह प्रगट करनेके लिये प्रस्तुत अनुयोगद्वार की आवश्यकता हुई। तदनुसार यहां यह बतलाया गया है कि नैगम, संग्रह और व्यवहार, इन तीन द्रव्यार्थिक नयों के अवलम्बन से वेदना निक्षेप में निर्दिष्ट सभी प्रकार की वेदनायें अपेक्षित हैं। ऋजुसूत्र नय एक स्थापनावेदना को स्वीकार नहीं करता, शेष सब वेदनाओं को वह भी स्वीकार करता है। स्थापनावेदना को स्वीकार न करने का कारण यह है कि स्थापनानिक्षेप में पुरुषसंकल्प के वश से पदार्थ को निज स्वरूप से ग्रहण न करके अन्य स्वरूप से ग्रहण किया जाता है। यह ऋजुसूत्र नयकी दृष्टि में सम्भव नहीं है, क्योंकि, एक समवर्ती वर्तमान पर्याय को विषय करने वाले इस नय के अनुसार पदार्थ का अन्य स्वरूप से परिणमन हो नहीं सकता। शब्दनय नामवेदना और भाववेदना को ही ग्रहण करता है, स्थापनावेदना और द्रव्यवेदना को वह ग्रहण नहीं करता। यहां द्रव्यार्थिक नय की अपेक्षा बन्ध, उदय व सत्व स्वरूप नोआगमकर्मद्रव्य वेदना; ऋजुसूत्र नयकी अपेक्षा उदयगत कर्मवेदना को, तथा शब्दनय की अपेक्षा कर्म के उदय व बन्ध से जनित भाववेदना को प्रकृत बतलाया गया है।

३. वेदनानामविधान

बन्ध, उद्धय व सत्व स्वरूप से जीव में स्थित कर्मरूप पौद्गलिक स्कन्धों में कहां- कहां, किस - किस नयका कैसा प्रयोग होता है, इस प्रकार नयाश्रित प्रयोगप्ररूपणा के लिये प्रस्तुत अनुयोगद्वार की आवश्यकता बतलाई गई है। तदनुसार नैगम और व्यवहार नयके आश्रय से नोआगमद्रव्यकर्मवेदना ज्ञानावरणीय आदि के भेद से आठ प्रकार की कही गई है, कारण यह कि यथाक्रम से उनके अज्ञान, अदर्शन, सुख-दुखवेदन, मिथ्यात्व व कषाय, भवधारण, शरीररचना, गोत्र एवं वीर्यादिविषयक विघ्न स्वरूप आठ प्रकार के कार्य देखे जाते हैं। यह हुई वेदनाविधान की प्ररूपणा। नामविधान की प्ररूपणा में ज्ञानावरणीय आदि रूप कर्मद्रव्य को ही 'वेदना ' कहा गया है। संग्रहनय की अपेक्षा सामान्य से आठों

कर्मों को एक वेदना रूप से ग्रहण किया गया है, क्योंकि, एक ही वेदना शब्द से समस्त वेदना-विशेषों की अविनाभाविनी एक वेदना जाति की उपलब्धि होती है। ऋजुसूत्र नयकी अपेक्षा ज्ञानावरणीयवेदना आदि का निषेध कर एक मात्र वेदनीय कर्म को ही वेदना स्वीकार किया गया है, क्योंकि, लोक में सुख-दुख के विषय में ही वेदना शब्द का व्यवहार देखा जाता है। शब्दनय की अपेक्षा वेदनीय कर्मद्रव्य के उदय से उत्पन्न सुख-दुख का अथवा आठ कर्मो के उदय से उत्पन्न जीवपरिणाम को ही वेदना कहा गया है, क्योंकि, शब्दनय का विषय द्रव्य सम्भव नहीं है।

४. वेदनाद्रव्यविधान

वेदनारूप द्रव्य के सम्बन्ध में उत्कृष्ट, अनुत्कृष्ट एवं जघन्य आदि पदों की प्ररूपणा का नाम वेदनाद्रव्यविधान है। इसमें पदमीमांसा, स्वामित्व और अल्पबहुत्व, ये तीन अनुयोगद्वार ज्ञातव्य बतलाये गये हैं।

(१) पदमीमांसा में ज्ञानावरणीय आदि द्रव्यवेदना के विषय में उत्कृष्ट, अनुत्कृष्ट, जघन्य, अजघन्य, सादि, अनादि, ध्रुव, अध्रुव, ओज[१], युग्म [२], ओम, विशिष्ट और नोम-नोविष्ट; इन १३ पदों का यथासम्भव विचार किया गया है। इसके अतिरिक्त सामान्य चूंकि विशेष का अविनाभावी है, अतएव उक्त १३ पदों में से एक-एक पद को मुख्य करके प्रत्येक पद के विषय में भी शेष १२ पदों की सम्भावना का विचार किया गया है। इस प्रकार ज्ञानावरणादि प्रत्येक कर्म के सम्बन्ध में १६९ {१३ + (१३ X १२) = १६९} प्रश्न करके उक्त पदों के विचार का दिग्दर्शन कराया गया है। उदाहरण के रूप में ज्ञानावरण को ही ले लें। उसके सम्बन्ध में इस प्रकार विचार किया गया है -

ज्ञानावरणीयवेदना द्रव्य से क्या उत्कृष्ट है, क्या अनुत्कृष्ट है, क्या जघन्य है, क्या अजघन्य है, क्या सादि है, क्या अनादि है, क्या ध्रुव है, क्या अध्रुव है, क्या ओज है, क्या

१ ओज का अर्थ विषम संख्या है। इसके २ भेद हैं - कलिओज और तेजोज। जिस राशि में ४ का भाग देने पर ३ अंक शेष रहते हैं वह तेजोज (जैसे १५ संख्या) तथा जिसमें ४ का भाग देने पर १ अंक शेष रहता है वह कलिओज (जैसे १३ संख्या) कही जाती है।

२ युग्म का अर्थ सम संख्या है। इसके २ भेद हैं - कृतयुग्म और बादरयुग्म (बादर वह द्वापर शब्द का बिगड़ा हुआ रूप प्रतीत होता है। भगवतीसूत्र आदि श्वेताम्बर ग्रंथों में दावर-द्वापर शब्द ही पाया जाता है।) जिस राशि में ४ का भाग देने पर कुछ शेष नहीं रहता वह कृतयुग्म राशि कही जाती है (जैसे १६ संख्या)। जिस राशि में ४ का भाग देने पर २ अंक शेष रहते हैं वह बादरयुग्म कही जाती है (जैसे १४ संख्या)।

युग्म है, क्या ओम है, क्या विशिष्ट है, और क्या नोम-नोविशिष्ट है ; इस प्रकार१३ प्रश्न करके उनके ऊपर क्रमशः विचार करते हुए कहा गया है कि (१) उक्त ज्ञानावरणीयवेदना द्रव्य से कथंचित् उत्कृष्ट है, क्योंकि, गुणितकर्मांशिक सप्तम पृथिवीस्थ नारकी जीव के उस भवके अन्तिम समय में ज्ञानावरणीय की उत्कृष्ट वेदना पाई जाती है। (२) कथंचित् यह अनुत्कृष्ट है, क्योंकि, गुणितकर्मांशिक को छोड़कर शेष सभी जीवों के ज्ञानावरणीय का द्रव्य अनुत्कृष्ट पाया जाता है। (३) कथंचित् वह जघन्य है, क्योंकि, क्षपितकर्मांशिक क्षीणकषाय गुणस्थानवर्ती जीव के इस गुणस्थान के अन्तिम समय में ज्ञानावरणीय का द्रव्य जघन्य पाया जाता है। (४) कथंचित् वह अजघन्य है, क्योंकि, उक्त क्षपितकर्मांशिक को छोड़कर अन्य सब प्राणियों में ज्ञानावरणीयका द्रव्य अजघन्य देखा जाता है। (५) कथंचित् वह सादि है, क्योंकि, उत्कृष्ट आदि पदों का परिवर्तन होता रहता है, वे शाश्वतिक नहीं हैं। (६) कथंचित् वह अनादि है, क्योंकि, जीव का कर्मका बन्धसामान्य अनादि है, उसके सादित्व की सम्भावना नहीं है। (७) कथंचित् यह ध्रुव है, क्योंकि, अभव्यों तथा अभव्य समान भव्य जीवों में भी सामान्य स्वरूप से ज्ञानावरण का विनाश सम्भव नहीं है। (८) कथंचित् यह अध्रुव है, क्योंकि, केवलज्ञानी जीवों में उसका विनाश देखा जाता है। इसके अतिरिक्त उक्त उत्कृष्ट आदि पदों का शाश्वतिक अवस्थान सम्भव न होने से उनमें परिवर्तन भी होता ही रहता है। (९) कथंचित् वह युग्म है, क्योंकि, प्रदेशों के रूप में ज्ञानावरणीय का द्रव्य सम संख्यात्मक पाया जाता है। (१०) कथंचित् वह ओज है, क्योंकि, उसका द्रव्य कदाचित् विषम संख्या के रूप में भी पाया जाता है। (११) वह कथंचित् ओम है, क्योंकि, उसके प्रदेशों में कदाचित् हानि देखी जाती है। (१२) कथंचित् वह विशिष्ट है, क्योंकि, कदाचित् उसके प्रदेशों में व्यय की अपेक्षा आय की अधिकता देखी जाती है। (१३) कथंचित् वह नोम-नोविशिष्ट है, क्योंकि, प्रत्येक पद के अवयव की विवक्षा में वृद्धि और हानि दोनों की ही सम्भावना नहीं है।

इसी प्रकार से उत्कृष्ट ज्ञानावरणीयवेदना क्या अनुत्कृष्ट है, क्या जघन्य है इत्यादि स्वरूप से एक-एक पद को विवक्षित करके उसके विषय में भी शेष १२ पदों की सम्भावना का विचार किया गया है (देखिये पृ. ३० पर दी गई इन पदों की तालिका)

(२) स्वामित्व अनुयोगद्वार में ज्ञानावरणीय आदि कर्मों के उत्कृष्ट व अनुत्कृष्ट आदि पद किन-किन जीवों में किस-किस प्रकार से सम्भव है, इस प्रकार से उनके स्वामियों का विस्तारपूर्वक विचार किया गया है। उदाहरणार्थ ज्ञानावरणीय को लेकर उसकी उत्कृष्ट

वेदना के स्वामी का विचार करते हुए कहा गया है कि जो जीव बादर पृथिवीकायिक जीवों में साधिक २००० सागरोपमों से हीन कर्मस्थिति (७० कोड़ाकोड़ि सागरोपम) प्रमाण रहा है, उनमें परिभ्रमण करता हुआ जो पर्याप्तों में बहुत बार और अपर्याप्तों में थोड़े बार उत्पन्न होता है (भवावास), पर्याप्तों में उत्पन्न होता हुआ दीर्घ आयुवालों में तथा अपर्याप्तों में उत्पन्न होता हुआ अल्प आयुवालों में ही जो उत्पन्न होता है (अद्धावास), तथा दीर्घ आयुवालों में उत्पन्न हो करके जो सर्वलघु काल में पर्याप्तियों को पूर्ण करता है, जब जब वह आयु को बांधता है तत्प्रायोग्य जघन्य योग के द्वारा ही बांधता है (आयुआवास), जो उपरिम स्थितियों के निषेक के उत्कृष्ट पद को तथा अधस्तन स्थितियों के निषेक के उत्कृष्ट पद को तथा अधस्तनस्थितियों के निषेक के जघन्य पद को करता है (अपकर्षण-उत्कर्षणआवास अथवा प्रदेशविन्यासावास), बहुत-बहुत बार जो उत्कृष्ट योगस्थानों को प्राप्त होता है (योगावास), तथा बहुत-बहुत बार जो मन्द संक्लेश परिणामों को प्राप्त होता है (संक्लेशावास)। इस प्रकार उक्त जीवों में परिभ्रमण करके पश्चात् जो बादर त्रस पर्याप्त जीवों में उत्पन्न हुआ है; उनमें परिभ्रमण कराते हुए उसके विषय में पहिले के ही समान यहां भी भवावास, अद्धावास, आयुआवास, अपकर्षण-उत्कर्षणआवास, योगावास और संक्लेशावास, इन आवासों की प्ररूपणा की गई है। उक्त रीति से परिभ्रमण करता हुआ जो अन्तिम भवग्रहण में सप्तम पृथिवी के नारकियों में उत्पन्न हुआ है, उनमें उत्पन्न हो करके प्रथम समयवर्ती आहारक और प्रथम समयवर्ती तद्भवस्थ होते हुए जिसने उत्कृष्ट योग से आहार को ग्रहण किया है, उत्कृष्ट वृद्धि से जो वृद्धिगत हुआ है, सर्वलघु अन्तमुहूर्त काल में जो सब पर्याप्तियों से पर्याप्त हुआ है, वहां ३३ सागरोपम काल तक जो रहा है, बहुत-बहुत बार जो उत्कृष्ट योगस्थानों को तथा बहुत-बहुत बार बहुत संक्लेश परिणामों को जो प्राप्त हुआ है, उक्त प्रकार से परिभ्रमण करते हुए जीवित के थोड़े से अवशिष्ट रहने पर जो योगयवमध्य के ऊपर अन्तर्मुहूर्त काल रहा है, अन्तिम जीवगुणहानिस्थानान्तर में जो आवली के असंख्यातवें भाग रहा है, द्विचरम व त्रिचरम समय में उत्कृष्ट संक्लेश को प्राप्त हुआ है, तथा चरम व द्विचरम समय में जो उत्कृष्ट योग को प्राप्त हुआ है; ऐसे उपर्युक्त जीव के नारक भव के अन्तिम समय में स्थित होने पर ज्ञानावरणीय की वेदना द्रव्य से उत्कृष्ट होती है (यही गुणितकर्मांशिक जीव का लक्षण है)।

उक्त जीव के उतने समय में कितने द्रव्य का संचय होता है तथा वह संचय भी उत्तरोत्तर किस क्रम से वृद्धिगत होता है, इत्यादि अनेक विषयों का वर्णन श्री वीरसेन स्वामी

ने गणित प्रक्रिया के अवलम्बन से अपनी धवला टीका के अन्तर्गत बहुत विस्तार से किया है। आगे चलकर आयु को छोड़कर शेष ६ कर्मों की उत्कृष्ट वेदना के स्वामियों की प्ररूपणा ज्ञानावरण के ही समान बतला करके फिर आयु कर्म की उत्कृष्ट वेदना के स्वामी की प्ररूपणा करते हुए बतलाया गया है कि पूर्वकोटि प्रमाण आयुवाला जो जीव जलचर जीवों में पूर्वकोटि मात्र आयु को दीर्घ आयुबन्धक काल, तत्प्रायोग्य संक्लेश और तत्प्रायोग्य उत्कृष्ट योग के द्वारा बांधता है; योगयवमध्य के ऊपर अन्तर्मुहूर्त काल रहा है, अन्तिम जीवगुणहानिस्थानान्तर में आवली के असंख्यातवें भाग रहा है, तत्पश्चात् क्रम से मृत्यु को प्राप्त होकर पूर्वकोटि आयुवाले जलचर जीवों में उत्पन्न हुआ है, वहां पर सवलघु अन्तर्मुहूर्त में सब पर्याप्तियों से पर्याप्त हुआ है, दीर्घ आयुबन्धक काल मेंतत्प्रायोग्य उत्कृष्ट योग के द्वारा पूर्वकोटि प्रमाण जलचर-आयु को दुबारा बांधता है, योगयवमध्य के ऊपर अन्तर्मुहूर्त काल रहा है, अन्तिम गुणहानिस्थानान्तर में आवली के असंख्यातवें भाग रहा है, तथा जो बहुत बहुत वार साता वेदनीय के बन्ध योग्य काल से सहित हुआ है, ऐसे जीव के अनन्तर समय में सब परभविक आयु के बन्ध की परिसमाप्ति होती है उसी समय उसके आयु कर्म की वेदना द्रव्य से उत्कृष्ट होती है। सभी कर्मो की उत्कृष्ट वेदना से भिन्न अनुत्कृष्ट वेदना कही गई है।

ज्ञानावरणीय की जघन्य वेदना से स्वामी की प्ररूपणा करते हुए कहा गया है कि जो जीव पल्योपम के असंख्यातवें भाग से हीन कर्मस्थिति प्रमाण सूक्ष्म निगोद जीवों में रहा है, उनमें परिभ्रमण करता हुआ जो अपर्याप्तों में बहुत बार और पर्याप्तों में थोड़े ही बार उत्पन्न हुआ है, जिसका अपर्याप्तकाल बहुत पर्याप्तकाल थोड़ा रहा है, जब-जब आयु को बांधता है तब-तब तत्प्रायोग्य उत्कृष्ट योग से बांधता है, जो उपरिम स्थितियों के निषेक के जघन्य पद को और अधस्तन स्थितियों के निषेक के उत्कृष्ट पद को करता है, जो बहुत-बहुत बार जघन्य योगस्थाना को प्राप्त होता है, बहुत-बहुत बार मंद संक्लेश रूप परिणामों से परिणमता है, इस प्रकार से निगोद जीवों में परिभ्रमण करके पश्चात् जो बादर पृथिवीकायिक पर्याप्तों से उत्पन्न होकर वहां सर्वलघु अन्तर्मुहूर्त काल में सब पर्याप्तियों से पर्याप्त हुआ है, तत्पश्चात् अन्तर्मुहूर्त में मरण को प्राप्त होकर जो पूर्वकोटि आयुवाले मनुष्यों में उत्पन्न हुआ है, जिसने वहां पर गर्भ से निकलने के पश्चात् आठ वर्ष का होकर संयम को धारणा किया है, कुछ कम पूर्वकोटि काल तक संयमका परिपालन करके जो जीवित के थोड़े से शेष रहने पर मिथ्यात्व को प्राप्त हुआ है, जो मिथ्यात्व सम्बन्धी सबसे स्तोक असंयमकाल में रहा है, तत्पश्चात् मिथ्यात्व के साथ मरण को प्राप्त होकर जो दस हजार वर्ष की आयुवाले देवों में

उत्पन्न हुआ है, वहां पर जो सबसे छोटे अन्तर्मुहूर्त काल द्वारा सब पर्याप्तियों से पर्याप्त हुआ है, पश्चात् अन्तर्मुहूर्त में जो सम्यक्त्व को प्राप्त हुआ है, उक्त देवों में रहते हुए जो कुछ कम दस हजार वर्ष तक सम्यक्त्व का परिपालन कर जीवित के थोड़े से शेष रहने पर पुन: मिथ्यात्व को प्राप्त हुआ है, मिथ्यात्व के साथ मरकर जो फिर से बादर पृथिवीकायिक पर्याप्तों में उत्पन्न हुआ है, वहां पर जो सबसे छोटे अन्तर्मुहूर्त काल में सब पर्याप्तियों से पर्याप्त हुआ है, पश्चात् अन्तर्मुहूर्त में मृत्यु को प्राप्त होकर जो सूक्ष्म निगोद पर्याप्त जीवों में उत्पन्न हुआ है, पल्योपम के असंख्यातवें भाग मात्र स्थितिकाण्डकघातों के द्वारा पल्योपम के असंख्यातवें भाग मात्र काल में कर्म को हतसमुत्पत्तिक करके जो फिर से भी बादर पृथिवीकायिक पर्याप्तों में उत्पन्न हुआ है; इस प्रकार नाना भवग्रहणों में आठ संयमकाण्डकों को पालकर, चार बार कषायों को उपशमा कर, पल्योपम के असंख्यातवें भाग मात्र संममासंयमकाण्डकों और इतने ही सम्यक्त्वकाण्डकों का परिपालन करके उपर्युक्त प्रकार से परिभ्रमण करता हुआ जो फिर से भी पूर्वकोटि आयुवाले मनुष्यों में उत्पन्न हुआ है; वहां सर्व लघुकाल में योनि निष्क्रमण रूप जन्म से उत्पन्न होकर जो आठ वर्ष का हुआ है, पश्चात् संयम को प्राप्त होकर और कुछ कम पूर्वकोटि काल तक उसका परिपालन करके जो जीवित के थोड़े से शेष रहने पर दर्शनमोहनीय और चारित्रमोहनीय की क्षपणा में उद्यत हुआ है, इस प्रकार से जो जीव छद्मस्थ अवस्था के अन्तिम समय को प्राप्त हुआ है उसके उक्त छद्मस्थ अवस्था के अन्तिम समय में ज्ञानावरणीय की वेदना द्रव्य से जघन्य होती है। (यही क्षपितकर्मांशिकका का लक्षण है)।

३. अल्पबहुत्व अनुयोगद्वार में ज्ञानवरणादि आठ कर्मो की जघन्य, उत्कृष्ट एवं जघन्य-उत्कृष्ट वेदनाओं का अल्पबहुत्व बतलाया गया है। इस प्रकार पदमीमांसा, स्वामित्व और अल्पबहुत्व इन ३ अनुयोगद्वारों के पूर्ण हो जाने पर द्रव्यविधान की चूलिका का प्रारम्भ होता है।

इस चूलिका में योग के अल्पबहुत्व और योग के निमित्त से आने वाले कर्मप्रदेशों के भी अल्पबहुत्व की प्ररूपणा करके पश्चात् अविभागप्रतिच्छेदप्ररूपणा, वर्गणाप्ररूपणा, स्पर्धकप्ररूपणा, अन्तरप्ररूपणा, स्थानप्ररूपणा, अनन्तरोपनिधा, परम्परोपनिधा, समयप्ररूपणा, वृद्धिप्ररूपणा और अल्पबहुत्वप्ररूपणा, इन १० अनुयोगद्वारों के द्वारा योगस्थानों की विस्तृत प्ररूपणा की गई है।

# विषय-परिचय (पु.११)

वेदना महाधिकार के अन्तर्गत जो वेदनानिक्षेपादि १६ अनुयोगद्वार हैं उनमें से आदि के ४ अनुयोगद्वार पुस्तक १० में प्रकाशित हो चुके हैं। प्रस्तुत पुस्तक में उनसे आगे के वेदनाक्षेत्रविधान और वेदनाकालविधान ये २ अनुयोगद्वार प्रकाशित किये जा रहे हैं।

**५. वेदनाक्षेत्र विधान**

द्रव्यविधान के समान इस अनुयोगद्वार में भी पदमीमांसा, स्वामित्व और अल्पबहुत्व, ये तीन अनुयोगद्वार हैं। यहाँ प्रारम्भ में श्री वीरसेन स्वामी ने क्षेत्रविधान की सार्थकता प्रगट करते हुए प्रथमत: नाम, स्थापना, द्रव्य व भाव के भेद से क्षेत्र के ४ भेद बतलाकर उनमें से नोआगमद्रव्यक्षेत्र (आकाश) को अधिकारप्राप्त बतलाया है। ज्ञानावरणादि आठ कर्म रूप पुद्गल द्रव्य का नाम वेदना है। समुद्घातादि रूप विविध अवस्थाओं में संकोच व विस्तार को प्राप्त होने वाले जीवप्रदेश उक्त वेदनाका क्षेत्र है। प्रकृत अनुयोगद्वार में चूंकि इसी क्षेत्र की प्ररूपणा की गई है, अतएव 'वेदनाक्षेत्रविधान' यह उसका सार्थक नाम है।

**(१) पदमीमांसा** – जिस प्रकार द्रव्यविधान (पु.१०) के अन्तर्गत पदमीमांसा अनुयोगद्वार में द्रव्य की अपेक्षा ज्ञानावरणादि कर्मों की वेदना के उत्कृष्ट, अनुत्कृष्ट, जघन्य व अजघन्य तथा देशामर्शकभाव से सूचित सादिअनादि पदों की प्ररूपणा की गई है, ठीक उसी प्रकार से यहाँ इस अनुयोगद्वार में भी उन्हीं १३ पदों की क्षेत्र की अपेक्षा प्ररूपणा की गई है। उससे यहाँ कोई उल्लेखनीय विशेषता नहीं है। (देखिए द्रव्यविधान का विषयपरिचय)

**(२) स्वामित्व** – अनुयोगद्वार में उत्कृष्ट पद विषयक स्वामित्व और जघन्य पद विषयक स्वामित्व, इस प्रकार स्वामित्व के २ भेद बतलाकर प्रकरण वश यहाँ जघन्य व उत्कृष्ट के विषय में निश्चित पद्धति के अनुसार नामादि रूप निक्षेपविधिकी योजना की गई है इसमें नोआगमद्रव्य जघन्य के ओघ और आदेश की अपेक्षा मुख्तया २ भेद बतलाकर फिर उनमें से भी प्रत्येक के द्रव्य, क्षेत्र, काल और भाव की अपेक्षा ४- ४ भेद बतलाये हैं। उनमें ओघ की अपेक्षा एक परमाणु को द्रव्य-जघन्य कहा गया है। कर्मक्षेत्रजघन्य और नोकर्मक्षेत्रजघन्य के भेद से क्षेत्रजघन्य दो प्रकार का है। इनमें सूक्ष्म निगोद जीव की जघन्य अवगाहनाका नाम कर्मक्षेत्रजघन्य और एक आकाश प्रदेश का नाम नोकर्मक्षेत्रजघन्य बतलाया

है। एक समय को कालजघन्य और परमाणु में रहने वाले एक स्निग्धत्व आदि गुण को भावजघन्य कहा गया है। आदेशत: तीन प्रदेशवाले स्कन्ध की अपेक्षा दो प्रदेशवाला स्कन्ध द्रव्यजघन्य, तीन आकाशप्रदेशों में अधिष्ठित द्रव्य की अपेक्षा दो आकाशप्रदेशों में अधिष्ठित द्रव्य क्षेत्रजघन्य, तीन समय परिणत द्रव्य की अपेक्षा दो समय परिणत द्रव्य कालजघन्य, तथा तीन गुण-परिणत द्रव्य की अपेक्षा दो गुण-परिणत द्रव्य भावजघन्य है। इसी प्रकार से आदेश की अपेक्षा इन द्रव्यजघन्यादि के भेदों की आगे भी कल्पना करना चाहिये। जैसे, चार प्रदेश वाले स्कन्ध की अपेक्षा तीन प्रदेशवाला तथा पाँच प्रदेशवाले स्कन्ध की अपेक्षा चार प्रदेश वाला स्कन्ध आदेश की अपेक्षा द्रव्यजघन्य है, इत्यादि। यही प्रक्रिया उत्कृष्ट के सम्बन्ध में भी निर्दिष्ट की गयी है। विशेष इतना है कि यहाँ ओघ की अपेक्षा महास्कन्ध को द्रव्य-उत्कृष्ट, लोकाकाश को कर्मक्षेत्र-उत्कृष्ट, आकाशद्रव्य को नोकर्मक्षेत्र- उत्कृष्ट, अनन्त लोकों काल-उत्कृष्ट और सर्वोत्कृष्ट वर्णादि को भाव - उत्कृष्ट कहा गया है।

आगे इस अनुयोगद्वार में ज्ञानावरणादि आठ कर्मों की क्षेत्र की अपेक्षा उत्कृष्ट, अनुत्कृष्ट, जघन्य और अजघन्य वेदनायें किन-किन जीवों के कौन-कौनसी अवस्था में होती हैं, इस प्रकार इन वेदनाओं के स्वामियों की विस्तार से प्ररूपणा की गयी है। उदाहरणस्वरूप क्षेत्र की अपेक्षा ज्ञानावरण की उत्कृष्ट वेदना के स्वामी की प्ररूपणा करते हुए बतलाया गया है कि एक हजार योजन प्रमाण आयत जो महामत्स्य स्वयंम्भूरमण समुद्र के बाह्य तट पर स्थित है, वहां वेदना समुद्घात को प्राप्त होकर जो तनुवातवलय से संलग्न है तथा जो मारणान्तिकसमुद्घात को करते हुए तीन विग्रहकाण्डकों को करके अनन्तर समय में नीचे सातवीं पृथिवी के नारकियों में उत्पन्न होने वाला है उसके ज्ञानावरण कर्म की क्षेत्र की अपेक्षा उत्कृष्ट वेदना होती है। इस उत्कृष्ट वेदना से भिन्न ज्ञानावरण की क्षेत्र की अपेक्षा अनुत्कृष्ट वेदना है। इसी प्रकार से दर्शनावरण आदि शेष कर्मों की उत्कृष्ट - अनुत्कृष्ट वेदनाओं की प्ररूपणा की गयी है। वेदनीय कर्म की क्षेत्र की अपेक्षा उत्कृष्ट वेदना लोकपूरण केवलिसमुद्घात को प्राप्त हुए केवली के कही गयी है।

ज्ञानावरण की क्षेत्रत: जघन्यवेदना ऐसे सूक्ष्म निगोद अपर्याप्त जीव के बतलायी है जो ऋतुगति से उत्पन्न होकर तद्भवस्थ होने के तृतीय समय में वर्तमान व तृतीय समयवर्ती आहारक है, अघन्य योगवाला है, तथा सर्वजघन्य अवगाह से युक्त है। इस जघन्य क्षेत्रवेदना से भिन्न अजघन्य क्षेत्रवेदना कही गयी है। इसी प्रकार से शेष कर्मों की भी क्षेत्र की अपेक्षा अघन्य व अजघन्य वेदना की यहाँ प्ररूपणा की गयी है।

(३) अल्पबहुत्व अनुयोगद्वार में आठों कर्मों की उक्त वेदनाओं के अल्पबहुत्व की प्ररूपणा जघन्यपदविषयक, उत्कृष्टपदविषयक व जघन्य-उत्कृष्टपदविषयक, इन 3 अनुयोगद्वारों के द्वारा की गयी है। प्रसंग पाकर यहाँ (सूत्र ३०-९९ में) मूलग्रन्थकर्ता ने सब जीवों में अवगाहनादण्डककी भी प्ररूपणा कर दी है।

६ *वेदनाकालविधान*

इस अनुयोगद्वार में पहिले नामकाल, स्थापनाकाल, द्रव्यकाल, समाचारकाल, अद्धाकाल, प्रमाणकाल और भावकाल, इस प्रकार काल के ७ भेदों का निर्देश कर इनके और भी उत्तरभेदों को बतलाते हुए तद्व्यतिरिक्त नोआगमद्रव्यकाल के प्रधान और अप्रधान रूप से २ भेद बतलाये है। इनमें जो काल शेष पांच द्रव्यों के परिणमन में हेतुभूत हैं वह प्रधानकाल कहा गया है। यह प्रधानकाल कालाणु स्वरूप होकर संख्या में लोकाकाशप्रदेशों के बराबर, रत्नराशि के समान प्रदेश प्रचय से रहित, अमूर्त एवं अनादि-निधन है। अप्रधानकाल सचित्त, अचित्त और मिश्र के भेद से तीन प्रकार का बतलाया है। इनमें दंशकाल (डांसों का समय) व मशककाल (मच्छरों का समय) आदि को सचित्तकाल, धूलिकाल, कर्दमकाल, वर्षाकाल, शीतकाल व उष्णकाल आदि को अचित्तकाल तथा सदंश शीतकाल आदि को मिश्रकाल से नामांकित किया गया है।

समाचारकाल लौकिक और लोकोत्तर के भेद से दो प्रकार हैं। वन्दनाकाल, नियमकाल, स्वाध्यायकाल व ध्यानकाल आदि रूप लोकोत्तर समाचारकाल तथा कर्षणकाल (खेत जोतने का समय) लुननकाल व वपनकाल (वोने का समय) आदि रूप लौकिक समाचारकाल कहा जाता है। वर्तमान, अतीत व अनागत रूपकाल अद्धाकाल तथा पल्योपम व सागरोपम आदि रूप काल प्रमाणकाल नाम से प्रसिद्ध हैं।

वेदनाद्रव्यविधान और क्षेत्रविधान के समान इस अनुयोगद्वार में भी पदमीमांसा, स्वामित्व और अल्पबहुत्व ये ही तीन अनुयोग द्वार हैं।

(१) पदमीमांसा — अनुयोगद्वार में ज्ञानावरणादि कर्मों की वेदनाओं के उत्कृष्ट-अनुत्कृष्ट आदि उन्हीं १३ पदों की प्ररूपणा काल की अपेक्षा ठीक उसी प्रकार से की गयी है जैसे कि द्रव्य विधान में द्रव्य की अपेक्षा से और क्षेत्रविधान में क्षेत्र की अपेक्षा से वह की गयी है। यहाँ उससे कोई उल्लेखनीय विशेषता नहीं है।

(२) स्वामित्व — पिछले उन दोनों अनुयोगद्वारों के समान यहाँ भी इस अनुयोगद्वार को उत्कृष्ट पद विषयक और अनुत्कृष्ट पदविषयक इन्हीं दो भेदों में विभक्त

किया गया है। प्रकरणवश यहाँ भी प्रारम्भ में क्षेत्र के विधान समान जघन्य और उत्कृष्ट के विषय में नामादि रूप निक्षेपविधि की योजना की गयी है। तत्पश्चात् ज्ञानावरणादि कर्मों सम्बन्धी काल की अपेक्षा होने वाली उत्कृष्ट -अनुत्कृष्ट एवं जघन्य-अजघन्य वेदनाओं के स्वामियों की प्ररूपणा की गयी है। उदाहरणार्थ, ज्ञानावरण की उत्कृष्ट वेदना के स्वामी का कथन करते हुए यह बतलाया है कि जो संज्ञी पंचेन्द्रिय मिथ्यादृष्टि जीव सब पर्याप्तियों से पर्याप्त हो चुका है, साकार उपयोग से युक्त होकर श्रुतोपयोग से सहित है, जागृत है, तथा उत्कृष्ट स्थितिबन्ध के योग्य संक्लेश स्थानों से अथवा कुछ मध्यम जाति के संक्लेश परिणामों से सहित है, उसके ज्ञानावरण कर्म की काल की उत्कृष्ट वेदना होती है। उपर्युक्त विशेषताओं से संयुक्त यह जीव कर्मभूमिज (१५ कर्म भूमियों में उत्पन्न) ही होना चाहिये, भोग भूमिज नहीं, कारण कि भोगभूमियों में उत्पन्न जीवों के उत्कृष्ट स्थिति का बन्ध सम्भव नहीं है। इसके अतिरिक्त वह चाहे अकर्मभूमिज (देव-नारकी) हो, चाहे कर्मभूमिप्रतिभागज (स्वयंप्रभ पर्वत के बाह्य भाग में उत्पन्न) हो, इसकी कोई विशेषता यहाँ अभीष्ट नहीं है। इसी प्रकार वह संख्यातवर्षायुष्क (अढ़ाई द्वीप-समुद्रों तथा कर्मभूमि प्रतिभाग में उत्पन्न) और असंख्यातवर्षायुक्त (देव-नारकी) इनमें से कोई भी हो सकता है। वह देव होना चाहिये, मनुष्य होना चाहिये, तिर्यंच होना चाहिये अथवा नारकी होना चाहिये, इस प्रकार की गतिजन्य विशेषता के साथ ही यहाँ वेदजनित विशेषता की भी कोई अपेक्षा नहीं की गयी है। वह जलचर भी हो सकता है, थलचर भी हो सकता है, और नभचर भी हो सकता है, इसकी भी विशेषता यहाँ नहीं ग्रहण की गयी।

इस उत्कृष्ट वेदना से भिन्न वेदना अनुत्कृष्ट बतलायी गई है। इसी प्रकार से यथासम्भव शेष कर्मों की कभी काल की अपेक्षा उत्कृष्ट- अनुत्कृष्ट वेदनाओं की विशदता से प्ररूपणा की गयी है। आयु कर्म की कालतः उत्कृष्ट वेदना का निरूपण करते हुए यह स्पष्ट किया है कि उत्कृष्ट देवायु के बन्धक मनुष्य सम्यग्दृष्टि ही होते हैं, किन्तु उत्कृष्ट नारकायु के बन्धक मनुष्य पर्याप्त मिथ्यादृष्टि के साथ संज्ञी पंचेन्द्रिय पर्याप्त तिर्यंच मिथ्यादृष्टि भी होते हैं। देवों की उत्कृष्ट आयु का बन्ध १५ कर्मभूमियों में ही होता है, कर्मभूमिप्रतिभाग और भोग भूमियों में उत्पन्न जीवों के उसका बन्ध सम्भव नहीं है। उत्कृष्ट नारकायुका बन्ध १५ कर्मभूमियों के साथ कर्मभूमिप्रतिभाग में भी उत्पन्न जीवों के होता है, भोगभूमियों में उसका बन्ध नहीं होता। इस उत्कृष्ट देवायु और नारकायु के बन्धक संख्यात वर्ष की आयु वाले मनुष्य व तिर्यंच उसके बन्धक नहीं होते। तीनों वेदों में से किसी भी वेद के साथ उत्कृष्ट आयु का बन्ध हो सकता है, उसका किसी वेद विशेष के साथ विरोध सम्भव नहीं है,

यह जो मूल ग्रन्थकारद्वारा सामान्य कथन किया गया है उसका स्पष्टीकरण करते हुए श्री वीरसेन स्वामी ने कहा है कि वेद से अभिप्राय यहाँ भाववेद का रहा है। कारण कि अन्यथा द्रव्य स्त्रीवेद से भी उत्कृष्ट नारकायुका बन्ध हो सकता है, किन्तु वह "आ पंचमी त्ति सिंहा इत्थीओ जंति छट्ठिपुढवि त्ति" इस सूत्र (मूलाचार १२-११३) के विरुद्ध होने से सम्भव नहीं है। इसके अतिरिक्त द्रव्यस्त्रीवेद के साथ उत्कृष्ट देवायु का भी बन्ध संभव नहीं है, क्योंकि, उसका बन्ध निर्ग्रन्थ लिंग के साथ ही होता है, परन्तु द्रव्यस्त्रियों के वस्त्रादि त्यागरूप भावनिर्ग्रन्थता सम्भव नहीं है।

काल की अपेक्षा सब कर्मों की जघन्य वेदना की प्ररूपणा करते हुए ज्ञानावरण, दर्शनावरण और अन्तराय कर्म की यह वेदना छद्मस्थ अवस्था के अन्तिम समय को प्राप्त जीव के (क्षीणकषाय के अन्तिम समय में) बतलायी गयी है। वेदना, आयु, नाम व गोत्र की कालतः जघन्य वेदना अयोग-केवली के अन्तिम समय में होती है। मोहनीय कर्म की उक्त वेदना सूक्ष्मसाम्पराय के अन्तिम समय में होती है। अपनी अपनी जघन्य वेदना से भिन्न सब कर्मों की कालतः अजघन्य वेदना कही गयी है।

(३) अल्पबहुत्व — अनुयोगद्वार में क्रमशः जघन्य पद, उत्कृष्ट पद और जघन्य-उत्कृष्ट पद की अपेक्षा आठों कर्मों की कालवेदना के अल्पबहुत्व की प्ररूपणा की गयी है। इस प्रकार इन ३ अनुयोगद्वारों के समाप्त हो जाने पर प्रस्तुत वेदनाकाल विधान अनुयोगद्वार समाप्त हो जाता है। आगे चलकर उसकी प्रथम चूलिका प्रारम्भ होती है।

## चूलिका १

इस चूलिका में निम्न ४ अनुयोगद्वार हैं – स्थितिबन्धस्थानप्ररूपणा, निषेकप्ररूपणा, आबाधाकाण्डकप्ररूपणा और अल्पबहुत्व।

(१) स्थितिबन्धस्थानप्ररूपणा — इसमें चौदह जीवसमासों के आश्रय से स्थितिबन्ध स्थानों के अल्पबहुत्व की प्ररूपणा की गयी है। अपनी -अपनी उत्कृष्ट स्थिति में से जघन्य स्थिति को कम करके एक अंक के मिला देने पर जो प्राप्त हो उतने स्थितिस्थान होते हैं। इस अल्पबहुत्व को देशामर्शक सूचित कर श्री वीरसेन स्वामी ने यहाँ अल्पबहुत्व के अव्वोगाढअल्पबहुत्व और मूल प्रकृति अल्पबहुत्व ये दो भेद बतलाकर स्वस्थान-परस्थान के भेद से विस्तारपूर्वक प्ररूपणा की है। अव्वोगाढअल्पबहुत्व में कर्मविशेष की अपेक्षा न कर सामान्यतया जीवसमासों के आधार से जघन्य व उत्कृष्ट स्थितिबन्ध, स्थितिबन्धस्थान

और स्थितिबन्धस्थानविशेष का अल्पबहुत्व बतलाया गया है। परन्तु मूलप्रकृतिअल्पबहुत्व में उन्हीं जीवसमासों के आधार से ज्ञानावरणादि कर्मों की अपेक्षा कर उपर्युक्त जघन्य व उत्कृष्ट स्थितिबन्धादि के अल्पबहुत्व की प्ररूपणा की गयी है।

आगे जाकर "बध्यते इति बन्धः, स्थितिश्चासी बन्धश्च स्थितिबन्धः, तस्य स्थानं विशेष स्थितिबन्धस्थानम्, अथवा बन्धनं बन्धः, स्थितेर्बन्धः स्थितिबन्धः, सोऽस्मिन् तिष्ठतीत्रि स्थिति बन्धस्थानम्" इन दो निरुक्तियों के अनुसार स्थितिबन्ध स्थान का अर्थ आबाधास्थान करके पूर्वोक्त पद्धति के ही अनुसार अव्वोगाढअल्पबहुत्व में स्वस्थान परस्थान स्वरूप से जघन्य व उत्कृष्ट आबाधा आबाधास्थान और आबाधास्थान विशेष के अल्पबहुत्व की सामान्यतया तथा मूल प्रकृति अल्पबहुत्व में इन्हीं के अल्पबहुत्व की कर्मविशेष के आधार से प्ररूपणा की गयी है। तत्पश्चात जघन्य व उत्कृष्ट आबाधा, आबाधास्थान और आबाधाविशेष, इन सबके अल्पबहुत्व की प्ररूपणा पूर्वोक्त पद्धति के ही अनुसार सम्मिलित रूप में एक साथ भी की गयी है।

तत्पश्चात् "स्थितयो बध्यन्ते एभिरिति स्थितिबन्धः तेषां स्थानानि अवस्थाविशेषाः स्थितिबन्ध स्थानानि" इस निरुक्ति के अनुसार स्थितिबन्ध स्थानपद से स्थितिबन्ध के कारणभूत संक्लेश व विशुद्धि रूप परिणामों की व्याख्या प्ररुपणा, प्रमाण व अल्पबहुत्व इन ३ अनयोगद्वारों से की गयी है। संक्लेश विशुद्धिस्थानों का अल्पबहुत्व स्वयं मूलग्रन्थकर्ता भट्टारक भूतबलि के द्वारा चौदह जीवसमासों के आधार से किया गया है। तत्पश्चात् स्थितिबन्ध की जघन्य व उत्कृष्ट आदि अवस्थाविशेषों के अल्पबहुत्व का भी वर्णन मूलसूत्रकार ने स्वयं ही किया है [१]।

(२) निषेकप्ररूपणा - संज्ञी पंचेन्द्रिय मिथ्यादृष्टि पर्याप्त आदि विविध जीव ज्ञानावरणादि कर्मों के आबाधाकाल को छोड़कर उत्कृष्ट स्थिति के अन्तिम समय पर्यन्त प्रथमादिक समयों में किस प्रमाण से द्रव्य देकर निषेकरचना करते हैं, इसकी प्ररूपणा इस अधिकार में प्ररूपणा, प्रमाण, श्रेणि, अवहार, भागाभाग और अल्पबहुत्व, इन ६ अनुयोगद्वारों के द्वारा विस्तार से की गई है।

(३) आबाधाकाण्डकप्ररूपणा — इसमें यह बतलाया गया है कि पंचेन्द्रिय संज्ञी आदि जब आयुकर्म को छोड़कर शेष ७ कर्मों की उत्कृष्ट स्थिति से आबाधा के एक

१ यह अल्पबहुत्व श्वेताम्बर कर्मप्रकृति ग्रन्थ की आचार्य मलयगिरि विरचित संस्कृत टीका में भी यत् किंचित् भेद के साथ प्रायः ज्यों का त्यों पाया जाता है (देखिये कर्मप्रकृति गाथा १, ८०-८१ की टीका)। इसके अतिरिक्त यहाँ अन्य भी कुछ प्रकरण अनूदित जैसे उपलब्ध होते हैं।

एक समय में पल्योपम के असंख्यातवें भाग मात्र नीचे आकर एक आबाधाकाण्ड को करते हैं। उदाहरणार्थ विवक्षित जीव आबाधा के अन्तिम समय में ज्ञानावरणादि की उत्कृष्ट स्थिति को भी बांधता है, उससे एक समय कम स्थिति को बांधता है, दो समय कम स्थिति को भी बांधता है, तीन समय कम स्थिति को भी बांधता है, इस क्रम से जाकर उक्त समय में ही पल्योपम के असंख्यातवें भाग मात्र से हीन तक उत्कृष्ट स्थिति को बांधता है। इस प्रकार आबाधा को अन्तिम समय में जितनी भी स्थितियाँ बन्ध के योग्य हैं उन सबकी एक आबाधाकाण्डक संज्ञा निर्दिष्ट की गयी है। इसी क्रम से आबाधा के द्विचरमादि समयों के विविक्षित द्वितीयादिक आबाधाकाण्डकों को भी समझना चाहिये। यह क्रम जघन्य स्थिति प्राप्त होने तक चालू रहता है। यहाँ श्री वीरसेन स्वामी ने चौदह जीव समासों में आबाधास्थानों और आबाधाकाण्डकशलाकाओं के प्रमाण की भी प्ररूपणा की है।

यहाँ आयु कर्म के आबाधाकाण्डकों की प्ररूपणा करने का कारण यह है कि अमुक आबाधा में आयु की अमुक स्थिति बंधती है, ऐसा कोई नियम अन्य कर्मों के समान आयुकर्म के विषय में सम्भव नहीं है। कारण है कि पूर्वकोटि के त्रिभाग को आबाधा करके उसमें तेतीस सागरोपम प्रमाण (उत्कृष्ट) आयु बंधती है, उससे एक समय कम भी बंधती है, दो समय कम भी बंधती है, तीन समय कम भी बंधती है, यहाँ तक कि इसी आबाधा में क्षुद्रभवग्रहण मात्र तक आयुस्थिति बँधती है। यही कारण है कि यहाँ आयु के आबाधाकाण्डकों की प्ररूपणा नहीं की गयी।

(४) अन्वबहुत्व अनुयोगद्वार — इसमें मूलसूत्रकार द्वारा चौदह जीवसमासों में ज्ञानावरणादि ७ कर्मों तथा आयु कर्म की जघन्य व उत्कृष्ट आबाधा, आबाधास्थान, आबाधाकाण्डक, नानाप्रदेशगुणहानिस्थानान्तर, एक प्रदेशगुणहानिस्थानान्तर, एक आबाधाकाण्डक, जघन्य व उत्कृष्ट स्थितिबन्ध तथा स्थितिबन्धस्थान, इन सबके अल्पबहुत्व की प्ररूपणा विशद रूप से की गयी है [१]। आगे चलकर यहाँ श्री वीरसेन स्वामी ने इस अल्पबहुत्व के द्वारा सूचित स्वस्थान व परस्थान अल्पबहुत्वों की भी प्ररूपणा बहुत विस्तार से की है।

## चूलिका २

इस चूलिका के अन्तर्गत स्थितिबन्धाध्यवसायस्थानों की प्ररूपणा में जीव-समुदाहार, प्रकृतिसमुदाहार और स्थितिसमुदाहार ये ३ अनुयोगद्वार निर्दिष्ट किये गये हैं।

१ तुलना के लिये देखिये कर्मप्रकृति १-८६ गाथा की आचार्य मलयगिरिविरचित संस्कृत टीका।

(१) जीवसमुदाहार में यह बतलाया है कि जो जीव ज्ञानावरणादि रूप ध्रुवप्रकृतियों के बन्धक हैं वे दो प्रकार होते हैं - सातबन्धक, और असातबन्धक। इसका कारण यह है कि साता व असाता वेदनीय के बन्ध के बिना उक्त ज्ञानावरणादि प्रकृतियों का बन्ध सम्भव नहीं है। इनमें जो सात बन्धक हैं वे तीन प्रकार हैं - चतु:स्थानबन्धक, त्रिस्थानबन्धक और द्विस्थानबन्धक। असातबन्धक भी तीन प्रकार ही हैं - द्विस्थानबन्धक, त्रिस्थानबन्धक और चतु:स्थानबन्धक। इनमें साता के चतु:स्थानबन्धक सर्वविशुद्ध (अतिशय मंदकषायी), उनसे उसी के त्रिस्थानबन्धक संक्लिष्टतर होते हैं। असाता के द्विस्थानबन्धक सर्वविशुद्ध, इनसे त्रिस्थानबन्धक संक्लिष्टतर, और इनसे भी उसके चतु:स्थानबन्धक संक्लिष्टतर होते हैं। साता के चतु:स्थानबन्धक जीव उक्त ज्ञानावरणादि प्रकृतियों की जघन्य स्थिति को, त्रिस्थानबन्धक अजघन्य अनुत्कृष्ट स्थिति का तथा द्विस्थानबन्धक उत्कृष्ट स्थिति को बाँधते हैं। असाता के द्विस्थानबन्धक उपर्युक्त प्रकृतियों की जघन्य स्थिति को, त्रिस्थानबन्धक अजघन्य-अनुत्कृष्ट स्थिति को, तथा चतु:स्थानबन्धक उक्त प्रकृतियों की उत्कृष्ट स्थिति के साथ ही असाता की भी उत्कृष्ट स्थिति को बांधते हैं। तत्पश्चात साता व असाता के चतु:स्थानबन्धक व द्विस्थानबन्धक आदि जीवों में ज्ञानावरण की जघन्य आदि स्थितियों को बाँधनेवाले जीव कितने हैं, तथा ज्ञानोपयोग व दर्शनोपयोग से बंधने वाली स्थितियाँ कौन-कौन सी हैं, इत्यादि बतलाकर छह यवों के अधस्तन व उपरिम भागों के अल्पबहुत्व की प्ररूपणा की गई है।

(२) प्रकृतिसमुदाहार में प्रमाणानुगम और अल्पबहुत्व ये दो अनुयोगद्वार हैं इनमें प्रमाणानुगम के द्वारा ज्ञानावरणादि कर्मों की स्थिति के बन्ध के कारण भूत स्थिति बन्धाध्यवसायस्थानों के प्रमाण की प्ररूपणा तथा अल्पबहुत्व के द्वारा उक्त आठों कर्मों के स्थितिबन्धाध्यवसायस्थानों के अल्प बहुत्व की प्ररूपणा की गयी है।

(३) स्थितिसमुदाहार में प्रगणना, अनुकृष्टि और तीव्र-मंदता ये तीन अनुयोगद्वार हैं। इनमें प्रगणना के द्वारा ज्ञानावरणादि आठ कर्मों की जघन्य स्थिति से लेकर उत्कृष्ट स्थिति पर्यन्त पाये जानेवाले स्थितिबन्धाध्यवसायस्थानों की संख्या और उनके अल्पबहुत्व की प्ररूपणा की गयी है। अनुकृष्टि में उपर्युक्त जघन्य आदि स्थितियों में इन्हीं स्थिति बन्धाध्यवसायस्थानों की समानता व असमानता का विचार किया गया है। तीव्र-मंदता अनुयोगद्वार में जघन्य स्थिति - आदि के आधार से स्थितिबन्धाध्यवसायस्थानों के अनुभाग की तीव्रता व मंदता का विवेचन किया गया है। इस प्रकार द्वितीय चूलिका के समाप्त हो जाने पर प्रस्तुत वेदनाकालविधान अनुयोगद्वार समाप्त होता है।

# विषय-परिचय (पु.१२)

वेदना अनुयोगद्वार के मुख्य अधिकार सोलह हैं। उनमें से जिन अन्तिम दस अधिकारों की इस पुस्तक में प्ररूपणा की है। उनके नाम ये हैं - वेदनाभावविधान, वेदनाप्रत्ययविधान, वेदनास्वामित्व विधान, वेदनावेदनाविधान, वेदनागतिविधान, वेदनाअनन्तरविधान, वेदनासन्निकर्षविधान, वेदनापरिमाणविधान, वेदनाभागाभागविधान और वेदनाअल्पबहुत्वविधान।

**७ वेदनाभावविधान**

भाव के चार भेद हैं - नामभाव, स्थापनाभाव, द्रव्यभाव और भावभाव। उनमें से भाव शब्द नामभाव है तथा सद्भाव या असद्भाव रूप से 'वह यह है' इस प्रकार अभेद रूप से सङ्कल्पित पदार्थ स्थापनाभाव है। द्रव्यभाव के दो भेद हैं - आगमद्रव्यभाव और नोआगमद्रव्यभाव। भावविषयक शास्त्र का जानकार किन्तु वर्तमान में उसके उपयोग से रहित जीव आगमद्रव्यभाव है। नोआगमद्रव्यभाव तीन प्रकार का है - ज्ञायकशरीर, भावी और तद्व्यतिरिक्त। जो भावविषयक शास्त्र के जानकार का त्रिकालविषयक शरीर है वह ज्ञायकशरीर नोआगमद्रव्यभाव है और जो भविष्य में भावविषयक शास्त्र का जानकार होगा वह भाविनोआगमद्रव्यभाव है और जो भविष्य में भावविषयक शास्त्र का जानकार होगा वह भाविनोआगमद्रव्यभाव है। तद्व्यतिरिक्तनोआगमद्रव्यभाव के दो भेद हैं - कर्म और नोकर्म। ज्ञानावरणादि कर्मों की अज्ञानादि को उत्पन्न कराने वाली जो शक्ति है उसे कर्मतद्व्यतिरिक्त नोआगमद्रव्यभाव कहते हैं और इसके सिवा अन्य जितनी सचित्त और अचित्तद्रव्य सम्बन्धी शक्तियाँ हैं उन्हें नोकर्मतद्व्यतिरिक्त नोआगमद्रव्यभाव कहते हैं। भावभाव के दो भेद हैं - आगमभावभाव और नोआगमभावभाव। भावविषयक शास्त्र का जानकार और उपयोगयुक्त जीव आगमभावभाव कहलाता है तथा नोआगम भावभाव के दो भेद हैं - तीव्रमन्दभाव और निर्जराभाव।

इन सब भावों में से वेदनाभावविधान में कर्मतद्व्यतिरिक्त नोआगमद्रव्यभाव की पदमीमांसा, स्वामित्व और अल्पबहुत्व इन तीन अधिकारों द्वारा प्ररूपणा की गई है।

पदमीमांसा में ज्ञानावरणादि आठ मूल कर्मों की उत्कृष्ट, अनुत्कृष्ट, जघन्य और अजघन्य भाववेदनाओं का विचार किया गया है। यहाँ वीरसेन स्वामी ने धवला टीका में

उत्कृष्ट आदि पूर्वोक्त चार पदों के साथ सादि, अनादि, ध्रुव, अध्रुव, ओज, युग्म, ओम, विशिष्ट और नोमनोविशिष्ट इन अन्य नौ पदों को देशामर्षकभाव से सूचित कर इन तेरह पदों के परस्पर सन्निकर्ष की भी प्ररूपणा की है। मात्र ऐसा करते हुए वे कहाँ किस अपेक्षा से उत्कृष्ट आदि पद स्वीकार किये गये हैं इस दृष्टिकोण का पृथक्पृथक् रूप से उल्लेख करते गये हैं। इसके लिए प्रस्तुत पुस्तक का पृष्ठ ग्यारह का कोष्टक द्रष्टव्य है।

स्वामित्व अनुयोगद्वार में ज्ञानावरणादि आठ मूल प्रकृतियों के आश्रय से इन उत्कृष्ट आदि चार पदों की अपेक्षा स्वामी बतलाये गये हैं।

अल्पबहुत्व अनुयोगद्वार के जघन्य, उत्कृष्ट और जघन्योत्कृष्ट ऐसे तीन भेद करके इनके उत्तर प्रकृतियों के आश्रय से चौसठ पदवाले उत्कृष्ट और जघन्य अल्पबहुत्व का भी विचार किया गया है। यहाँ दो बातें उल्लेखनीय हैं। प्रथम तो यह कि इन दोनों प्रकार के चौंसठ पद वाले अल्पबहुत्व का निर्देश पहले क्रम से सूत्र गाथाओं में किया गया है और फिर उन्हीं को गद्यसूत्रों में दिखलाया गया है। द्वितीय यह कि वीरसेन स्वामी ने इन दोनों प्रकार के अल्पबहुत्वों से सूचित होने वाले स्वस्थान अल्पबहुत्व का निर्देश अपनी धवला टीका में अलग से किया है।

इसके आगे इसी वेदनाभाव विधान की क्रम से प्रथम, द्वितीय और तृतीय ये तीन चूलिकाएँ चालू होती हैं। जिस प्रकरण में विवक्षित अनुयोगद्वार में कहे गये विषय का अवलम्बन लेकर विशेष व्याख्यान किया जाता है उसे चूलिका कहते हैं। इसलिए चूलिका सर्वथा स्वतन्त्र प्रकरण न होकर विवक्षित अनुयोग द्वार का ही एक अङ्ग माना जाता है। ऐसी यहाँ क्रम से तीन चूलिकायें निर्दिष्ट हैं।

प्रथम चूलिका में गुणश्रेणिनिर्जरा किसके कितनी गुणी होती हैं और उसमें लगने वाले काल का क्या प्रमाण है, इसका विचार किया गया है। यहाँ गुणश्रेणिनिर्जरा के कुल स्थान ग्यारह बतलाये हैं। यथा-सम्यक्त्व की उत्पत्ति, श्रावक, विरत, अनन्तानुबन्धी की विसंयोजना करनेवाला, दर्शनमोहका क्षपक, चारित्रमोह का उपशामक, उपशान्तकषाय, क्षपक, क्षीणमोह, स्वस्थान जिन और योगनिरोध में प्रवृत्त हुए जिन। इन ग्यारह स्थानों में णश्रेणि निर्जरा उत्तरोत्तर असंख्यात गुणी होती है। किन्तु इसमें लगनेवाला काल उत्तरोत्तर संख्यातगुणा हीन जानना चाहिए। अर्थात् प्रथम सम्यक्त्व की उत्पत्ति के समय गुणश्रेणि निर्ज्ररा में जो अन्तर्मुहूर्त काल लगता है उससे श्रावक के होनेवाली गुणश्रेणि निर्ज्ररा में संख्यातगुणा हीन अन्तर्मुहूर्त काल लगता है। इस प्रकार आगे आगे हीन-हीन काल जानना चाहिए। तत्त्वार्थसूत्र के 'सम्यग्दृष्टिश्रावक' इत्यादि सूत्र की व्याख्या करते हुए सर्वार्थसिद्धि

में ये गुणश्रेणि के स्थान कुल दस गिनाये हैं। वहाँ जिनके दो भेदों का आश्रय कर प्रतिपादन नहीं करना इसका कारण है। यहाँ पहले दो सूत्र गाथाओं में इन ग्यारह गुणश्रेणि निर्जरा और उनके काल का विचार कर अनन्तर गद्यसूत्रों द्वारा इनका स्वतन्त्र विचार किया गया है।

द्वितीय चूलिका आगे अनुभागबन्धाध्यवसान स्थान का कथन करने के लिए प्रारम्भ होती है। इस प्रकरण के ये बारह अनुयोगद्वार हैं - अविभागप्रतिच्छेदप्ररूपणा, स्थानप्ररूपणा, अन्तर-प्ररूपणा, काण्डकप्ररूपणा, ओजयुग्मप्ररूपणा, षट्स्थानप्ररूपणा, अधस्तनस्थानप्ररूपणा, समय प्ररूपणा, वृद्धिप्ररूपणा, यवमध्यप्ररूपणा, पर्यवसानप्ररूपणा और अल्पबहुत्वप्ररूपणा।

(१) *अविभागप्रतिच्छेदप्ररूपणा* — कर्मों के जितने भेद-प्रभेद उपलब्ध होते हैं उनमें हीनाधिक अनुभाग शक्ति पाई जाती है। यह शक्ति कहाँ कितनी होती है इसका विचार अनुभाग शक्ति में उपलब्ध होने वाले अविभागप्रतिच्छेदों के आधार से किया जाता है। अविभागप्रतिच्छेद उन शक्त्यंशों की संज्ञा है जो विभाग के अयोग्य होते हैं। शक्ति का यह विभाग बुद्धि द्वारा किया जाता है। उदाहरणार्थ, एक ऐसी शक्ति लो जो सर्वाधिक हीन दर्जे की है। पुन: इससे दूसरे दर्जे की शक्ति लो और देखो कि इन दोनों शक्तियों में कितना अन्तर है और उस अन्तर का कारण क्या है। अनुभव से प्रतीत होगा कि पहली शक्ति से दूसरी शक्ति में जो एक शक्यंश की वृद्धि दिखाई देती है उसी का नाम अविभागप्रतिच्छेद है। अनुभागसम्बन्धी ऐसे अविभाग प्रतिच्छेद एक अनुभागस्थान में अनन्तानन्त उपलब्ध होते हैं। यहाँ इतना विशेष जानना चाहिए कि जितने कर्मपरमाणुओं में ये अविभागप्रतिच्छेद समान उपलब्ध होते हैं उनमें से प्रत्येक कर्मपरमाणु के अविभागप्रतिच्छेदों की वर्ग संज्ञा है और वे सब कर्मपरमाणु मिलकर वर्गणा कहलाते हैं। यह प्रथम वर्गणा है। पुन: इनसे एक अधिक अविभागप्रतिच्छेद को लिए हुए जितने कर्मपरमाणु होते हैं उनकी दूसरी वर्गणा बनती है। इस प्रकार निरन्तर क्रम से एक एक अविभागप्रतिच्छेद की वृद्धि के साथ तीसरी आदि वर्गणाएँ जहाँ तक उत्पन्न होती हैं उन सबकी स्पर्धक संज्ञा है। एक स्पर्धक में ये वर्गणाएँ जहाँ तक उत्पन्न होती हैं उन सबकी स्पर्धक संज्ञा है। एक स्पर्धक में ये वर्गणाएँ अभव्यों से अनन्तगुणीं और सिद्धों के अनन्तवें भाग उपलब्ध होती हैं। यह प्रथम स्पर्धक है। इसके आगे सब जीवों से अनन्तगुण अविभागप्रतिच्छेदों का अन्तर देकर द्वितीय स्पर्धक प्रारम्भ होता है और जहाँ जाकर द्वितीय स्पर्धक की समाप्ति होती है उससे आगे भी उत्तरोत्तर इसी प्रकार अन्तर देकर तृतीयादि स्पर्धक प्रारम्भ होते हैं जो प्रत्येक अभव्यों से अनन्तगुणी और सिद्धों के अनन्तवें भाग प्रमाण वर्गणाओं से बनते हैं। इस प्रकार अविभागप्रतिच्छेद प्ररूपणा में कहाँ कितने अविभागप्रतिच्छेद होते हैं इसका विचार किया जाता है।

